**भूपृष्ठ से भूमि का शुभाशुभत्व :**

पृष्ठ के आधार पर चार प्रकार की भूमि कही गई है–[19]

**1. गजपृष्ठ**–जो भूमि दक्षिण, पश्चिम, नैर्ऋत्य और वायव्यकोण में ऊँची हो उसे गजपृष्ठ कहते है। गजपृष्ठ में वास करने से लक्ष्मी का निवास, धन और आयु में निरन्तर वृद्धि होती है।

**2. कूर्मपृष्ठ**–जो भूमि मध्य भाग में विशेष ऊँची हो और चारों दिशाओं में नीची हो, उसको कूर्मपृष्ठ कहते है। ऐसी भूमि निवास योग्य हेती है जिस पर निवास करने से नित्य उत्साह की वृद्धि, सुख और धन धन्य का लाभ होता है।

**3. दैत्य पृष्ठ**–जो भूमि ईशान, पूर्व और अग्निकोण में ऊँची होकर और पश्चिम में नीची हो उसे दैत्यपृष्ठ कहते है। दैत्यपृष्ठ पर निवास करने से लक्ष्मी नही आती तथा धन व पुत्र की निरन्तर हानि होती है।

**4. नागपृष्ठ**–जो भूमि पूर्व पश्चिम दिशा में लम्बी हो तथा दक्षिण व उत्तर दिशा में ऊँची हो उसका नाम नागपृष्ठ है। यह भूमि मध्य में ढलान युक्त भी होती है। नागपृष्ठ पर वास करने से मृत्यु की सम्भावना होती है। साथ ही स्त्रीहानि, पुत्रहानि और पद-पद पर शत्रु वृद्धि होती है।

**भूमिखण्ड की आकृति के अनुसार परीक्षण :**

आयत (जिस क्षेत्र के आमने-सामने के भुज तुल्य हो, चारों कोण समकोण हो) क्षेत्राकार भूमि पर वास करने से सर्वसिद्धि, चतुरस्र (जिसमें लम्बाई और चौड़ाई बराबर हो) भूमि पर धनागम, वृत्ताकार भूमि पर बुद्धि की वृद्धि, त्रिकोणकार पर राजभय, शकटाकर भूमि पर धननाश, दण्डाकार भूमि पर पशुओं का नाश, शूर्पाकार भूमि पर गोधन का नाश, गोव्याघ्रबन्धनस्थान पर निवास पीड़ा और धनुषाकार भूमि पर वास करने से विशेष भय होता है।[20]

**वृक्षानुसार भूमि परीक्षण :**

प्रशस्त औषधि व याज्ञिक (पवित्र) वृक्ष-लताओं से युक्त, मधुर मिट्टी वाली, सुगन्धयुक्त, निर्मल और छिद्ररहित भूमि मनुष्य को लक्ष्मी देने वाली होती है।[21] दीमक (बावी) युत या पोली भूमि गृह के समीप हो तो गृहस्वामी पर आपत्ति आती है। गृह के समीप गड्ढ़ा हो तो प्यास का रोग, कछुए के समान आकृति वाली भूमि गृह के समीप हो तो धन का नाश होता है।[22]

जिस भूमि पर वृक्ष हों, सस्य (फसल) हर्षपूर्वक बढ़े, उस भूमि को जीवित कहते हैं। इससे अन्यथा भूमि को मृत जानना चाहिये।[23] भूमि के पूर्व दिशा में अश्वत्थ (पीपल) का वृक्ष,

19. बृहद्वास्तुमाला-मिश्रप्रकरण 82-89
20. बृहद्वास्तुमाला-मिश्रप्रकरण 90-92
21. बृहद्वास्तुमाला-मिश्रप्रकरण 78
22. बृहद्वास्तुमाला-मिश्रप्रकरण 79-81
23. बृहद्वास्तुमाला-मिश्रप्रकरण 101

दक्षिण में उद्म्बर (गुलर) पश्चिम में बड़ और उत्तर भाग में पाकड़ का वृक्ष श्रेष्ठ होता है। इसके विपरीत पूर्व भाग में बड़, दक्षिण में पाकड़ पश्चिम में अश्वत्थ (पीपल), और उत्तर में गूलर का वृक्ष नेष्ट होता है। अप्रशस्त दिशा में लगा पीपल का वृक्ष अग्निभय, पाकड का प्रमाद, बड़वृक्ष शस्त्रसम्पात और गूलर का कुक्षि रोग उत्पन्न करता है।[24] इस कथन के कुछ विपरीत वराहमिहिर का वचन है कि- पूर्व में पीपल, दक्षिण में पाकड़, पश्चिम में बरगद एवं उत्तर में गूलर वृक्ष अशुभ होता है। अपितु पूर्व में बरगद, दक्षिण में गूलर, पश्चिम में पीपल तथा उत्तर में पाकड़ का वृक्ष प्रशस्त होता है।[25] आजकल वास्तुशास्त्री इसी मत को मानते हैं।

## वासयोग्य भूमि

महर्षि गर्ग का मत है कि जिस भूमि पर जाने से मन और नेत्र सन्तुष्ट हो जायें, उस पर वास करना चाहिये।[26] वास्तुरत्न के अनुसार जिस भूमि पर मनुष्य वास करना चाहे, उस पर सभी अन्नों को बोयें, जिस जगह अन्न नही उपजे उस भूमि को यत्नपूर्वक त्याग देना चाहिये।[27] इस प्रकार से हम देखते है कि प्राचीन काल से ही वास्तु विशेषज्ञों ने भूमि परीक्षण को अनेक कसौटियों पर परखा, जो समीचीन एवं सरल होने के कारण मानवजीवन को अधिक सफल व सार्थक बनाने में सहायक तत्त्व है।

o

---

24. बृहद्वास्तुमाला–मिश्रप्रकरण 71–73
25. बृहत्संहिता वास्तुविद्याध्याय 83
26. बृहद्वास्तुमाला–मिश्रप्रकरण 93
27. बृहद्वास्तुमाला–मिश्रप्रकरण 110

# नाट्यगृहनिर्माण में वास्तुशास्त्रीय दृष्टि

डॉ. मोहिनी अरोरा

ब्रह्मा जी के चारों मुखों विश्वभू, विश्वविद्, विश्वस्रष्टा एवं विश्वस्थ से क्रमशः उद्भूत विश्वकर्मा, मय, मनु एवं त्वष्टा, ब्रह्मा जी की सृष्टि में सहायक हैं। ये चारों वास्तुशास्त्र के प्रणेता माने जाते हैं-

विश्वभूरिति नामैतत्पूर्ववक्त्रं प्रकीर्तितम्।
दक्षिणे विश्वविद्वक्त्रं विश्वस्थं च तथोत्तरे।।

पश्चिमे विश्वस्रष्टाख्यं वक्त्रमेवं चतुर्विधम्।
एतेभ्यः प्रथमं जातं विश्वकर्मचतुष्टयम्।।

पूर्वानने विश्वकर्मा जायते दक्षिणे मयः।
उत्तरस्य मुखे त्वष्टा पश्चिमे तु मनुः स्मृतः।।[1]

विश्व में सर्वप्रथम मन्दिर, राजभवन, मण्डप, रंगमण्डप, यज्ञमण्डप, सरोवर, कूप इत्यादि का निर्माण इन्हीं चारों के मार्गनिर्देशन में इनके पुत्रों सूत्रधार, सूत्रग्राही, तक्षक एवं वर्धकि ने किया था। चौदह भुवनों में वास्तुकार्य के प्रणेता इन विश्वकर्मादि आचार्यो को ही माना गया है। स्थापत्य कला, जो अथर्ववेद के उपवेद के रूप में सर्वपूज्य है, के मुख्य उपदेष्टा के रूप में विश्वकर्मा अपना विशिष्ट स्थान रखते हैं। ब्रह्मा के पूर्व मुख विश्वभू से उत्पन्न इन विश्वकर्मा को स्वयं ब्रह्मा जी ने स्थापत्य, शिल्प एवं वास्तुकला के प्रबन्धन का कार्य सौंपा था। ये नागर शिल्पकला के आद्याचार्य  माने जाते हैं। इसी प्रकार आचार्य मय को द्राविड शिल्पकला का प्रवर्तक माना जाता है। इन्हीं आचार्यों की प्रेरणा से, इनके द्वारा रचित सिद्धान्तों एवं नियमों के आधार पर विविध प्रकार के राजप्रासादों को निर्माण पश्चाद्वर्ती आचार्यो के द्वारा करवाया जाता रहा है।

वास्तुशास्त्र के आचार्यो ने जहाँ विविध देवप्रासादों, राजप्रासादों, भवनों, जलाशयादि वास्तु के नियमों व सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है, वहीं नाट्यगृह के विविध अंगों व उपांगों को बनाने के नियमों को भी अपने मानक ग्रन्थों में भी स्थान दिया है। इन्हीं नियमों के आधार पर नाट्यशास्त्र

---

1. वास्तुसारसंग्रह, प्राक्कथन पृ.8

के प्रणेता आचार्य भरतमुनि ने अपने मानक ग्रन्थ 'भरतनाट्यशास्त्र' में प्रसंगवश नाट्यमंच निर्माण के विषय को प्रतिपादित किया है। 'भरतनाट्यशास्त्र' अत्यन्त आनन्दप्रदायक, कष्टध्वंसक, रसादि उत्पादक एवं लोकव्यवहारज्ञापक सुप्रसिद्ध नाट्यशास्त्र है। इसमें प्रतिपादित सिद्धान्तों के कारण प्राचीन परम्पराओं से लेकर आधुनिक परम्परा तक नाट्यमण्डपों की व्यवस्था प्रायः उसी प्रकार की जाती रही है, जिस प्रकार से वास्तुशास्त्रीय नियमों के द्वारा प्रासादादि का निर्माण होता रहा है। जिस प्रकार वास्तुशास्त्र सुख-शान्तिपूर्वक निवास हेतु शुभ मुहूर्त में गृहनिर्माण की आज्ञा प्रदान करता है, उसी प्रकार ब्रह्मानन्द सहोदरतुल्य आनन्द प्राप्त्यर्थ, प्राचीन गाथादिकों के माध्यम से नाट्यशास्त्र नाट्यमंचादि के निर्माणपूर्वक नाट्यमंचन की आज्ञा देता है।

जिस प्रकार वास्तुशास्त्र गृहवास्तु की पूजन का विधि विधान सुविस्तृत रूप से वर्णित करता है, उसी प्रकार् भरतमुनि प्रणीत नाट्यशास्त्र के द्वितीय अध्याय में नाट्यमण्डप की पूजाविधि के साथ पूजन का महत्व विस्तार से बताया गया है। विश्वकर्मवास्तुशास्त्र में शिल्पशास्त्र का महत्व प्रतिपादित करते हुए विश्वकर्मा कहते हैं कि-

**शिल्पशास्त्रपरिज्ञानान्मर्त्योऽपि सुरतां व्रजेत्।**
**परमानन्दजनकं देवानामिदमीरितम्।।**

**शिल्पं विना नहि जगत्त्रिषु लोकेषु विद्यते।**
**जगद्विना न शिल्पं च वर्तते वासव प्रभो।।**[2]

विश्वकर्मा ने न केवल भवन बल्कि कई नगरों का व राजधानियों का निर्माण भी किया है-

**विविधेष्वपि निर्माणेष्वपि सन्दूष्यकं बहु।**
**भवने न्यायशालायां सभायां कोशसद्मनि।।**

**अन्तःपुरे शस्त्रगेहे शालासु विविधासु च।**
**क्रीडागेहेषु रम्येषु तोरणादिषु मंचिके।।**[3]

इसी प्रकार विश्वकर्मा ने ब्रह्मा के आदेशानुसार नाट्यशाला का निर्माण भी प्रारम्भ किया। उन्होंने वास्तुशास्त्र के नियमों के अनुसार श्रद्धापूर्वक मण्डप का निर्माण किया। तदनन्तर नाट्यगृह की रक्षा के लिए देवगणों को नियुक्त किया। ब्रह्मा जी ने देवताओं को नाट्यमण्डप का पूजन करने का आदेश दिया। नाट्यशास्त्र की प्रशंसा करते हुए ब्रह्मा जी कहते हैं -

---

2. विश्वकर्मवास्तुशास्त्र 2/31-32
3. विश्वकर्मवास्तुशास्त्र 2/35-36

**नैकान्तोऽत्र भवतां देवानां चापि भावनम्।**
**त्रैलोक्यस्यास्य सर्वस्य नाट्यं भावानुकीर्तनम्।।**[4]

नाट्यशास्त्र में भरतमुनि ने वास्तुशास्त्र के नियमानुसार नाट्यमण्डप रचना हेतु तीन प्रकार की आकृतियों – आयताकार, वर्गाकार एवं त्रिभुजाकार का उल्लेख किया है, साथ ही उनके तीन प्रमाण ज्येष्ठ, मध्यम व अधम भी बताये गये हैं –

**इह प्रेक्षागृहं दृष्ट्वा धीमता विश्वकर्मणा।**
**त्रिविधः संनिवेशश्च शास्त्रतः परिकल्पितः।।**

**विकृष्टश्चतुरस्रश्च त्र्यस्रश्चैव तु मण्डपः।**
**तेषां त्रीणि प्रमाणानि ज्येष्ठं मध्यं तथावरम्।।**[5]

देवताओं का नाट्यगृह ज्येष्ठप्रमाण से, राजाओं का मध्यम प्रमाण से तथा सामान्यजनों के लिए कनिष्ठप्रमाण से विश्वकर्मा ने बनाया।[6] वस्तुतः नाट्यमण्डप विकृष्टादि भेद से अठारह प्रकार से बनाये जा सकते हैं।

प्रेक्षागृह के निर्माण में हस्तादि माप भरतमुनि ने वास्तुशास्त्र के सिद्धान्तों के अनुरूप ही कहे हैं –

**अणू रजश्च बालश्च लिक्षा यूका यवस्तथा।**
**अंगुलं च तथा हस्तो दण्डश्चैव प्रकीर्तितः।।**

**अणवोऽष्टो रजः प्रोक्तं तान्यष्टौ बाल उच्यते।**
**बालास्त्वष्टौ भवेल्लिक्षा यूका लिक्षाष्टकं भवेत्।।**

**चतुर्हस्तो भवेद्दण्डो निर्दिष्टस्तु प्रमाणतः।**
**अनेनैव प्रमाणेन वक्ष्याम्येषां विनिर्णयम्।।**[7]

जिस प्रकार वास्तुशास्त्र में गृहनिर्माण हेतु भूमि का चयन किया जाता है, उसी प्रकार नाट्यमण्डप हेतु भी भूमि गुणवत्ता युक्त होनी चाहिए। जिससे प्रेक्षागृह में विद्यमान दर्शकगण, नाट्यपात्र, निर्देशक तथा अन्य लोगों को नाट्य के मंचन में विना विघ्न-बाधा के रसानुभूति प्राप्त हो सके–

---

4. नाट्यशास्त्र 1/107
5. नाट्यशास्त्र 2/7-8
6. नाट्यशास्त्र 2/11
7. नाट्यशास्त्र 2/13-16

**भूमेर्विभागं पूर्वं तु परीक्षेत प्रयोजकः।**
**ततो वास्तुप्रमाणेन प्रारभेत शुभेच्छया॥**

**समा स्थिरा तु कठिना कृष्णा गौरी च या भवेत्।**
**भूमिस्तत्रैव कर्तव्यः कर्तृभिर्नाट्यमण्डपः॥[8]**

भूमि चयन के उपरान्त उस भूमि की सफाई करवाकर उस पर नाप के चिह्न बनाने चाहिए। यह कार्य पुष्य नक्षत्र में सफेद सूत्र से करना चाहिए। यह सूत्र कपास, ऊन, मूंज या किसी पादप की छाल से बनाया जाना चाहिए, जो नाप लेते समय कहीं से भी टूटना नहीं चाहिए-

**शोधयित्वा वसुमतीं प्रमाणं निर्दिशेत् ततः।**
**पुष्यनक्षत्रयोगेन शुक्लं सूत्रं प्रसारयेत्॥**

**कार्पासं बाल्वजं वापि मौञ्जं वाल्कलमेव च।**
**सूत्रं बुधैस्तु कर्तव्यं यस्य च्छेदो न विद्यते॥[9]**

नाट्यमण्डपों के निर्माण हेतु शुभमुहूर्त का विचार भी भरतमुनि ने कहा है। जिस प्रकार देवगृहादि निर्माण हेतु शुभमुहूर्त का शोधन किया जाता है, उसी प्रकार नाट्यगृह हेतु भी करना चाहिए। अतः नक्षत्रादिविशेष से युक्त मुहूर्त के विषय में भरतमुनि कहते हैं -

**तिथिनक्षत्रयोगेन शुभेन करणेन च।**
**स्तम्भानां स्थापनं कार्यं रोहिण्या श्रवणेन वा॥[10]**

नाट्यगृह का निर्माण किस प्रकार किया जाय? इस सन्दर्भ में भरतमुनि निर्देश देते हैं कि-

**चतुष्षष्टिकरान् कृत्वा द्विधा कुर्यात् पुनश्च तान्।**
**पृष्ठतो यो भवेद्भागो द्विधाभूतस्य तस्य तु॥**

**सममर्धविभागेन रंगशीर्षं प्रकल्पयेत्।**
**पश्चिमे च विभागेऽथ नेपथ्यगृहमादिशेत्॥**

**विभज्य भागान् विधिवद्यथावदनुपूर्वशः।**
**शुभे नक्षत्रयोगे च मण्डपस्य निवेशनम्॥[11]**

---

8. नाट्यशास्त्र 2/24-25
9. संक्षिप्तनाट्यशास्त्रम् श्लोक-14-15
10. नाट्यशास्त्र 2/44
11. नाट्यशास्त्र 2/40-42

| | |
|---|---|
| नेपथ्यगृह 8 हस्त विस्तार (चौड़ाई) | |
| रंगशीर्ष 8 हस्त विस्तार (चौड़ाई) | 64 हस्त |
| रंगपीठ 16 हस्त विस्तार (चौड़ाई) | |
| प्रेक्षागृह 32 हस्त विस्तार (चौड़ाई) | |

नाट्यमण्डप का निर्माण निर्धारित मापों से अधिक भी नहीं करना चाहिए क्योंकि इससे नाट्य पूरी तरह दृश्य और श्रव्य नही हो पाता। बड़े मण्डप में अभिनय पाठ उच्चारित किये जाने पर वे गूंजने लगेंगे, जिससे वे विकृत होकर अस्पष्ट और समझ में नहीं आ पायेंगे। साथ ही अभिनेता के मुख के विभिन्न दृश्यों से सम्बन्धित भाव भी नाट्यगृह के अधिक विस्तार होने के कारण अस्पष्ट दिखेंगे। इसलिए सारे प्रेक्षागृहों में माप मध्यम रखना सबसे उपयुक्त माना गया है, जिससे पाठ्य और गेय अपेक्षाकृत अधिक श्रव्य होता है –

**अत ऊर्ध्वं न कर्तव्यः कर्तृभिर्नाट्यमण्डपः।**
**यस्मादव्यक्तभावं हि तत्र नाट्यं ब्रजेदिति।।**

**मण्डपे विप्रकृष्टे तु पाठ्यमुच्चारितस्वरम्।**
**अनिस्सरणधर्मत्वाद् विस्वरत्वं भृशं ब्रजेत्।।**

**यश्चाप्यास्यगतो भावो नानादृष्टिसमन्वितः।**
**स वेंश्मनः प्रकृष्टत्वाद् ब्रजेदव्यक्ततां पराम्।।**

**प्रेक्षागृहाणां सर्वेषां तस्मान्मध्यममिष्यते।**
**यावत्पाठ्यं च गेयं च तत्र श्रव्यतरं भवेत्।।**[12]

यहाँ ध्यातव्य है कि वास्तुशास्त्र के सिद्धान्तानुरूप प्रायः दक्षिणमुखी नाट्यमण्डप के निर्माण का आचार्य भरतमुनि ने निषेध किया है। नाट्यमण्डप में शिलान्यास विधि का उल्लेख करते हुए कहा गया है–

**शंखदुन्दुभिनिर्घोषैर्मृदंगपणवादिभिः।**
**सर्ववाद्यैः प्रणुदितैः स्थापनं कार्यमेव च।**

**उत्सार्याणि त्वनिष्टानि पाषण्ड्याश्रमिणस्तथा।**
**काषायवसनाश्चैव विकलाश्चैव ये नराः।।**

---

12. संक्षिप्तनाट्यशास्त्रम् 2/7-10

**निशायां च बलिः कार्यो नानाभोजनसंयुतः।**
**गन्धपुष्पफलोपेतो दिशो दश समाश्रितः॥**

**पूर्वेण शुक्लान्नयुतो नीलान्नो दक्षिणेन च।**
**पश्चिमेन बलिः पीतो रक्तश्चैवोत्तरेण तु॥[13]**

इसी प्रकार निर्माणोपरान्त नाट्यमण्डप में प्रवेश करने से पूर्व भी वास्तुपूजन का विधान कहा गया है।

वस्तुतः नाट्यशास्त्र का द्वितीय अध्याय पूर्णतः वास्तुशास्त्र के नियमानुसार नाट्यगृह निर्माण के सन्दर्भ में ही समर्पित है। आचार्य भरतमुनि वास्तुशास्त्र के मूलभूत सिद्धान्तों से सुपरिचित थे, जिस कारण वे तदनुसार ही नाट्यमण्डपादि के निर्माण का उल्लेख करते हैं। वास्तुविद्या के अनुसार ही समस्त नगर, ग्राम, देवगृहादि का निर्माण किया जाता था। इसी प्रकार नाट्यमण्डपादि के निर्माण में भी वास्तुशास्त्र के सिद्धान्तों का अनुप्रयोग किसी भी प्रकार से आश्चर्यजनक नहीं है। भूमि चयन, भूमि पूजन, शिलान्यास, द्वारपूजन, ध्वजपूजन, नाट्यगृहप्रवेश पूजन आदि हमारी भौतिकता को आध्यात्मिकता से जोड़ने की उदात्त भावना का परिचायक है। नाट्यशास्त्र में स्पष्ट है कि प्रथम नाट्यमण्डप का निर्माण ब्रह्मा जी की आज्ञा से वास्तुशास्त्र के प्रवर्तकाचार्य विश्वकर्मा ने किया था। अतः देवप्रेरित कार्य निश्चित रूप से मंगलकारी ही होते हैं। इसी आधार पर आज भी नाट्यगृहों का निर्माण किया जाना चाहिए है।

---

13. नाट्यशास्त्र 2/96-97

# वास्तुशास्त्र में पर्यावरण महत्व

डॉ. वीना रानी मल्होत्रा

'वास्तुशास्त्र' अत्यन्त महत्वपूर्ण और गूढ़ विज्ञान है। जिसका निरूपण वैदिक संहिताओं में भी यत्र-तत्र प्राप्त होता है। 'वास्तुशास्त्र' से अभिप्राय: भवन निर्माण की कला से हैं जिसे 'स्थापत्य कला' के रूप में भी जाना जाता है। मनुष्य सदा ही अपने सुख-सुविधाओं की वृद्धि में तत्पर रहता है, जिसके लिए वास्तु अर्थात् गृह या घर एक मूलभूत आवश्यकता के साथ एक अनिवार्य तत्व भी है। 'घर' वह स्थान विशेष है। जहाँ मनुष्य सुख-शान्ति और आनन्द से रहता है या रहना चाहता है। यही वास्तुशास्त्र का उद्देश्य है। कुछ दोषों के कारण मनुष्य का घर सुख, शान्ति और आनन्द की प्राप्ति न कराकर इसके विपरीत अवगुणों का कारण बन जाता है। उन सभी दोषों का निवारण किस प्रकार से सम्भव हो सकता है? यह चिन्तन वास्तु शास्त्र करता है।

'वास्तु' नाम से ही विदित है कि इसकी व्युत्पत्ति 'वस्' धातु से हुई है। जिसका अर्थ है किसी स्थान पर निवास करना। 'वास्तु' शब्द के अन्तगर्त गृह, राजभवन, प्रदेश, उद्यान, कूप, सेतु, सभी प्रकार की इमारतें, तालाब इत्यादि सभी आ जाते हैं। वास्तुशास्त्र अथवा वास्तुविद्या भारतीय संस्कृति, ज्योतिर्विज्ञान, शिल्पकला, स्थापत्य कलादि का समन्वित रूप है। वास्तुविज्ञान प्रकृति के द्वारा दिए गए तत्त्वों पृथिवी, जल तेज, वायु एवं आकाश का सम्यक् प्रकार से उपयोग करते हुए धनवृद्धि, समृद्धि, शारीरिक एवं मानसिक सुख को प्राप्त कराने में अत्यन्त सहायक है। भारतीय वास्तुविद्या प्रकृति प्रदत्त शक्ति का अनुभव कर उन्ही शक्तियों के अनुकूल नगर, भवन, उद्यान, मंदिर आदि की रचना कर राज्य, प्रजा आदि को सदैव सुख-समृद्धि से परिपूर्ण करती है।

हमारे ऋषि-महषि पर्यावरण सन्तुलन के प्रति जाग्रत थे परन्तु धीरे-धीरे औद्योगिकीकरण की अन्धाधुन्ध दौड़ में हमने प्रकृति का अत्यन्त दोहन कर दिया। वर्तमान समय में पर्यावरण संतुलन की आवश्यकता हो चुकी है। इसी कारण हमें पुन: प्रकृति की ओर लौटना होगा। वास्तुशास्त्र पर्यावरण के महत्व को जानकर और समझकर भवन निर्माण के साथ-साथ पर्यावरण वास्तु पर विशेष ध्यान देता है। मत्स्य पुराण में पर्यावरण महत्व का वर्णन प्राप्त होता है, जिसमें वृक्षों के शुभ-अशुभ एवं वास्तुदोष का निरूपण करके वास्तुदोष का निवारण करते हुए वृक्षारोपण प्रक्रिया वर्णित है। साथ ही भवन के अन्दर व बाहर में लगाए जाने वाले या नहीं लगाए जाने वाले वृक्षों का वर्णन प्राप्त होता है।

वास्तु के अनुसार बड़े वृक्षों को पूर्व में लगाने का निषेध किया जाता है जिससे सूर्य का प्रकाश हमें सरलता से और बिना किसी बाधा के प्राप्त हो सके। नए घर के निर्माण के समय ही मानव को चाहिए कि वह घर के आस-पास के पर्यावरण के लिए और प्रदूषण नियन्त्रण के लिए पहले के लगे वृक्षों की सुरक्षा करे और नए वृक्षों को रोपने की व्यवस्था करे। यह भूमि परीक्षण के पश्चात् करना श्रेयस्कर होता है।

वास्तुशास्त्र के अनुसार घर या वास्तु की सभी दिशाओं में विभिन्न वृक्षों के होने से क्या-क्या लाभ या दोष हो सकते हैं इनका निरूपण इस प्रकार है–

1. घर के दक्षिण दिशा के क्रम से चारों दिशाओं में पाकर वृक्ष, वट वृक्ष, गूलर वृक्ष और पीपल वृक्ष शुभ नही मानते जाते है, किन्तु यही वृक्ष यदि घर के उत्तर दिशा के क्रम से चारों दिशाओं में लगे है अर्थात् उत्तर में पाकर वृक्ष, पूर्व में वट वृक्ष, दक्षिण में गूलर वृक्ष और पश्चिय में पीपल वृक्ष शुभ फल देने वाले होते हैं।[1] सरल रूप में घर के उत्तर दिशा में पाकर का वृक्ष, पूर्व दिशा में वट का वृक्ष, दक्षिण दिशा में गूलर का पेड़ और पश्चिम दिशा में पीपल का वृक्ष शुभ फल देने वाला होता है।

2. यदि घर या वास्तु के समीप काँटे वाले वृक्ष अर्थात् बेर, पाकर, नींबू, बबूल आदि के वृक्ष हो तो गृहस्थ को शत्रु का भय, यदि दूध वाले वृक्ष अर्थात् वट, पीपल इत्यादि के वृक्ष हो तो घर वालों को धन की हानि, यदि फल वाले वृक्ष हो तो पुत्र-सन्तति का नाश या हानि होती है और इन वृक्षों की लकड़ी का भी घर में प्रयोग नही करना चाहिए।[2]

3. पूर्व में कहे गए दोषों का निराकारण भी सम्भव है। वास्तुशास्त्र के अनुसार यदि काँटे वाले वृक्ष, दूध वाले वृक्ष और फल वाले वृक्ष आदि (अशुभकारी वृक्ष) आपके घर के समीप हो और उन्हें काटना भी सम्भव नहीं हो तो उन अशुभ फल देने वाले वृक्षों और अपने घर के मध्य कतिपय शुभ फल देने वाले वृक्षों या पुष्पों को लगा देना चाहिए।[3]

4. वास्तुशास्त्र के अनुसार कतिपय शुभ फल देने वाले वृक्ष इस प्रकार है–पुन्नाग या चम्पा, अशोक, अरिष्ट या नीम या रीठे का वृक्ष, बकुल या मौलसिरी, कटहल, शमी और शाल। इन्हें अशुभ वृक्षों के निराकरण के लिए लगाया जा सकता है।[4]

---

1. ''याम्यदिग्ष्वशुभफला जातास्तत्र प्रदक्षिणेनैते।
उदगादिषु प्रशस्ताः प्लक्षवटोदुम्बराश्वत्थाः।।''वास्तुसौख्यम्, 3.31
2. ''कण्टकिनो रिपुभयदाः क्षीरिणोऽर्थनाशाय।
फलिनः प्रजाभयकरा दारूण्यपि वर्जयेदेषाम्।।''वास्तुसौख्यम् 3.32
3. ''छिन्द्यायादि न तरूंस्तान् तदन्तरे पूजितान् वपेदन्यान्।'' वास्तुसौख्यम्, 3.33
4. ''पुन्नागाशोकारिष्टवकुलपनसान् शमीशालौ च।।'', वास्तुसौख्यम्, 3.33

5. राजमार्तण्ड में भी शुभ-अशुभ वृक्षों के विषय में कहा गया है–जहाँ कहीं भी बेल, अनार, केसर, कटहल, नारियल इत्यादि फल सदैव ही शुभ या लाभ करते है।[5] राजमार्तण्ड में सर्पविद्ध मलयपर्वत पर उत्पन्न होने वाले चन्दन अथवा अन्य किसी भी प्रकार के वृक्षों को अपने घर के मध्य या समीप रोपने के लिए मना किया गया है।[6] यहाँ जयन्ती और अनार के वृक्षों, अरिष्ट और शमी के वृक्षों को भी रोपेन का निषेध किया गया, किन्तु इन्हीं वृक्षों को वराहमिहिर ने शुभ माना है। राजमार्तण्ड इन्हें भी शुभ मानता है, किन्तु थोड़े विरोधाभास के साथ। प्रियंगु अर्थात् कंगनी, सुकुमार बेल, पुन्नाग अथवा चम्पा, शिरीष, अशोक, केसर आदि के वृक्ष होना शुभ फल देने वाला होता है।[7] कहीं विरोधाभास की स्थिति होने पर समाज में प्रचलित शिष्टों की परम्परा का ही अनुसरण करना चाहिए।

6. मत्स्यपुराण के अनुसार पीपल का वृक्ष, कदम्ब का वृक्ष, केले का वृक्ष एवं नीबू के वृक्ष जिस घर में उगते हैं या बढ़ते हैं उस घर में गृहस्थ कभी भी नही बढ़ सकते हैं।[8] यहाँ घर में किसी भी प्रकार की वृद्धि दिखाई नही देती है केवल हानि ही होती है।

7. वास्तुशास्त्रियों के अनुसार वास्तु या गृह के पूर्व दिशा में पीपल वृक्ष के होने से निर्धनता आती है। घर के दक्षिण दिशा में पाकड़ का वृक्ष रोग का कारक होता है। वास्तु के पश्चिम दिशा में वट का वृक्ष होने से स्त्री और कुल की हानि होती है और घर के उत्तर में गूलर का पेड़ होने पर हानि है।[9]

8. मालती, मल्लिका, अमरस, इमली, श्वेता (विष्णुक्रान्ता) एवं अपराजिता इत्यादि वृक्ष या पौधे घर या वास्तु के पास शुभ नहीं माना जाता है। ऐसा होने पर वास्तु के स्वामी की शस्त्रमृत्यु की सम्भावना होती है।[10]

9. गृह या वास्तु के मध्य ब्रह्म स्थान में तुलसी लगायी जा सकती है। तुलसी का पौधा कल्याणकारिणी, धन, पुत्र देने वाली एवं हरि की भक्ति भी देती है। तुलसी को दक्षिण दिशा में नहीं लगाना चाहिए।

---

5. ''यत्र तत्र स्थिता वृक्षा विल्वदाडिमकेसराः।
पनसो नारिकेलश्च शुभं कुर्वन्ति नित्यशः।।'' वास्तुसौख्यम्, 3.34

6. ''जयन्ती दाडिमारिष्टान् परित्यज्य शमी सदा।
अहिविद्धमलयान् वृक्षान् वास्तुमध्ये न रोपयेत्।।'' वास्तुसौख्यम्, 3.36

8. ''अश्वत्थश्च कदम्बश्च कदली बीजपूरकः।
गृहे यस्य प्ररोहन्ति स गृही न प्ररोहति।।', वास्तुसौख्यम्, 3, 3.7

9. ''बोधिग्रहः प्राक् प्रकरोति नैस्व्यं प्लक्षोऽपि रोगं दिशि दक्षिणस्याम्।
भवेद्वटः स्त्रीकुलटां प्रतीच्यामुदुम्बरोऽप्युत्तरतो न वृद्धिः।।'' वास्तुसौख्यम्, 3.38

10. ''मालती मल्लिका मोचां चिंचा श्वेतां पराजिताम्।
वास्तुन्यां रोपयेद्यस्तु स शस्त्रेण निहन्यते।।'', वास्तुसौख्यम्, 3.39

10. ज्योतिषशास्त्र के अनुसार हस्त नक्षत्र, पुष्य नक्षत्र, अश्विनी नक्षत्र, उत्तरा भाद्रपद, उत्तरा फाल्गुनी, उत्तराषाढ नक्षत्र, रोहिणी नक्षत्र, विशाखा नक्षत्र, मृगशिरा नक्षत्र, मूल नक्षत्र और शतभिषा नक्षत्रों में जिस लग्न में गुरु केन्द्र में शुक्र व चन्द्रमा भी शुभस्थान में हों तो उस समय वृक्ष आदि लगाना चाहिए, किन्तु घर के पास अशुभ वृक्ष होने पर उसके प्रतिकार करने के लिए उनके पास शुभ फल देने वाला वृक्ष लगा देना चाहिए अथवा बगीचा लगाने का कार्य करना चाहिए।[11]

इस प्रकार उर्पयुक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि घर या वास्तु के लिए पर्यावरण कितना आवश्यक है? इसके बिना किसी भी प्रकार समृद्धि या सुख-शान्ति सम्भव नहीं है। अतः इस विषय पर सोच-विचार कर कार्य करना चाहिए। वास्तुशास्त्र के नियम विरुद्ध कोई भी वृक्ष अपने घर के पास नहीं लगाना चाहिए। जहाँ तक सम्भव हो तो अनिष्टकारी वृक्ष को नहीं कटवाना चाहिए। वास्तुनियम से सिद्ध नियमों से मान्य वृक्षों को ही उगाया जाना चाहिए। निषिध वृक्षों का परित्याग करना चाहिए। वास्तुशास्त्र में वर्णित कतिपय वृक्ष तो वैज्ञानिक दृष्टि से भी कल्याकारी होते है। यह वायु प्रदूषण के नियन्त्रण में भी सहायक होते हैं। यथा-पीपल, नीम, वट, वृक्ष, शमी वृक्ष इत्यादि धार्मिक दृष्टि से भी फलदायी होते है और विज्ञान की दृष्टि से भी यह आक्सीजन का अधिक उत्पादन करके प्रदूषण की रोकथाम में सहायक हैं।

---

11. ''उत्तरात्रयरोहिण्यो भास्करश्च ध्रुवं स्थिरम्....सिद्धयति',, ज्योतिष चन्द्रिका, 107-108

# वास्तुपुरुष का स्वरूप : वैदिक एवं पौराणिक परिप्रेक्ष्य में

डॉ. नन्दन कुमार तिवारी

ज्ञान एवं विज्ञान के क्षेत्र में उन्नति एवं विकास के सोपान पर मनुष्य की अग्रसरता उसे प्रकृति के सूक्ष्मतम एवं व्यापक स्वरूप को समझने में सहायक हो रही है। यहीं कारण है कि आज के युग में वास्तुशास्त्र  तथा भवन निर्माण विधि के परस्पर सम्बन्धों को मान्यता प्रदान करते हुए विश्व स्तर पर इससे लाभान्वित होने का दृढ़तर प्रयास हो रहा है सामान्यतया लौकिक प्रयोग में हम देखते हैं कि भवन निर्माण के प्रसंग में वास्तुशास्त्र का बड़ा ही महत्वपूर्ण स्थान है।

वास्तुशास्त्र के अन्तर्गत वास्तुपुरुष की अवधारणा अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इसकी प्रकृति एवं स्वरूप के विषय में अनेक प्रकार के विवरण प्राप्त होते हैं। वेदों एवं पुराणों में वास्तुपुरुष के मौलिक स्वरूप के विषय में  विशद रूप से विवरण हैं। इसके अन्तर्गत त्रिविध स्वरूपों का विवेचन उपलब्ध होता है। वेदोक्त वास्तुपुरुष का उल्लेख करने से पूर्व वास्तु की स्थिति समझना आवश्यक है।

जब मनुष्य कुञ्जों और गह्वरों में रहता था तथा पृथ्वी पर आवासीय योजनायें नहीं थीं, उस समय मनुष्य अपनी सुरक्षा की दृष्टि से किसी प्रकार के सुरक्षित स्थान में अपना आवास बना लिया करता था। सर्वप्रथम पृथु ने पृथ्वी को समतल कर सुव्यवस्थित आवास की कल्पना की। अनन्तर पृथु ने ब्रह्मा जी से कहा हे ब्रह्म! आपके आदेश से मैंने पृथ्वी को समतल कर दिया है। अब आप इस पर नगर आदि की रचना करने का आदेश दें। जैसा कि कहा गया है-

**ग्रामान् पुरः पत्तनानि दुर्गाणि विविधानि च।**
**घोषान् व्रजान् सशिविरानाकारान् खेटखर्वटान्॥**

**प्राक् पृथोरिह नैतेषां पुरग्रामादिकल्पना।**
**यथा सुखं वसन्ति स्म यत्र तत्र कुतो भयः॥**[1]

ब्रह्मा ने अपने चारों मुखों से विश्वकर्मा आदि की उत्पत्ति की। पुराणों के अनुसार ब्रह्मा के पूर्व मुख को विश्वभू, दक्षिण मुख को विश्वविद, पश्चिम मुख को विश्वस्रष्टा तथा उत्तर मुख

---

1. वास्तु सारसंगह प्राक्कथन

को विश्वस्थ कहा जाता है। ब्रह्मा के विश्वभू नामक मुख से विश्वकर्मा की, विश्वविद् नामक दक्षिण मुख से मय की, विश्वस्रष्टा नामक पश्चिम मुख से मनु की तथा उत्तर दिशा में स्थित विश्वस्थ नामक मुख से त्वष्टा की उत्पत्ति हुई।

ब्रह्मा ने अपने इन पुत्रों से कहा – तुम लोग पृथ्वी पर जाकर पृथु की अभिलाषा के अनुसार नगर, ग्राम, पुर आदि की पृथक्-पृथक् रचना करो। विश्वकर्मा ने जगत्स्रष्टा ब्रह्मा को आश्वस्त करते हुए कहा – अब मैं स्वयं अपनी बुद्धि से सुर, असुर, उरगों, नागों आदि के साथ-साथ पृथु एवं मनुष्यों के निवास हेतु सुन्दर पुरी, नगर, ग्राम, खर्वट (लघु ग्राम) आदि का निर्माण करूँगा। विश्वकर्मा ने सोचा ब्रह्मा के आदेश के अनुपालन में हमें कुछ कुशल शिल्पियों की आवश्यकता होगी। एतदर्थ चारों विश्वकर्मादि ब्रह्मा के मानसपुत्रों ने विभिन्न कार्यों में दक्ष एक-एक पुत्र को जन्म दिया। विश्वकर्मा ने स्थपति को, मय ने सूत्रग्राही को, मनु ने तक्षक तथा त्वष्टा ने वार्धकि को उत्पन्न किया। यह तो सर्वविदित है किसी भी निर्माण हेतु विभिन्न प्रकार के शिल्पियों की आवश्यकता होती है। कोई पाषाणविशेषज्ञ होता है, कोई काष्ठविशेषज्ञ होता है तथा कोई धातु का ज्ञाता होता है। इन सभी विशेषज्ञों के संयुक्त प्रयास से कोई भी निर्माण कार्य सम्भव हो पाता है। अतः स्थपत्यादि विशेषज्ञों ने सभी कलाओं में दक्ष होकर गृहादिनिर्माण किया। प्राचीन वास्तुशास्त्र में इन चारों का परिचय इस प्रकार मिलता है–

1. **स्थपति** – सभी वेदों एवं शास्त्रों के ज्ञाता तथा निर्माण योजनाओं के विशेषज्ञ को स्थपति कहा जाता है। स्थपति की आज्ञा से ही सूत्रग्राही आदि कार्य करते हैं।

2. **सूत्रग्राही** – किसी भी योजना को सुनने समझने में कुशल तथा रेखाचित्र मानचित्र के निर्माण में निपुण को सूत्रग्राही कहा जाता है।

3. **वार्धकि** – किसी भी योजना को यथार्थ रूप में समझने में निपुण, वेदज्ञ तथा चित्रकला विशेषज्ञ को बार्धकि कहा जाता है।

4. **तक्षक** – निर्माण सम्बन्धी सभी कार्यों का ज्ञाता, कुशल कर्मियों से युक्त शालीन तथा सभी प्रकार के शिल्पियों के गुरु को तक्षक कहा जाता है।

इन सभी के सहयोग से गृह, ग्राम, नगर आदि का निर्माण होता है, परन्तु इन सभी की एक साथ अनुपलब्धाता होने पर इनमें से कोई एक भी समस्त निर्माण कार्य में सक्षम होता है, क्योंकि ये सभी सर्वगुण सम्पन्न हैं।

इस प्रकार एक सुव्यवस्थित योजना के साथ पृथु के मनोनुकूल पृथ्वी पर ग्राम, खेट, खर्वट, पुरी और नगरों का निर्माण किया गया। यहीं से वास्तुशास्त्र का उद्‌गम हुआ। इसी के साथ-साथ वास्तुपुरुष की कल्पना आती है। यद्यपि वास्तुपुरुष की अवधारणा वैदिक काल में वास्तोष्पति देव विशेष के रूप में मिलती है। जिसकी आराधाना यज्ञ में, यज्ञवेदी के निर्माण में तथा वैदिक हवनों

में होती है। वास्तोष्पति की आहुति महत्वपूर्ण मानी जाती है।

वास्तुपुरुष की उत्पत्ति के सन्दर्भ में जो विवरण मिलता है उसके अनुसार सृष्टिप्रक्रिया की प्रारम्भिक अवस्था में सृष्टिकर्त्ता प्रजापति का साररूप बीज-तत्व पृथिवी के साथ सम्बद्ध हुआ। इसे देवगणों ने यथाविधि समृद्ध करके वास्तोष्पति के रूप में प्रतिष्ठित किया। यह वास्तोपति देव समस्त भुवनों के अधिष्ठाता के रूप में अवस्थित हुआ। भूमण्डल में उसकी इस प्रतिष्ठा में पृथ्वी की जीवनदायिनी शक्ति सुदृढ़ हुई।

वास्तोष्पत्ति शब्द के व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ की दृष्टि से वास्तु का अर्थ है - यज्ञ (यज्ञीय भूमि वेदी) और पति का अर्थ है पालक (रक्षक)। इस यज्ञीय वेदी को पृथिवी का प्रतिरूप माना गया है। यथा 'पृथिवी वेदी'[2], 'एतावती वै पृथिवी यावती वेदी:'[3], 'वेदिर्वै परोऽन्तद्धः पृथिव्या:'[4]। पुनश्च वेदी शब्द की व्युत्पत्ति के अनुसार वेदी का वेदित्व अभीष्ट फल हेतु यज्ञ वास्तुपुरुष की प्राप्ति में सन्निहित दृष्टिगत होता है। यथा- उस यज्ञ (पुरुष) को देवों ने इस वेदिकास्थान पर जाना, या प्राप्त किया। इसी से इस स्थान (यज्ञभूमि) का 'वेदिका नाम' सार्थक हुआ।[5]

वेदों में वास्तुपुरुष को गुण एवं कर्मभेद के आधार पर इन्द्र, रुद्र आदि नामों से अभिहित किया गया परन्तु इसकी प्रसिद्धि रुद्रदेवता के नाम से विशेषतया दृष्टिगत होती है। इस रुद्ररूप वास्तुपुरुष के लिए विहित द्रव्यांश को न देकर भूभागगत सम्पत्ति की समृद्धि हेतु किया गया प्रयास उसके (वास्तुपुरुष) घोर रूप से प्रभावित व बाधित होता है। उसके इसी घोर स्वरूप की शान्ति एवं संतुष्टि हेतु शास्त्रोक्त विधि से दिए गए भागांश की वैज्ञानिक प्रक्रिया को सम्पन्न किया जाता है।[6]

यजुर्वेद में इस वास्तुपुरुष को भुवन मण्डल के केन्द्रीय आधार बिन्दु के रूप में बतलाया गया है। भूमण्डल के चेतन - अचेतन रूप समस्त पदार्थों में इसे साररूप में निरूपित किया गया है। विश्वशम्भु तथा विश्वकर्मा विशेषण पद इसे समस्त सुख के दाता व नवीन रचना के अधिष्ठाता के रुप में चित्रित करते हैं। इस दृष्टि से वर्तमान कालिक विश्वकर्मा पूजा के रूप में प्रचलित अनुष्ठान में भी यह अभिमानी देव के रूप में प्रतिष्ठित दृष्टिगत होता है।[7]

**शतपथ ब्राह्मण में** सृष्टिगत समस्त पदार्थों के साथ इसके भागांश तथा उसके सुखद परिणामस्वरूप पदार्थगत ऊर्जा के क्रियाशील जागृत होने से सम्बन्धित विषय का बड़ा ही सूक्ष्म तथा

2. ऐ.ब्रा. 5.28
3. तै.ब्रा. 3.2
4. तै.ब्रा. 3.9.5.5
5. ऐ.ब्रा.3.9
6. ऋ.सं. 10.61
7. शु.य. 17, 23-26

महत्वपूर्ण विवरण उपलब्ध होता है। एतदनुसार देवगणों ने अमृतरूप पूर्णभाव की प्राप्ति के लिए यज्ञ प्रक्रिया के माध्यम से, आधिभौतिक तथा इसकी कारणरूपा आधिदैविक सृष्टि को क्रियाशील किया। इसे विधिवत् सम्पन्न कर वे ऊर्ध्वगति के प्रतिरूप द्युलोक को प्राप्त हुये। परन्तु देवगणों ने अपने मध्य स्थित पशुरूप जीव मात्र के अधिपति देव विशेष को इस यज्ञ फलरूप उपलब्धि से वंचित करके यही वास्तु (भूमि) पर छोड़ दिया। यह देव वास्तु (भूमि) पर छोड़ दिये जाने के कारण वास्तव्य कहलाया। यज्ञ में अपना भागांश न पाकर इस वास्तव्य रूप देव ने कुद्ध होकर अपने सहभागिता रूप स्वरूप को याग प्रक्रिया से अलग कर लिया। उधर अमृतभाव की पूर्णता हेतु अग्रसर देवों ने पुनः यज्ञ किया परन्तु वे यज्ञफल को प्राप्त करने में समर्थ नहीं हुए। तब इस असफलता के कारणभूत तत्व का अनुसन्धान करने पर उन्हें यह ज्ञात हुआ कि वास्तव्य रूप रुद्र देवता ने अपने यज्ञफल में सहायक स्वरूप को यज्ञ प्रक्रिया से अलग कर लिया है। इससे यज्ञाग्नि में दी हुई हवि देवताओं के ग्रहण योग्य नहीं बन पा रही है और यज्ञ बाधित हो रहा है। इस दोष के निवारण हेतु देवताओं ने रुद्र से यज्ञ में सहभागिता हेतु प्रार्थना की और उनकी इच्छानुसार यज्ञीय हवि के प्रत्येक देवतांशरूप आहुतिभाग व यज्ञफल भाग में रुद्रांश की इयत्ता सुनिश्चित किया। तत्पश्चात् देवता अमृतरूप उद्देश्य को प्राप्त करने में सफल हुए।

उपर्युक्त विभिन्न श्रुतिगत विवरणों के परिप्रेक्ष्य में यज्ञीय वेदी तथा वास्तव्यरूप वास्तुपुरुष रुद्रदेवता की आहुति द्रव्य के साथ सहभागिता सम्पन्न करने की विधि ही वास्तुशास्त्र की मूलभित्ति के रूप में दृष्टिगत होती है। कालान्तर में इसी प्रकार के श्रुतिगत तथ्यों के आधार पर ऋषियों एवं आचार्यों ने वास्तुशास्त्र एवं वास्तुपुरुष के स्वरूप को परिपुष्ट किया।

पौराणिक काल में वास्तोष्पति के दो स्वरूप सामने आते हैं। एक पुरुष रूप में दूसरा चक्र के रूप में। वास्तु पुरुष का वर्णन एक कथानक के रूप में आता है। यथा–

**संग्रामेऽन्धकरुद्रयोश्च पतितः स्वेदो महेशात्क्षितौ**
**तस्माद् भूतमभूच्च भीतिजननं द्यावापृथिव्योर्महत्।।**
**तद्देवैः रसभा विगृह्य निहितं भूमावधोवक्त्रकम्।**
**देवानां वसनाच्च वास्तुपुरुषस्तेनैव पूज्यो बुधैः।।**[8]

एक बार अन्धक और भगवान शिव में घोर युद्ध हुआ। युद्धश्रम से भगवान शिव के सिर से स्वेद (पसीना) का एक बिन्दु भूमि पर गिरा। उस बिन्दु से एक विशालकाय भयावह प्राणी की उत्पति हुई, जिसने उत्पन्न होते ही पृथ्वी और स्वर्ग दोनों को अत्यन्त भयभीत कर दिया। क्षण भर में उसने दैत्यों का नाश कर अपने निवास हेतु स्थान की याचना की। भगवान शिव ने प्रसन्न होकर आवास योग्य भूमि में निवास का आदेश दे दिया। भयभीत सभी देवताओं उसे पकड़ कर तथा उसके ऊपर आरूढ़ होकर तथा अधोमुख कर निवास भूमि का मार्ग दिखला दिया। देवताओं द्वारा

8. राजवल्लभ मण्डन 2.1

उस पर आरूढ़ वास होने से वास्तु पुरुष कहा गया। वास्तुपुरुष की उत्पत्तिविषयक कथा मत्स्यपुराण[9] एवं अग्निपुराण[10] में भी सुविस्तृत रूप में प्राप्त होती है।

यह वास्तुपुरुष भवन, पुर, नगर, तड़ाग, वापी, वन, यज्ञ आदि के निर्माण तथा इनके जीर्णोद्धार में सर्वत्र पूज्य होता है। कहा गया है कि वास्तु पुरुष की पूजा सुख के लिए की जाती है। इनकी पूजा न करना हानिकारक होता है। जैसा कि राजवल्लभमण्डन में कहा गया है-

**प्रासादे भवने तडागखनने कूपे च वाप्यां वने।**
**जीर्णोद्धारपुरे च यागभवने प्रारम्भनिर्वर्तने।।**

**वास्तोः पूजनकं सुखाय कथितं पूजां बिना हानये।**
**पादौ रक्षसि कं शिवेऽह्निकरयोः सन्धी च कोणद्वये।।**[11]

वास्तुपुरुष की स्थिति निर्माणस्थल में सदैव एक समान होती है। स्थल के ईशान कोण में सिर, वायव्य और अग्निकोण में हाथों की कुहनी एवं पैरों के घुटने तथा नैर्ऋत्य कोण में वास्तु पुरुष के पैर होते हैं। वास्तुपुरुष के इस रूप का वर्णन पुराणों के अनुसार ही सभी वास्तुग्रन्थों में भी मिलता है। दूसरा वास्तु का स्वरूप चक्रों के रूप में होता है। शतपद (कोष्ठक) चक्र, एकाशीति पद (कोष्ठक) चक्र, चतुःषष्टिपद चक्र आदि अनेक चक्र कार्यानुसार वास्तु ग्रन्थों में बतलाये गये हैं।

आधुनिक वैज्ञानिक दृष्टि से विचार करने पर प्रकृति में व्याप्त पंचतत्वों में परस्पर अनुकूल समन्वय की युक्ति संगत प्रक्रिया का विधान ही 'वास्तुशास्त्र' है और इसमें पञ्च तत्वों के सम्मिश्रण की मूल ऊर्जा शक्ति ही वास्तुपुरुष के रूप में प्रतिबिम्बित होती है। भूमण्डल की इस ऊर्जा शक्ति को अधिकाधिक रूप से संरक्षित तथा संवर्धित करने में वास्तुपुरुष का शान्तभाव अत्यन्त उपादेय सिद्ध होता है। अग्नि पुराण के अध्याय संख्या 70 में वास्तुपुरुष राक्षस के रूप में निरूपित किया गया है। यहाँ पर इसको देवताओं के द्वारा भूमि के नीचे दबाकर रख दिये जाने का वर्णन उपलब्ध होता है। यही घोर राक्षस किसी भी भूखण्ड तथा निर्मित भवन के वास्तुपुरुष के रूप में स्थित बतलाया गया है। इसी को वास्तुशान्ति विधि के माध्यम से शान्त किया जाता है।

इस प्रकार से हम देखते हैं कि वास्तुशास्त्र में वास्तुपुरुष की परिकल्पना कोई काल्पनिक या अर्वाचीन विचार नहीं हैं, अपितु इसका सम्बन्ध सृष्टि प्रक्रिया के साथ सूक्ष्म तथा स्थूलरूप में अविच्छिन्नभाव से सन्निहित है। ज्ञान-विज्ञान के आगाररूप वेद से प्रसूत इस वास्तु शास्त्र के माध्यम से पारिवारिक, सामाजिक व राष्ट्रीय समृद्धि के आयाम को और अधिक संवर्द्धित कर विश्व को एक नई दिशा प्रदान की जा सकती है।

---

9. म.पु. 252, 5-14
10. अग्निपुराण 40/1
11. राजवल्लभमण्डन 2.2

# संस्कृत वाङ्मय एवं वास्तुशास्त्र

डॉ. मीतू गौड़

वास्तु शब्द 'वस्' निवासे धातु में 'तुण्' प्रत्यय के योग होने से निष्पन्न होता है, जिसका व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है - वसन्ति लोका अत्र अर्थात् वह स्थान विशेष जहाँ प्राणी निवास करते हैं, वास्तु[1] कहलाता है । वर्तमान परिप्रेक्ष्य में मनुष्य के रहने या किसी भी प्रकार के उपयोग में आने वाला आवासीय, धार्मिक, व्यावसायिक अथवा औद्योगिक भूखण्ड 'वास्तु' तथा जिस शास्त्र में इनके निर्माण के नियमों, सिद्धान्तों एवं प्रविधियों का विवेचन किया जाता है, वह 'वास्तुशास्त्र' कहलाता है। वास्तुशास्त्र के अन्तर्गत पञ्च महाभूतों के सन्तुलन तथा गुरुत्व, चुम्बकीय एवं सौर ऊर्जा शक्तियों के प्रबन्धन सिद्धान्तों का विस्तार से विचार किया जाता है । वैदिक विद्याओं में वास्तुशास्त्र भी एक ऐसी विद्या है, जिसमें मानव जीवन में पृथ्वी, जल, तेज, वायु एवं आकाश इन पञ्च महाभूतों के उपयोग का सम्पूर्ण रूप से विचार किया गया है, जिससे कि मनुष्य की शारीरिक एवं मानसिक क्षमतायें उन्नत एवं स्फूर्त हो सकें।

वास्तुशास्त्र उतना ही प्राचीन है जितना संस्कृत वाङ्मय। संस्कृत वाङ्मय के विकास के साथ ही वास्तुशास्त्र भी विकसित हुआ है। वास्तुशास्त्र का वर्णन वेद, वेदाङ्ग, पुराण, रामायण, महाभारत आदि संस्कृत वाङ्मय के विविध ग्रन्थों में पर्याप्त रूप से उपलब्ध होता है। भारतीय वास्तुशास्त्र का उद्गम वेद से हुआ है। संस्कृत साहित्य के सर्वप्राचीन ग्रन्थ ऋग्वेद में अनेक स्थलों पर वास्तु से सम्बन्धित वर्णन दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद के 7वें मण्डल का 54 वाँ सूक्त वास्तोष्पति को समर्पित है, वास्तोष्पति वास्तु के वैदिक देवता हैं। यह गृह के पालक एवं रक्षक देवता हैं।[2] अत्यन्त सुन्दर मन्त्रों से वास्तोष्पति की स्तुति करते हुए उनसे प्रार्थना गई है कि-

**वास्तोष्पते प्रति जानीह्यस्मान्त्स्वावेशो अनमीवो भवा नः ।**
**यत्त्वेमहे प्रति तन्नो जुषस्व शं नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे ।।[3]**

अर्थात् 'हे वास्तोष्पते (गृह-पालक देव)! आप हमें जगाएँ, हमारे गृह में पुत्र-पौत्र आदि द्विपदों एवं गौ, अश्वादि चतुष्पदों को निरोग एवं सुखी करें तथा जो धन हम आपसे माँगे वह हमें प्रदान करें।' पुनः उनसे प्रार्थना करते हुए कहा है कि-

---

1. आप्टे, वामन शिवराम - संस्कृत हिन्दी कोश, पृ0 923
2. निरुक्त - 10.17
3. ऋग्वेद - 7.54.1

**वास्तोष्पते प्रतरणो न एधि गयस्फानो गोभिरश्वेभिरिन्दो ।**
**जरासस्ते सख्ये स्याम पितेव पुत्रान्प्रति तन्नो जुषस्व ।।**

अर्थात् 'हे वास्तोष्पते! आप हमारे लिए कल्याणकारी धन का विस्तार करें। हे सोम। आपकी कृपा से गौओं तथा अश्वों से युक्त होकर हम जरारहित हों। आप पिता की भाँति हमारा पालन करें।[4]' पुनः ऋषि कहता है कि- हे वास्तोष्पते! हम आपसे सुखदायक, रमणीय एवं ऐश्वर्य-सम्पन्न स्थान प्राप्त करें। हमें प्राप्त हुए तथा प्राप्त होने वाले श्रेष्ठ धन की आप रक्षा करें। हमें सदा कल्याणकारी साधनों से सुरक्षित रखें।[5] इस प्रकार वास्तोष्पति वास्तु के स्वामी हैं।

वैदिक साहित्य में यह वास्तु पद प्रायः गृह एवं निवास के अर्थ में ही प्रयुक्त हुआ है । गृह अथवा निवास स्थान पर वास्तुपुरुष का देवत्व ही एक चेतन वास्तु होता है जो मनुष्य के सुख-दुःखादि का कारण होता है। ऋग्वेद में आवासीय व्यवस्था से सम्बन्धित विविध शब्दों यथा-छर्दिः[6], दुरोणम्[7], वास्तु[8], शर्मन्[9] सदनम्[10] के प्रयोग से भी स्पष्ट होता है कि उस काल में एक सुदृढ़ एवं विकसित आवासीय व्यवस्था का स्वरूप अवश्य अस्तित्व में था । दो प्रकार के आवासीय गृहों का वर्णन भी यहाँ मिलता है। प्रथम-अल्प साधनसम्पन्न जनों के लिए मिट्टी से निर्मित छोटे एवं कच्चे घर तथा दूसरा प्रकार साधनसम्पन्न जनों के लिए विशाल एवं पक्के मकान, जिनमें रहकर मनुष्य समृद्ध एवं सुखी हो।[11] ऋग्वेद में स्थिर यश, अन्न एवं आवास के लिए गृह प्रदान करने की कामना भी की गई है।[12] ग्राम शब्द का भी उल्लेख अनेक स्थलों पर प्राप्त होता है।[13] इससे प्रमाणित होता है कि उस काल का मानव पूर्ण गृहसुख का अभिलाषी था एवं सदा उसके लिए प्रयत्नशील रहता था।

यजुर्वेद में यज्ञवास्तु, यूप एवं स्तूप निर्माण आदि के अर्थ में वास्तु पद प्राप्त होता है। अथर्ववेद में भी वास्तु विषयक वर्णन विस्तार से उपलब्ध है। इसके तृतीय काण्ड के शाला निर्माण सूक्त में, शाला से प्रार्थना करते हुए कहा गया है कि- हे शाले! आप भोग-साधनों से सम्पन्न तथा

---

4. वहीं - 7.54.2
5. वास्तोष्पते शग्मया संसदा ते सक्षीमहि रण्वया गातुमत्या ।
   पाहि क्षेम उत योगे वरं नो यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ।। -ऋग्वेद - 7.54.3
6. वहीं - 7.74.5
7. वहीं - 7.16.8
8. वहीं - 1.154.6
9. वहीं - 6.16.33
10. वहीं - 10.11.9
11. वहीं - 7.89.1
12. वहीं - 7.74.5
13. वहीं - 1.44.10, 1.114.1, 2.12.7

विशाल छत वाली हैं। आप पवित्र धान्यों के अक्षय भण्डार वाली हैं।[14] इस शाला में तरुण बालक और गमनशील गौओं के साथ उनके बछड़े आएँ। इसमें मधुर रस से परिपूर्ण घड़े और दधि से भरे हुए कलश भी आएँ। आप इस घट को अमृतोपम मधुर रस तथा घृत धारा से भली प्रकार भरें। पीने वालों को अमृत से तृप्त करें। घर में रोगनाशक जल तथा अग्नि का निवास आवश्यक है। अतः हम स्वयं रोगरहित तथा रोगविनाशक जल को अग्निदेव के साथ घर में स्थित करें।[15] नवम काण्ड में भी 'शाला' से प्रार्थना करते हुए कहा गया है कि – आप कल्याणकारिणी शाला हमारे शरीरों के लिए सुखदायिनी हों । पुनः – हे दिव्यता-सम्पन्न शाले ! (यज्ञशाला) आप हविष्यान्न के स्थान (स्टोर), यज्ञशाला (अग्निहोत्र स्थल), स्त्रियों के रहने के स्थान, सामान्य स्थान (कमरों) और देवशक्तियों के बैठनें के उपासना-स्थान के आसनों से युक्त हों।[16]

अथर्ववेद में दो, चार, छह, आठ, दस पक्षों वाली शाला के निर्माण का वर्णन भी प्राप्त होता है जिन्हें क्रमशः द्विपक्षा, चतुष्पक्षा, षटपक्षा, अष्टपक्षा, दशपक्षा कहा गया । यह कामना भी की गई कि जिस प्रकार गर्भ गृह में अग्नि स्थित रहती है, उसी प्रकार उस मानपत्नी (शाला) में हम आश्रय लें।[17] नव-विवाहित कन्या (वधू) के सदृश इसे सुसज्जित करने का निर्देश देते हुए इसकी पूर्व-दक्षिण-पश्चिम-उत्तर-ध्रुव-ऊर्ध्व प्रत्येक दिशा और उपदिशा की महिमा के लिए इसको नमन भी किया गया है।[18]

अथर्ववेद के उपवेद स्थापत्य वेद में तो वास्तुशास्त्र के सिद्धान्तों का स्वतन्त्र रूप से चिन्तन किया ही गया है। स्थापत्य का अभिप्राय निवास योग्य स्थापना से ही है । यही स्थापत्य वेद उत्तरवर्ती काल में 'वास्तुशास्त्र' के रूप में परिणत हुआ । वैदिक काल में गृहों का निर्माण ही वास्तु माना जाता था । बाद में गृहों के विकास के साथ ही ग्रामों, नगरों एवं महानगरों का विकास होने लगा । ये सभी विकास वास्तु के अन्तर्गत ही हुए, जिसके चलते वास्तु के क्षेत्र में पर्याप्त विकास हुआ ।

वेदाङ्ग काल में वास्तुशास्त्र पूर्ण व्यवस्थित हुआ । षड्वेदाङ्गों में प्रमुख ज्योतिषशास्त्र दिग्, देश एवं काल का मुख्यतः विचार करता है। वास्तुशास्त्र में दिग् एवं देश वास्तुस्थापना की दृष्टि से विचार किया जाता है। इसके अतिरिक्त ज्योतिषशास्त्र एवं वास्तुशास्त्र की चिन्तन विधि, व्यवहार्य विषयों में देवत्व की स्थापना, सूर्यादिग्रह-नक्षत्र-राशि-तिथि-योग इत्यादि का व्यवहार, समय का शुभाशुभत्व, ग्रहों का कारकत्व, काल के उचित निर्णय से गृहस्वामी तथा लोक की सुख-समृद्धि

14. अथर्ववेद - 3.12.3
15. वहीं - 3.12.7.9
16. वहीं - 9.3.6.7
17. वहीं - 9.3.21
18. वहीं - 9.3.24.31

की कामना आदि भी समान है। दोनों का ही उद्देश्य मनुष्य को सर्वविध सुख प्रदान करना है । फलतः षडङ्ग वेद में वेदस्य चक्षु[19] की संज्ञा से अलंकृत ज्योतिष से इसका सर्वाधिक घनिष्ठ सम्बन्ध रहा तथा त्रिस्कन्धात्मक ज्योतिष की संहिता शाखा के अन्तर्गत यह समाविष्ट हुआ । ज्योतिष की संहिता शाखा के अन्तर्गत वास्तुविद्या का साङ्गोपाङ्ग वर्णन मिलता है। वराहमिहिर की बृहत्संहिता यद्यपि ज्योतिष का ग्रन्थ है तथापि इसमें स्थान-स्थान पर गर्ग, मनु, वसिष्ठ, विश्वकर्मा, नग्नजित् तथा मय आदि वास्तुविदों के मतों का उल्लेख भी प्राप्त होता है।[20] बृहत्संहिता में वराहमिहिर ने वास्तुपुरुष, भवन-प्रासाद-शाला-स्तम्भ, राजा-सेनापति-सचिव-युवराज-सामन्तादि एवं विविध वर्णो के गृह-निर्माण के परिमाण, तदनन्तर सर्वतोभद्र-नन्द्यावर्त -वर्धमान-स्वस्तिक- रुचक आदि वास्तुगृह, त्रिशालक-द्विशालक वास्तु, इक्यासी पद वाले त्रिभुजीयबाहु एवं चौंसठ पद वाले चतुर्भुजीय वास्तु आदि का विस्तार से वर्णन किया है। इसी प्रकार वहाँ गृहद्वार, द्वारवेध, विविध दिशाओं के शुभाशुभ वृक्ष, भूमि परीक्षण की विधियाँ, शल्य ज्ञान, शुभाशुभ भूमि विचार, भूमि पूजन, शिलान्यास, घर में देवगृह-पाकगृह-भण्डारगृह-अर्थादि रखने का स्थान, इन सभी तथ्यों की चर्चा भी की गई है।[21] स्पष्टतः आचार्य वराहमिहिर ने गृहनिर्माण की कला पर एक विस्तृत अध्ययन प्रस्तुत किया है।

सूत्र ग्रन्थों में भी वास्तु विषयक वर्णन उपलब्ध होता है। शुल्वसूत्र ग्रन्थों में प्रतिपादित यज्ञवेदी परिकल्पना भारतीय वास्तुशास्त्र की आधारशिला है। इस सन्दर्भ में बौधायन[22] और कात्यायन[23] शुल्वसूत्र विशेषतः उल्लेखनीय हैं। वहीं आश्वलायन[24] गृह्यसूत्र में वास्तुदेवता, पारस्कर[25] गृह्यसूत्र में वास्तोष्पति, शालाकर्म, गृहनिर्माण मुहूर्त्त, गृहभूमि निरूपण, गृहद्वार, शिलान्यास सम्बन्धी विविध विषयों का वर्णन भी उपलब्ध होता है।

शुल्व सूत्र ग्रन्थों में यत्र-तत्र विविध वेदियों एवं चित्तियों की चर्चा है। यज्ञ की वेदी में प्रयुक्त होने वाली विभिन्न आकृतियों एवं विभिन्न आकार वाली ईटों का निर्माण तथा उनकी गणना पद्धति गणितीय एवं शिल्पीय दोनों दृष्टियों से महत्वपूर्ण हैं।[26]

ब्राह्मण ग्रन्थों में भी यूपादि के निर्माण में शिल्प-सौष्ठव प्रतिबिम्बित होता है । वास्तुशास्त्र के प्रसिद्ध आचार्यों ने शिल्पशास्त्र को वास्तुशास्त्र का ही पर्याय कहा है । शतपथ ब्राह्मण[27] में यज्ञादि

19. वेदाङ्गज्योतिष - 1.5
20. बृहत्संहिता - अध्याय . 56 , 58
21. वहीं - अध्याय 53
22. बौधायन शुल्वसूत्र - 1.72.87, 90.91
23. कात्यायन शुल्वसूत्र - 6.8.10
24. आश्वलायन - 2.4.9
25. पारस्कर - 3.4, पृ, 314.321
26. यजुर्वेद वाजसनेयी संहिता - 17.2
27. शतपथ ब्राह्मण - 6.1.2.22.23, 8.7.2.17

के प्रसङ्ग में इष्टका निर्माण, इष्टिकाओं के अनेक नाम, प्रकार, प्रयोग एवं माप का विस्तार से वर्णन मिलता है । पत्थर से निर्मित दुर्गों (अश्ममयी) का उल्लेख भी यहाँ प्राप्त होता है ।

इस वैदिक काल में जन्मे वास्तुशास्त्र को पुराण एवं आगम ग्रन्थों ने सर्वाधिक पल्लवित किया । भारतीय साहित्य में पुराणों का विशेष महत्व है । छान्दोन्य उपनिषद में इन्हें पञ्चम वेद कहा गया है – **इतिहासपुराणः पञ्चमो वेदानां वेदः ।**[28]

18 महापुराणों में वर्णित अग्नि पुराण में **वास्तु विद्या** का वर्णन विस्तार से प्राप्त होता है। अग्निपुराण के अनुसार पूर्वकाल में सम्पूर्ण भूत-प्राणियों को भयभीत करने वाला एक भयंकर महाभूत था, जिसे देवताओं नें भूमि में स्थापित कर दिया। उसी को **वास्तुपुरुष** कहा गया। **वास्तुपुरुष** के जिस अंग को जिस देवता ने पकड़कर पृथ्वी पर अधोमुख किया, वे देवता **वास्तुपुरुष** के उस अंग में पूज्य हुए। अतः इन अंग देवताओं के साथ-साथ वास्तुदेव की पूजा का विधान भी किया गया है। इन देवताओं की पूजा हेतु ही पद अर्थात् स्थान का विन्यास किया गया है। यथा-एकोनपंचाशत्पदवास्तु, चतुषष्टिपदवास्तु, एकाशीतिपदवास्तु, शतपदवास्तु इत्यादि। इनके अन्तर्गत भवन का निर्माण करने से पूर्व वास्तुभूमि को 49, 64, 81, 100 आदि विभिन्न भागों में बाँट दिया जाता है। अग्नि पुराण में मूल रूप से **चतुषष्टिपदवास्तु** का वर्णन प्राप्त होता है।[29]

अग्निपुराण के अनुसार भूस्वामी को सर्वप्रथम वास्तुभूमि पर स्थित देवताओं को वास्तु-होम एवं बलि-दान आदि से तृप्त करना चाहिए। इन्हें सन्तुष्ट किए बिना वह प्रासाद आदि का निर्माण कदापि न करें।[30] इनको तृप्त करने के पश्चात् ही ब्रह्मा के स्थान में श्रीहरि, श्री लक्ष्मी तथा गण-देवता की पूजा करने के अनन्तर भूमि, वास्तुपुरुष एवं कलश का पूजन करें।

अग्नि पुराण में प्रासाद शब्द **'मन्दिर'** के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। अग्निपुराण में वर्णन आता है कि देवस्थापना सदैव नगराभिमुख तथा कुरुक्षेत्र, गया आदि पवित्र स्थलों अथवा नदी के समीप (तट पर) होनी चाहिए। इसमें ब्रह्मा, इन्द्र, अग्नि एवं मातृकायें, भूत एवं यम, चण्डिका, पितर, दैत्य, वरुण, वायु एवं नाग, यक्ष एवं गुह तथा शिव के मन्दिर क्रमशः नगर के मध्य, पूर्व, आग्नेय, दक्षिण, नैर्ऋत्य, पश्चिम, वायव्य, उत्तर तथा ईशान कोण में बनाना उत्तम होता है। वहीं विष्णु का प्रासाद चारों दिशाओं में से किसी भी दिशा में हो सकता है।[31]

अग्निपुराण के 41वें अध्याय में शिलान्यास विधि का भी वर्णन है। अग्निपुराण के अनुसार प्रासाद के शिलान्यास हेतु एक हाथ लम्बी शिला उपयुक्त होती है। शिलान्यास के लिए बारह अंगुल लम्बी एवं चार अंगुल मोटी भलीभाँति पकी हुई ईंटों एवं तांबे अथवा मिट्टी से निर्मित नव कलशों

28. छान्दोन्य उपनिषद - 7.1.4
29. चतुःषष्टिपदे क्षेत्रे - अग्निपुराण-40/2
30. अहुत्वैतानसन्तर्प्य प्रासादादीन्न कारयेत्। -अग्निपुराण - 40/22
31. अग्निपुराण - 39/9-13

की आवश्यकता होती है। शिलान्यास के लिए भूमि के अग्र भाग में एक मण्डप एवं चार कुण्ड बनवाने चाहियें। उसके पश्चात् उन नव कलशों को पंचकषाय एवं सर्वौषधि मिले जल से पूर्ण कर चन्दन, पुष्प, गन्ध आदि से उनकी भलीभाँति पूजा कर, 'आपो हिष्ठा' इत्यादि विभिन्न मन्त्रों से शिलाओं एवं ईटों का अभिषेक करना चाहिए।[32]

अग्निपुराण में **नगर वास्तु** का वर्णन भी प्राप्त होता है। पुराणकार के अनुसार वास्तुसम्मत नगर निर्माण से राज्यादि की अभिवृद्धि होती है। यदि नगर छिन्नकर्ण, भग्न, अर्धचन्द्राकार अथवा वज्रसूचीमुख हो तो 'अशुभ' परन्तु यदि वह धनुषाकार अथवा वज्रनागाभ हो तो 'शान्तिप्रद' होता है। नगर में धन-धान्यादि की वृद्धि तथा उसकी रक्षा हेतु इसके पूर्वी द्वार पर लक्ष्मी एवं कुबेर तथा त्रिदेवों (ब्रह्मा, विष्णु एवं महेश) की मूर्तियों की स्थापना करनी चाहिए क्योंकि जो नगर ग्राम देवताओं की प्रतिमाओं से युक्त होते हैं, वे विजय, भोग एवं मोक्षदायक होते हैं।[33]

राजभवनों में पूर्व दिशा की ओर कोशागार, दक्षिण-पूर्व की ओर पाकशाला, दक्षिण में शयनकक्ष, दक्षिण-पश्चिम की ओर अस्त्रागार, पश्चिम में भोजनालय, पश्चिमोत्तर की ओर धान्यागार, उत्तर की ओर द्रव्यागार तथा पूर्वोत्तर की ओर देवालय का निर्माण करना उत्तम होता है।[34]

मत्स्यपुराण में भी वास्तु का सर्वाधिक वर्णन प्राप्त होता है। मत्स्य पुराण के अनुसार वास्तुशास्त्र के 18 उपदेष्टा हुए - भृगु, अत्रि, वसिष्ठ, विश्वकर्मा, मय, नारद, नग्नजित्, भगवान शंकर, इन्द्र, ब्रह्मा, कुमार, नन्दीश, शौनक, गर्ग, वासुदेव, अनिरुद्ध, शुक्र एवं बृहस्पति ।[35] इन्होंनें वास्तु की विस्तृत व्याख्या की तथा शुभ कीर्ति अर्जित की। इनमें भी अश्विनी कुमार, विश्वकर्मा तथा मय सर्वाधिक विख्यात आचार्य हुए। मत्स्यपुराण के अनुसार गृह, भवनादि का निर्माण कार्य प्रारम्भ करने से पूर्व भूमि परीक्षण की विविध विधियों यथा - गड्ढे की मिट्टी के आधार पर, भूमि पर बीजांकुरण, रंग एवं रस, दीप प्रज्वलन इत्यादि के द्वारा परीक्षण कर भूखण्ड के शुभाशुभ का आकलन करने के पश्चात् ही उस पर निर्माण कार्य प्रारम्भ करना चाहिए।[36] भूमि परीक्षण के उपरान्त पञ्चगव्य और औषधियों के जल से भूमि को सींच कर सुवर्ण की सलाई द्वारा रेखा खींचकर वास्तु-चक्र का निर्माण करना चाहिए। सामान्यतः इक्यासी कोष्ठक का वास्तु-चक्र निर्मित किया जाता है।[37] भूमि परीक्षण तथा वास्तु-चक्र का निर्माण किए जाने के उपरान्त शुभ समय एवं मुहूर्त्त में गृह, भवन आदि के निर्माण का कार्य प्रारम्भ करना चाहिए। मत्स्यपुराण में वर्णन आता

---

32. अग्निपुराण - 41/1-8
33. अग्निपुराण - 106/5, 14-17
34. अग्निपुराण - 106/18-24
35. मत्स्य पुराण - 252/2-4
36. वहीं - 253/11-18
37. वहीं - 253/19-21

है कि चैत्रादि द्वादश मासों में से वैशाख, आषाढ, श्रावण, कार्तिक, मार्गशीर्ष तथा फाल्गुन मास गृह निर्माण कार्य प्रारम्भ करने हेतु उपयुक्त मास जबकि चैत्र, ज्येष्ट, भाद्रपद, आश्विन तथा पौष माह गृह निर्माण हेतु उपयुक्त मास नहीं हैं । माघ मास में गृह निर्माण कार्य प्रारम्भ करने पर मिश्रित फल प्राप्ति का वर्णन मत्स्य पुराण में उपलब्ध है । इस मास में गृह निर्माण कार्य प्रारम्भ करने पर यद्यपि अनेक प्रकार के लाभ होते हैं तथापि अग्नि का भय भी रहता है ।[38] मास के साथ-साथ सप्ताह के शुभाशुभ वारों का आकलन भी गृह निर्माण कार्य हेतु आवश्यक है । सोमवार, बुधवार, गुरुवार, शुक्रवार तथा शनिवार गृह निर्माण कार्य हेतु शुभ वार होकर सुख-समृद्धि, सौभाग्य तथा धन-धान्य प्रदायकता हेतु श्रेष्ठ हैं। सुख-समृद्धि, सौभाग्य तथा धन-धान्य इत्यादि शुभफल प्राप्ति हेतु गृह निर्माण कार्य का प्रारम्भ रविवार तथा मङ्गलवार को कदाचित् नहीं करना चाहिए।[39] अश्विन्यादि 27 नक्षत्रों में से अश्विनी, रोहिणी, मूल, उत्तरफाल्गुनी, उत्तराषाढा, उत्तरभाद्रपद, मृगशिरा, स्वाती, हस्त, अनुराधा इत्यादि 10 नक्षत्र गृह निर्माण कार्य प्रारम्भ करने हेतु शुभ माने गए हैं । व्याघात, शूल, व्यतिपात, अतिगण्ड, विष्कुम्भ, गण्ड, परिघ तथा वज्र इत्यादि 8 योग गृह निर्माण कार्य प्रारम्भ करने हेतु अप्रशस्त कहे गए हैं जिनमें गृह निर्माण कार्य प्रारम्भ नहीं करना चाहिए । गृह निर्माण कार्य प्रारम्भ करते समय शुभ लग्न, बली चन्द्र एवं सूर्य का संयोग शुभ फलकारी होता है ।[40] इस प्रकार शुभ मास, वार, नक्षत्र, योग, ग्रह तथा मुहूर्त्त आदि से युक्त शुभ समय में भवन निर्माण कार्य का वर्णन मत्स्य पुराण में उपलब्ध है।

रामायण एवं महाभारत में भी वास्तु की समृद्ध परम्परा प्राप्त होती है । नगर निवेश, दुर्ग, प्राकार, प्रासाद, देवालय, सभाभवन आदि इस काल के समृद्ध वास्तु के उदाहरण हैं । वाल्मीकि रामायण में वास्तुशास्त्र के प्रमुख शिल्पी विश्वकर्मा के विषय में उल्लेख आता है कि विश्वकर्मा ने इन्द्र की अमरावती के समान लङ्का नामक रमणीय पुरी का निर्माण किया ।[41] वास्तुकर्म के विशेषज्ञ स्थायी वास्तुनिर्माण में तो शास्त्रीय विधि का पालन करते ही थे किन्तु अस्थायी निर्माण भी बिना वास्तु नियमों के नहीं होता था। जैसे वर्णन मिलता है कि भरत के वन जाने से पूर्व वास्तुविदों ने वास्तु विज्ञान के अनुरूप शिविरों का निर्माण किया।

**नक्षत्रेषु प्रशस्तेषु मुहूर्त्तेषु च तद्विदः।**
**निवेशान् स्थापयामासुर्भरतस्य महात्मनः।।**[42]

---

38. वहीं - 253/2-5
39. वहीं - 253/7
40. वहीं - 253/6, 8-9
41. वाल्मीकि रामायण - 5.1.210, 5.2.18, 5.2.20, 5.2.22
42. वहीं - 2.80.17

अन्यत्र भी वर्णन आता है कि श्रीरामचन्द्र की पर्णकुटी में पवित्र वेदी भी वास्तु नियमों के अनुरूप ईशान कोण में ही थी ।[43] सुग्रीव के राज्याभिषेक के बाद भगवान श्री राम ने प्रस्रवणगिरि के शिखर पर अपने रहने के लिए एक गुफा चुनी । उस गुफा के विषय में वे लक्ष्मण से कहते हैं –

**प्रागुदक्प्रवणे देशे गुहा साधु भविष्यति ।**
**पश्चाच्चैवोन्नता सौम्य निवातेयं भविष्यति ।।**[44]

अर्थात् – हे लक्ष्मण यहाँ का स्थान ईशान कोण की ओर नीचा है, अतः यह गुफा हमारे निवास के लिए बहुत अच्छी रहेगी । नैर्ऋत्य कोण से ऊँची यह गुफा हवा और वर्षा से बचाने के लिए अच्छी होगी । किष्किन्धा क्षेत्र में वर्णित दानवशिल्पी मय का सुवर्णमय वन[45], विश्वकर्मा द्वारा निर्मित पुष्पक विमान[46] आदि भी वास्तुशिल्प के अद्वितीय उदाहरण हैं ।

इसके अतिरिक्त महाभारत में वर्णित इन्द्रप्रस्थ[47], द्वारिकापुरी[48], मिथिलापुरी[49], सभाभवन[50] आदि भी तत्कालीन वास्तु के अनूठे उदाहरण हैं । परवर्ती साहित्य में भी वास्तु वर्णन पर्याप्त रूप से उपलब्ध होता है। कौटिल्य अर्थशास्त्र में गृह–वास्तु[51], दुर्ग निवेश[52], जनपद, ग्राम, नगर, राष्ट्रों की स्थापना[53], भवन में द्वार स्थापना तथा पुर, तोरण, प्रतौलि[54] इत्यादि शब्दों के प्रयोग से ग्रन्थकार का वास्तुशास्त्रीय ज्ञान परिलक्षित होता है । मनुस्मृति[55] में ग्राम, गुल्म, राष्ट्र आदि के प्रसङ्ग में तथा शुक्रनीति में राजधानी प्रकल्पन, राजगृह, द्वार, राजसभा, राजमार्ग[56] एवं मन्दिर निर्माण, प्रासाद की आकृति, दुर्ग निर्माण[57] आदि वास्तुशास्त्रीय विषयों की चर्चा पर्याप्त रूप में मिलती है ।

इसके अतिरिक्त देवशिल्पी विश्वकर्मा रचित 'विश्वकर्मा प्रकाश' एवं दानवशिल्पी मय का 'मयमतम्' आदि वास्तुशास्त्र के दो मूलभूत ग्रन्थों के अतिरिक्त अपराजितपृच्छा, समराङ्गणसूत्रधार, प्रासादमण्डन, मानसोल्लास, वास्तुरत्नावली, मानसार, वास्तुरत्नावली, वास्तुराजवल्लभ, वास्तुरत्नाकर, वास्तुप्रबोध, बृहद्वास्तुमाला आदि में भी वास्तुशास्त्रीय ज्ञान विशद रूप से उपलब्ध है।

स्पष्ट है कि स्थापत्य वेद से लेकर वर्तमान तक वास्तुशास्त्र का विकसित स्वरूप संस्कृत वाङ्मय के विविध ग्रन्थों में मिलता है।

---

43. वही – 2.99.24
44. वही – 4.27.12
45. वहीं – 4.51.10 .13
46. वहीं – 5 .9.11, 15
47. महाभारत – 1.206.30.40
48. वहीं – 3.15.5.6, 9, 17.18
49. वहीं – 3.207.7.9
50. वहीं – 2.1.6, 10.14, 18
51. कौटिल्य अर्थशास्त्र – 3.8
52. वहीं – 2.3.4
53. वहीं – 2.1
54. वहीं – 2.3
55. मनुस्मृति – 7.114
56. शुक्रनीति – 12.13, 17.27, 30.33, 41.4, 59
57. वही – 4.50, 53.54, 49.56

# विश्वविद्यालय संरचना और वास्तुशास्त्र

**डॉ. रविन्द्रप्रसाद उनियाल**

मनुष्य के सर्वांगीण विकास में शिक्षा की महत्वपूर्ण भूमिका होती है। वहीं व्यक्तित्व निर्माण में शिक्षा का योगदान सर्वाधिक माना गया है। शिक्षा न केवल ज्ञान प्राप्ति का साधन है, अपितु यह हमें रोजगार भी प्राप्त कराती है। उच्च व्यक्तित्व और उन्नत जीवन स्तर के साथ-साथ विनम्रता और आत्मनिर्भरता जैसे विशेष गुणों को भी जाग्रत करती है। अतः जीवन में शिक्षा की आवश्कता पग पग पर प्रतीत होती है। यद्यपि आधुनिक युग में शैक्षणिक संस्थाओं के रूप में विद्यालयों, महाविद्यालयों, विश्वविद्यालयों आदि बहुमंजिले और विशाल इमारतों वाले सुख-सुविधाओं से युक्त भव्य बने हैं तथापि शिक्षा के स्तर में गुणवत्ता में कमी दिखाई पड़ती है। यदि हम इस विषय पर चिन्तन करें तो इसका एक मुख्य कारण समुचित परिवेश का अभाव भी जान पड़ता है। इसी परिवेश को आधार बनाकर अनेक पाश्चात्य शिक्षाविदों के द्वारा शैक्षणिक संस्थाओं के मानचित्र संरचना में अनेक अनुसंधान क्रियान्वित हो रहे हैं। शैक्षणिक संस्थाओं के उत्तम परिवेश हेतु वास्तुशास्त्र के आचार्यों ने प्राचीनकाल से ही कुछ सरल और अति विशिष्ट नियमों का प्रतिपादन किया है। यदि कहा जाय कि इन्हीं नियमों के आधार पर तक्षशिला, विक्रमशिला, नालन्दा जैसे विश्वविद्यालयों और गुरुकुलों की स्थापना कर भारत को विश्वगुरु बनाया गया था, तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी।

वास्तुशास्त्र के अष्टादश प्रवर्तकाचार्य[1] माने गये हैं, जिनसे ज्ञान प्राप्त कर ऋषि-महर्षियों एवं आचार्यों ने वास्तुशास्त्र के ज्ञान को आगे बढ़ाया है। वास्तुशास्त्र के मर्मज्ञ महर्षियों ने लोक कल्याण हेतु अपने को तपस्या की अग्नि में तपा कर वास्तुरूपी ज्ञान के सार को प्राप्त किया। यह

---

1. भृगुरत्रिर्वसिष्ठश्च विश्वकर्मामयस्तथा।
नारदोनग्नजिच्चैवविशालाक्षः पुरन्दरः।।
ब्रह्माकुमारोनन्दीश शौनको गर्ग एवच।
वासुदेवोऽनिरुद्धश्च तथा शुक्रबृहस्पती।।
अष्टादशैतेविख्यातावास्तुशास्त्रोपदेशकाः।
संक्षेपेणोपदिष्टं यन्मनवेमत्स्यरूपिणः।। -(मत्स्यपुराणम् 252.2-4)

वास्तुशास्त्र उतना ही प्राचीन है जितनी इस सृष्टि की उत्पत्ति। वास्तव में इसकी प्राचीनता सृष्टि की संरचना की स्थापना से ही स्पष्ट हो जाती है क्योंकि इस ब्रह्माण्ड में पृथ्वी, ग्रह, नक्षत्र, तारा, उल्कापिण्डों, धूमकेतु आदि की यथाक्रम में सुव्यवस्थित स्थापना ही है, जिसके सम्यक् संचालन और सन्तुलन के साथ स्व शक्ति से गतिमान रह कर यह ब्रह्माण्ड असंख्य प्राणियों का आश्रय बनता है।[2] जिससे इस संसार रूपी भवन में प्रत्येक जीव जन्म व मृत्यु के चक्र के साथ गतिमान रहते हुये निरन्तर संचरण करते हैं।

जैसा कि प्राचीनतम ज्ञान राशि वेद-पुराणादि ग्रन्थों से स्पष्ट है कि सृष्टि के आदि में ही अन्धकासुर और भगवान् शिव का युद्ध हुआ।[3] वास्तव में वह युद्ध ही सृष्टि उत्पत्ति की प्रक्रिया थी, जिसने भगवान शिव के शरीर से निसृत स्वेद अथवा प्रकाशबिन्दु(वास्तुपुरुष) को दिवस के रूप में और अन्धकासुर को (अन्धकार) रात्रि के रूप में स्थिर और सन्तुलित कर सृष्टि की परिकल्पना की। जिसके फलस्वरूप दिन, रात, पक्ष, मास, ऋतु, अयन वर्ष आदि के रूप में, भूतभावन भगवान् महाकाल के द्वारा लोकान्तक और कलनात्मक दोनों प्रकार के स्थूल और सूक्ष्म, मूर्त और अमूर्त भेद से काल की उत्पत्ति हुई।[4] और इस प्रकार इस सृष्टि में जीवन के योग्य अनुकूल परिस्थितियों और वातावरण का निर्माण हुआ।

जिस प्रकार किसी भी जीव की प्रक्रिया के विकास में तदनुकूल वातावरण और परिस्थितियों का अत्यधिक महत्व होता है। उसी प्रकार शिक्षा के विकास में वातावरण प्रकृति और परिस्थतियों की भी महत्वपूर्ण भूमिका होती है। प्राचीन भारतीय वास्तुशास्त्र के सिद्धान्त और नियम शैक्षणिक विकास में भी तदनुकूल वातावरण और परिस्थितियों का निर्माण ही करते हैं। वास्तुशास्त्र हमें सिखाता है कि कैसे शिक्षा के क्षेत्र में अनुकूल और ऊर्जामय सकारात्मक वातावरण का निर्माण किया जा सकता है? वास्तुशास्त्र के अनुसार शैक्षणिक संस्थानों की भवन संरचना कैसी हो? जिससे शिक्षार्थियों सहित अध्यापकों, अधिकारियों, कर्मचारियों व समस्त शिक्षणसंस्थान के विकास और

---

2. स्वशक्त्याभूमि गोलोऽयं निराधारोऽस्ति खे स्थित:।
पृथुत्वात् समवद् भाती चलोऽप्यचलवत् तथा।।
आवृतोऽयं क्रमाचन्द्र-बुध-शुक्रऽर्क भूभुवाम्।
गोलैर्जीवार्किभानां च क्रमादूर्ध्वोर्ध्वसंस्थितै:।। -(गोलपरिभाषा, श्लो-10-11)

3. संग्रामेऽन्धरुद्रयोचपतित: स्वेदोमहेशात् क्षितौ।
तस्माद्भूतमभूच्चभीतिजननं द्यावापृथिव्योर्महत्।।
तद्देवै: सहसानिगृह्यनिहितं भूमावधो वक्त्रकं।
देवानां वचनाच्चवास्तुपुरुषस्तेनैवपूज्यो बुधै:।।--(वास्तुरत्नावली पृसं.45)

4. लोकानामन्तकृत् काल: कालोऽन्य: कलनात्मक: ।
स द्विधा स्थूल सूक्ष्मत्वान्मूर्तश्चामूर्त उच्यते ।
प्राणादि: कथितो मूर्तस्त्रुट्याद्योऽमूर्तसंज्ञक:। -(सूर्यसिद्धान्त, मध्यमाधिकार, श्लोक-9-101/2)

उन्नति में यह सहायक हो सके। आइये जानते हैं कि एक वास्तुशास्त्र सम्मत आदर्श शिक्षण संस्थान की संरचना कैसी होनी चाहिये, और क्यों ? उसके प्रमुख विचारणीय पक्ष (बिन्दु) कौन कौन से होते हैं? विश्वविद्यालय भवन संरचना के विचारणीय प्रमुख विषय निम्नलिखित हैं-

1. भूखण्ड, चयन और भूमि परीक्षण- (शल्योद्धार, भूपरिदृश्य)।
2. आकार/Shape/Design (भूखण्ड का आकार, भवन का आकार, भवन संरचना)
3. शिक्षण संस्थान (विश्वविद्यालय) परिसर का मानचित्र (Layout)
4. भूखण्ड की दिशा और प्रवेशद्वार।
5. कुलपति कार्यालय (V. C. Office)
6. अध्ययन कक्षाओं (Class Rooms) का निर्माण उनकी दिशायें।
7. सार्वजनिक कक्ष (Staff/Common Room)
8. पुस्तकालय (Library)
9. सभागार (Auditorium)
10. प्रयोगशाला (Laboratory)
11. क्रीड़ा स्थल (Play Ground)
12. देवालय। (Temple)
13. चिकित्सा कक्ष- (Medicale Room/dispensary)
14. घास का मैदान, वाटिका, फुलवारी (Savannah ,Garden, park)
15. पानी का नल (R O, water Coolar)
16. कुआं, बोरिंग, तालाब, झरना आदि (Well, Drilling, Pond, Water Fall)
17. लेखा विभाग (Accounts Section)
18. प्रशासनिक कार्यालय (Adinistrative BlocK)
19. बिजली/विद्युत घर- (Power House)
20. कुलपति आवास (V.C.House)
21. मुख्य कर्मचारी आवास (Staff Quarters)
22. अन्य कर्मचारी आवास (Other Employee)
23. अतिथिगृह (Guest House)
24. महिला तथा पुरुष छात्रावास (Hostel)
25. भोजन कक्ष (Mess)

26. परीक्षा विभाग (Examination Department)

27. जलपान गृह (Cafeteria/ Canteen)

28. शौचालय

शिक्षण संस्थानों के अन्तर्गत विश्वविद्यालय एक विस्तृत और व्यापक इकाई है, जहां अध्ययन अध्यापन के अतिरिक्त अन्य कई गतिविधियों और विषय से सम्बन्धित विभागों और काम करने वाले कर्मचारियों के आवास सहित अन्य अनेकों आवासीय व्यवस्थायें भी होती हैं।

यहां वास्तुशास्त्र के अनुसार ऐसे ही विश्वविद्यालय परिसर का भूपरिदृश्य और परिसर निर्माण संरचना के कुछ प्रमुख विषय-वस्तुओं पर विचार करेगें।

**1. भूखण्ड चयन और परीक्षण-**

सर्वप्रथम शिक्षा में स्वस्थ वातावरण हेतु शिक्षण संस्थान के परिसर निर्माण के लिये विस्तृत भूखण्ड का चयन किया जाना चाहिये। भूखण्ड राजमार्ग, सड़क के अत्यधिक निकट न हो। वह भूखण्ड राजमार्ग के सड़क के उत्तर पूर्व में स्थित हो तो उत्तम हो। भूखण्ड पर भवन निर्माण से पूर्व भूमि के गुण दोषों का विचार कर लेना चाहिये। वास्तुशास्त्र में भूखण्ड पर भवन निर्माण से पूर्व भूमि की गुणवत्ता का निर्धारण अथवा परीक्षण वर्ण, गन्ध, रस, रंग, प्लव[5], उर्वरता आदि के द्वारा किया जाता है। इसके अतिरिक्त भूखण्ड का मार्ग वेध, भूखण्ड के कोनों का कटान, कोनों की वृद्धि इत्यादि का भी विचार कर लेना चाहिये। अतः परीक्षण अच्छे वास्तुशास्त्री के द्वारा करा कर ही शैक्षणिक भवन का निर्माण कराना चाहिये। जिसमें ब्राह्मणी भूमि, मधुर रस, श्वेतवर्ण[6], घृतगंध, पूर्व-उत्तर प्लव[7], कुशायुक्त, स्निग्ध गुण वाली भूमि ही शिक्षण संस्थान के लिये सवोत्कृष्ट रूप में स्वीकार्य है, अन्य गुणों वाली भूमि अन्य कार्यों में उपयुक्त हो सकती है। परन्तु शिक्षण

---

5. निर्माणे पत्तनग्रामे गृहादीनां समासतः।
क्षेत्रमादौ परीक्षेत गन्धवर्णरसप्लवैः।। -नारदसंहिता अ-31, श्लो-1

6. नारदसंहिता अ-31, श्लो-2, समराङ्गणसूत्रधार अष्टमोऽध्याय श्लो.48, शिल्पशास्त्रम्-1, 5
**एवञ्च** ब्राह्मणां सितोवर्णः क्षत्रियाणां तु लोहितः।
वैश्यानां पातको वर्णः शूद्राणामासितस्तथा। -(महाभारत शान्तिपर्व-288.5,)

7. अत्यन्तं वृद्धिदं नृणामीशान् प्रागुदक् प्लवम्।
अन्यदिक्षु प्लवं तेषां शश्वदत्यन्तहानिदम्।।-नारदसंहिता अ. 31, श्लो-3 1ध2,
एवं
पूर्वपल्वाधराश्रेष्ठा ह्यायुः श्रीबलवर्द्धिनी।
सर्वसम्पतकरी पुंसा प्रसादानां विभूतिदा।
राज्यपूज्यासदानन्दा प्राक्पलवाचेद्भवेन्मही।
आग्नेयप्लवका भूमिरग्निदाहभयावहा।
शत्रुसन्तापदानित्यं कलिदोग्निप्लवः स्मृतः।। -(अपराजितपृच्छा-सूत्र-51) श्लो-13-16, पृसं -257

केन्द्रों के लिये सामान्य रूप से त्याज्य होंगी। भूमि परीक्षण में खात विधियों के द्वारा भी शुभ अशुभ भूमि का ज्ञान करना चाहिये। तदनन्तर खात के समय भूमि में दबी वस्तुओं की प्राप्ति के आधार पर भी भूमि का शुभाशुभ ज्ञान किया जाता है।[8] जिसका फल इस प्रकार है-

## स्पष्टार्थ चक्र

| क्र.सं. | खनन से प्राप्त वस्तु | फल |
|---|---|---|
| 1. | दीमका, अजगर, सर्प | सर्वनाशकारिणी |
| 2. | तुषा(भूसा),अस्थि, वस्त्र, भस्म, अण्डा | निवासकर्ता की मृत्यु |
| 3. | कपास | विशेषदुःख |
| 4. | दग्धकाष्ट | रोग |
| 5. | खप्पर | कलह |
| 6. | कौड़ी | दुःख |
| 7. | लोहा | निवासकर्ता की मृत्यु |

**शल्योद्धार-** भूपरीक्षण के अन्तर्गत भूखण्ड का शल्योद्धार किया जाता है। शल्योद्धार भूपरीक्षण की एक महत्वपूर्ण प्रकिया है। अतः शल्योद्धार शैक्षणिक भवन निर्माण में अवश्य करना चाहिये।[9] आचार्यों ने शल्यदोष पुरुष प्रमाण (6 फिट) गहराई तक माना है। इसलिये या तो शल्योद्धार विधि से शल्यज्ञान कर शल्य निकाल देना चाहिये अथवा पुरुष प्रमाण (6 फिट) गहरी मिटट्ी को निकाल कर नई साफ मिट्टी और पत्थरों से भरवा देना चाहिये।[10] शल्योद्धार किये विना भूखण्ड पर निर्मित भवन उस पर निवास करने वालों को शल्य के रूप में पीड़ा दायक होता है।

**भूपरिदृश्य-** यदि भूखण्ड के आस पास नदी नाला, नहर, तालाब आदि हो तो शैक्षणिक भवन का निर्माण इन सब के दक्षिण पश्चिम में ही किया जाना उत्तम है। भूखण्ड अधिक शहर या भीड़ भाड़ वाले क्षेत्र में न हो। फैक्ट्री, बस अड्डा, रेलवे स्टेशन आदि से कुछ दूरी पर हो, बीच शहर से कुछ दूरी पर प्राकृतिक स्वच्छ वातावरण और एकान्त में हो। जिस भूमि में मांगलिक औषधियां तथा वट, गूलर, शाल आदि याज्ञिक वृक्ष हों। समतल, सुन्दर, मनोहारी भूमि हो। बिल

---

8. पिपीलिकाषोडश पक्षनिद्रा भवन्ति चेतत्रवसेन्न कर्ता।
तुषास्थिचीराणि तथैवभष्मान्यण्डानि सर्पा मरणा प्रदास्यु।।
वराटिकादुःख कलिपदात्री कार्पास एवाति ददाति दुखं।
काष्टं प्रदग्धं त्वतरोगभीतिभर्वेत्कलिः खर्परदर्शनेन।।
लोहेन कर्तुमरणंनिगद्यंविचार्य वास्तु प्रदशन्ति धीराः। -(बृहद्वास्तुमालायां पृ.स.23)
9. संग्रहशिरोमणि 20/43-46
10. वास्तुप्रबोधनी पृष्ठ सं-25

और दरार जैसे दोषों से रहित हो। ऐसी भूमि आवास योग्य होती है।[11] भूमि पर्वत पहाड़ी टीले आदि के उत्तर-पूर्व में तथा नदी, नाले, झरने, तालाब, कुआं आदि के दक्षिण-पश्चिम में होनी चाहिये। गर्गादि महर्षियों का मत है कि उक्त समस्त लक्षणों के अतिरिक्त जिस स्थान पर मन और नेत्रों को संतोष सुलभ हो, वहां पर सर्वरीति से भवन निर्माण किया जा सकता है।[12]

## 2. आकार (Shape/Design)

**भूखण्ड का आकार-** वास्तुशास्त्र 24 प्रकार के आकृतियों[13] का वर्णन करता है। जिसमें निम्न 4 आकृति के भूखण्ड शिक्षण संस्थान हेतु श्रेष्ठ होती है। 1. आयताकार सर्वश्रेष्ठ और सभी प्रकार की सिद्धियों के देने वाली है। 2. वर्गाकार भूमि धनदायक, 3. वृत्ताकार भूमि बुद्धिवृद्धि कारक होती है। 4.भद्राकार भूमि सभी तरह से कल्याण करने वाली है।[14]

**भवन का आकार-**भवनों की संरचना अंग्रेजी के C, E, H, I, L, O, U आकारों पर बनाये जाने चाहिये। शिक्षा व्यक्ति के जीवन में सर्वांगीण विकास को प्रभावित करती है। शिक्षा समाज को संस्कारित और चरित्रवान बनाती हैं। इसीलिये शिक्षा संस्थानों का निर्माण भी उचित ढंग से और विशिष्ट सिद्धान्तों पर बना होना आवश्यक होता है। यदि ऐसा नही होता, तो न ही शिक्षक ढंग से पढ़ा पायगें और न ही शिक्षार्थी सही तरीके से वास्तव रूप में शिक्षाग्रहण कर पाएंगें, और पूर्ण शिक्षित समाज की परिकल्पना से वंचित रहेंगे। फलस्वरूप देश व समाज का भारी नुकसान होगा।

## 3. भूखण्ड का मानचित्र (Layout)-

शिक्षण संस्थान के अन्तर्गत वास्तुशास्त्रसम्मत एक आदर्श विश्वविद्यालय परिसर का मानचित्र (नक्शा) वास्तुपदविन्यास के अनुरूप तैयार करना चाहिए।

---

11. बृहत्संहिता वास्तुविद्याध्याय श्लो.-89
12. मनसश्चक्षुषोर्यत्र सन्तोषो जायते भुवि।
    तस्याङ्कार्य्यं गृहं सर्वैरिति गर्गादिसम्मतम्।। -ज्योतिर्निबन्ध पृष्ठ सं.-165, 8
13. विस्तीर्ण समभागञ्च संस्थितं परिकीर्तितम्। चतुरस्त्रं चतुष्कोणं समभागं विभागता।।
    वृत्तमेतत् समाख्यातं वास्तुलक्षणकोविदैः। चतुर्भिर्विभजेत् कौणैस्तद्वास्तु वृत्तमुच्यते।।
    आयतं चतुरस्त्रं चमध्यकोष्ठे भवेत् फलम्। यदिवर्तुल पीताभं स्थानं भद्रासनं विदुः।।
    चक्रवक्रसमाकारे विजयं निम्नतोन्नतम्। निम्नता चापकृष्टा च शक्रचापस्यकीर्तिता।।
    त्रिकोणा शकटाकारं तद्वास्तुकृदिहोच्यते। दर्घिदण्डमिति ख्यातं पवनं पवनात्मकम्।।
    मुरजं मुरजाकारं बृहन्मध्यं प्रकीर्तितम्। अश्वत्थपर्णवत् कुम्भो धनुः कोणकृतिर्धनुः।।
    शूर्प शूर्प निभं ज्ञेयं गृहं गणितकौविदैः। -(वसिष्ठसंहितायामुद्धृतं वास्तुरत्नावली पृ.सं 19)
14. आयते सिद्धयस्सर्वश्चतुरस्त्रे धनागमः।
    वृत्ते तु बुद्धिबृद्धिः स्याद्भद्रं भद्रासने भवेत्।।-(वास्तुरत्नावलि पृ.सं.20, वास्तुसारसंग्रह 3.14-17)

### 4. प्रवेशद्वार

मानचित्र पर विचार करते ही सर्वप्रथम दृष्टि के सामने भवन का मुख्य द्वार आता है। शिक्षण केन्द्रों में पूर्वमुख द्वार वाले भवनों को प्राथमिकता दी जाती है। यह श्रेष्ठ होते हैं क्योंकि ऐसे भूखण्ड में प्राकृतिक शक्तियों और तत्वों के साथ तदनुकूल सन्तुलन और समन्वयन सहजता से बैठाया जा सकता है। ध्यातव्य है कि निर्धारित वस्तुपदों के अनुसार किसी दिशा में प्रवेशद्वार बनाया जा सकता है।

### 5. कुलपति कार्यालय (V.C.Office)

विश्वविद्यालय परिसर में कुलपति कार्यालय का निर्माण राहु के प्रभाव वाले भाग में बनाया जाना शुभ होता है। इसके अन्तर्गत निर्ऋति देव का स्थान अर्थात् दक्षिण-पश्चिम के मध्य का भाग नैर्ऋत्य कोण के समीप दोनों तरफ का क्षेत्र आता है। कुलपति ही उस सम्पूर्ण विश्वविद्यालय का स्वामी अथवा प्रधान पुरुष होता है। अतः इनके बैठने के लिये सीट भी पश्चिम और दक्षिण में होनी चाहिये और मुख की दिशा पूर्व अथवा उत्तर की ओर होनी चाहिये।

### 6. अध्ययन कक्षाओं (Class Rooms) का निर्माण

संस्थान में कक्षाओं की संख्या अधिक होती है अतः कक्षाओं को पश्चिम दिशा में नैर्ऋत्य कोण से वायव्य पर्यन्त बनायें। यदि और भी अधिक बनाना हों, तो दक्षिण दिशा में आग्नेय से नैर्ऋत्य तक बनाये जा सकते हैं, परन्तु वास्तु के अनुसार कक्षाओं के मुख(द्वार) पूर्व या उत्तर में ही हों। कक्षाओं में (ब्लैक-बोर्ड) उत्तर या पूर्व की ही दीवार पर हो। मानचित्र में कक्षाओं से सम्बन्धित सभी विषयवस्तुओं का ध्यान रख कर उचित स्थान पर निर्माण प्रकल्पना करनी चाहिए, जो वास्तु के अनुरूप हो।

### 7. सार्वजनिक कक्ष (Staff/Common Room)

स्टाफ रूम वायव्य दिशा में होना चाहिए। अपने कार्य और प्रकृति के अनुसार वास्तु के अनुरूप उचित दिशा यही हैं। इससे स्टाफ रूम में शिक्षकों का आवागमन बना रहेगा। जिससे शिक्षक भी यहां अधिक समय व्यर्थ न गवांकर अपने कर्तव्यों व दायित्वों के प्रति सदा जागरुक रहते हैं व चुस्ती स्फूर्ति बनी रहेगी। जिससे कर्मचारी एवं शिक्षक लंच आदि के बाद स्टाफ रूम में आलस, निद्रा, तन्द्रा से सुस्ताने व मोबाइल गेम आदि खेलने, घंटों तक फोन पर अनावश्यक बातें जैसी क्रियाओं में समय न पास करते हुये अपने कर्तव्यों व दायित्वों के प्रति सजग रहते हैं।

### 8. पुस्तकालय (Library)

विश्वविद्यालय का पुस्तकालय अभिन्न अंग होता है इसके लिये बुध ग्रह के प्रभाव वाली उत्तर दिशा एवं कुबेर का स्थान सर्वाधिक उपयुक्त कहे गये हैं। परिसर के मानचित्र में उत्तर दिशा

में पुस्तकालय सही स्थान पर प्रकल्पित करना चाहिए। पुस्तकालय में लाइब्रेरियन की टेबल नैर्ऋत्य में तथा पाठकों व आगन्तुकों के लिये स्टडी टेबल्स उत्तर-पूर्व या पश्चिम में हों, जहां सुग्रीव वरुण व पुष्पदन्त के पद होते हैं। अथवा मध्यभाग में भी लगाई जा सकती है। पुस्तकों की आलमारियां व रैक्स को दक्षिण व पश्चिम में दीवार से दो फिट की दूरी पर रखना चाहिये।

### 9. सभागार (Auditorium)

सभागार (ऑडिरोरियम) शिक्षण संस्थान में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि किसी भी सामूहिक कार्यक्रम, प्रतियोगिता आदि के लिये यह आवश्यक होता है। इसके लिये उत्तर दिशा में वायव्य की तरफ वाले बड़े भाग पर बनाया जाना चाहिये।

### 10. प्रयोगशाला (Laboratory)

शिक्षा में नये नये शोध और प्रयोग की आवश्यकता होती है। इसके लिये प्रयोगशाला का निर्माण किया जाता है। इसके लिये नैर्ऋत्य कोण का विशेष महत्व है। यह पृथ्वी तत्व के क्षेत्र में आता है। अतः गुरूत्वशक्ति का प्रभाव अन्य भागों की अपेक्षा अधिक होता है। यहां के ग्रह राहु हैं। अतः प्रयोगशाला का निर्माण राहु के प्रभाव वाले क्षेत्र में करना चाहिए। इसलिये दक्षिण-पश्चिम के मध्य में प्रयोगशाला उचित है। प्रयोगों और परीक्षणों की सफलता और उनसे सकारात्मक परिणामों के लिये प्रयोगशाला की आन्तरिक व्यवस्था भी वास्तु सिद्धान्तों के अनुरूप की जानी चाहिये।

### 11. क्रीड़ा स्थल (Play Ground)

विश्वविद्यालय में क्रीड़ा स्थल अथवा खेल के मैदान, हैल्थ क्लब, जिम आदि के लिये स्थान होता है। परन्तु प्रायः विश्वविद्यालय प्रशासन परिसर के जिस भाग में खाली जगह देखते हैं वहीं खेल परिसर विकसित कर देतें है। जबकि यह उचित नही है। अलग अलग खेलों के लिये परिसर में उत्तर, पूर्व के मध्य वाले क्षेत्र अथवा ईशान में वास्तुशास्त्र के अनुसार मैदानों को विकसित किया जाना चाहिये।

## 12. देवालय

विश्वविद्यालय में रहने वाले सभी कर्मचारियों और विशेष कर छात्रों व अध्यापकों में स्वस्थ और पवित्र विचारों का निर्माण हो सके। साथ ही एकान्त में शान्तिपूर्वक ईश्वर आराधना कर सके। इसके लिये आध्यात्मिक व ध्यान केन्द्रों की आश्यकता होती है। अतः देवालय अथवा आध्यात्मिक केन्द्रों का निर्माण वास्तु के अनुसार ईशान कोण में करने का विधान है।[15]

---

15. उत्तरे द्रव्य संस्थानमैशान्यां देवतागृहम्।
इन्द्राग्योर्मथनं मध्ये यमाग्नयोघृतमन्दिरम्।। . बृहद्वास्तुमाला श्लो. 151 पृ सं.-71

### 13. चिकित्सा कक्ष (Medical Room/dispensary)

शिक्षण संस्थान के चिकित्सा कक्ष के लिये वायव्य दिशा अनुकूल होती है। यहां के देवता वायुदेव हैं। चन्द्र यहां के स्वामी हैं। वास्तु विज्ञान के अनुसार इस भाग में वायु स्थिर न रह कर सदा प्रवाह मान रहती है। जिसके फल स्वरूप शुद्ध हवा का संचार मरीज के शरीर से रोगों को अस्थिर कर के प्रवाहित कर लेता है। जिससे रोग और रोगी दोनों ही ज्यादा देर के लिये यहां स्थिर नहीं हो सकते। औषधि रखने का स्थान ईशान एवं उत्तर में मध्यभाग में बनाना चाहिए।

### 14. घास का मैदान, वाटिका, फुलवारी ( Savannah ,Garden, Park)

संस्थान के मध्यभाग में जहां ब्रह्मस्थान पड़ता हों वहां किसी प्रकार का निर्माण नहीं किया जाता। अतः यहां घास के मैदानों को गार्डन(वाटिका) के रूप में अच्छे फूलों, सुन्दर वनस्पतियों, झरने आदि से विकसित करना चाहिये। ज्ञान के साथ-मनोरंजन के लिये विषय सम्बन्धी पार्क को प्रदर्शनी के रूप में विकसित करना चाहिये। जिससे विद्यार्थी और शिक्षक अतिरिक्त समय में आराम हेतु टहल अथवा बैठ सकें, इससे ज्ञान भी बढ़ेगा और मन को ऊर्जा भी मिलेगी।

### 15. पानी का नल (R O, water Coolar)

पीने का पानी, स्वीमिंग पूल(तरण ताल), फब्बारा, नहर, नदी, तालाब, कुआं, बोरिंग, हैडपम्प इत्यादि जलीय व्यवस्थाओं के लिये भूखण्ड पर सामान्यतया पूर्व एवं उत्तर दिशायें शुभ है। कुछ विद्वानों के मतानुसार उत्तर, पूर्व अथवा ईशान या पश्चिम दिशा में स्थान होना चाहिये। यह ध्यान रहे कि पानी की निकासी उत्तर, पूर्व अथवा ईशान में ही हो, और यदि पानी की टंकी अण्डर ग्राउन्ड बनानी हो तो पूर्व, उत्तर व ईशान के अतिरिक्त कहीं और दिशा में कभी भी न बनायें परन्तु यदि ओबर हैड (जमीन से ऊपर) टैंक बनाना हो तो हमेशा पश्चिम भाग में ही बनाना शुभ है।

### 16. कुआं-बोरिंग-तालाब-झरना आदि (Well, Drilling, Pend, Water Fall)

कुआं, बोरिंग जैसे ट्यबवेल भूखण्ड के उत्तर-पूर्व में होना चाहिये। पीने के पानी के लिये वाटर कूलर या पानी का नल वरुण देव वाले क्षेत्र में शनि ग्रह के आधिपत्य वाले खण्ड पर पश्चिम दिशा में किया जाना चाहिये।

### 17. लेखा विभाग (Accounts Section)

विश्वविद्यालय के परिसर को सुचारू रूप से चलाने के लिये लेखा विभाग की आवश्यकता प्रत्येक विश्वविद्यालय को होती है। इसका कार्य परिसर के निर्माण सम्बन्धी धन के खर्च का हिसाब, अध्यापकों का वेतन, छात्रों का प्रवेश शुल्क, परीक्षा शुल्क, छात्रवृत्तियां, बिजली, पानी, फोन का बिल, कुर्सी, टेबल, अध्ययन, खेल, पुस्तकालय, प्रयोगशाला के यन्त्र जैसे तमाम संसाधनों की व्यवस्था हेतु किये गये लेन देन का हिसाब करना होता है। यह बुधग्रह के स्वामित्व वाला कार्य है। भूखण्ड का उत्तरी क्षेत्र बुध ग्रह का क्षेत्र है और यहां के देवता कुबेर हैं इस भाग

में वायु तत्व और जल तत्व की उपलब्धि समान भाग में होती है। अतः इसके लिये उत्तर दिशा सर्वाधिक शुभ होती है। लेखा विभाग बुध ग्रह और कुबेर की दिशा में सर्वोत्तम होता है। अतः यह उत्तर में बनाया जाना चाहिये है। इससे संस्थान को कभी धन, मान और प्रतिष्ठा की हानि नही होगी। और संस्थान सुचारू और व्यवस्थित रूप में आगे बढ़ता रहेगा। क्योंकि वास्तुशास्त्र ने द्रव्य सम्बन्धीकार्य व द्रव्य संचय का स्थान उत्तर में बताया है- **'उत्तरे द्रव्यसंस्थानमैशान्यां देवतागृहम्।'**[16]

**18. प्रशासनिक कार्यालय (Adinistrative Block)**

यह प्रशासनिक कार्य, शिक्षणेतर कार्य है। इसका प्रधान अधिकारी कुलसचिव होता है। कुलपति के अतिरिक्त दूसरा बड़ा मुख्य प्रशासकीय अधिकारी कुलसचिव ही होता है, जो विश्वविद्यालय को प्रशासकीय अधिकारियों और कर्मचारियों के द्वारा सुचारू रूप से चलाता है। इसके लिये प्रशासनिक कार्यालय (Adinistrative Block) पूर्व दिशा में मुख्य प्रवेश द्वार के बायें भाग में किया जाना चाहिये। यहां के देवता इन्द्र हैं। यह क्षेत्र अग्नितत्व और जल तत्व प्रधान होने से यहां अग्नि तत्व और जल तत्व की स्थिति सन्तुलित रहती है। इस क्षेत्र के स्वामी भगवान सूर्य हैं। अतः यह दिशा प्राशासनिक कार्यालय के लिये सर्वोत्तम रहती है।

**19. बिजली/विद्युत घर- (Power House- /Inverters/Generator etc.)**

परिसर में विद्युत प्रबन्धन के लिये बिजली घर की आवश्यकता होती है। जिसमें परिसर की बिजली को नियन्त्रित करने के मुख्य स्विच बोर्ड लगे होते हैं। इसके अतिरिक्त विद्युतीय यन्त्रों और उपकरणों की आवश्यकता होती है जैसे की इनवर्टर, जनरेटर, ट्रांसफार्मर आदि। अतः विद्युतीय उपकरणों के लिये पूर्व एवं दक्षिण के मध्य आग्नेय कोण श्रेष्ठ माना है। यह भाग अग्नि तत्व प्रधान है। यहां के देवता भी अग्निदेव हैं। शुक्र ग्रह के आधिपत्य वाला क्षेत्र है।

**20. कुलपति आवास (V.C.House)**

कुलपति किसी भी विश्वविद्यालय का संरक्षक और प्रधान अधिकारी होता है। विश्वविद्यालय के सर्वाधिकार कुलपति के पास होते हैं। अतः इनका प्रमुख कर्तव्य व दायित्वों के सहित शासक के रूप में कुशल प्रशासन की जिम्मेदारियां होती है। अतः वास्तुशास्त्र इनके लिये दक्षिण या निर्ऋति देवता के प्रभाव वाले भाग पर आवास करने को कहता है। यहां राहु ग्रह का अधिपत्य भी होता है। पृथ्वी तत्व और गुरुत्व शक्ति से युक्त होने के कारण वास्तु के आधार पर दक्षिण-पश्चिम का यह भाग अथवा दक्षिण कुलपति आवास के लिये सर्वश्रेष्ठ होता है।

**21. मुख्य कर्मचारी आवास (Staff Quarters)**

अध्यापकों और आचार्यों के लिये परिसर में आवासीय कॉलोनियां बनी होती हैं, जो शैक्षिक भवनों से कुछ दूरी पर होती हैं। जिससे आवास और शिक्षा प्रक्रिया एक दूसरे से बाधित न हो पाये।

16. बृहद्वास्तुमाला श्लो. 151 पृ सं.-71

इसके लिये परिसर का नैर्ऋत्य कोण, दक्षिण व पश्चिम के भाग सर्वश्रेष्ठ होते हैं।

**22. अन्य कर्मचारी आवास (Other Employee)**

जैसे सुरक्षा कर्मी, मैस के कर्मचारी, माली, ड्राइवर आदि के परिवारों के रहने के लिये कर्मचारी आवास बने होते हैं। ये आवास परिसर के पश्चिमी भाग में मुख्य कर्मचारी आवास और मैस(भोजनालय) के मध्य बनाये जा सकते हैं।

**23. अतिथिगृह (Guest House)**

विश्वविद्यालय में शोधकार्यों, व्याख्यानों, सेमिनारों कार्यशालाओं, सम्मेलनों, प्रयोगों, परीक्षाओं, प्रतियोगिताओं, वार्षिकोत्सव आदि महत्वपूर्ण शैक्षणिक गतिविधियों के लिये विशिष्ट विद्वानों को बुलाया जाता है अतः इनके लिये अतिथि गृह बने होते हैं। जो कि वास्तु के अनुसार वायव्य दिशा अथवा वायव्य- उत्तर के मध्य बनाया जाना चाहिये।

**24. महिला तथा पुरुष छात्रावास (Hostel)**

किसी भी विश्वविद्यालय अथवा शिक्षण संस्थान में छात्रावास एक महत्वपूर्ण और संवेदनशील अंग होता है। छात्र ही विश्वविद्यालय का आधार और देश का भविष्य होता है। उनके सर्वांगीण विकास के साथ सुरक्षा और समुचित वातावरण मिल सके, इसका विशेष ध्यान दिया जाता है। अतः परिसर के पश्चिमी क्षेत्र में नैर्ऋत्य-पश्चिम के मध्य महिला छात्रावासों तथा पश्चिम-वायव्य के मध्य पुरुष छात्रावासों का बनाया जाना चाहिए।

**25. भोजन कक्ष (Mess)**

भोजनशाला वास्तुशास्त्रोक्त एकाशीति पद के अनुसार विश्वविद्यालय परिसर के पश्चिमी भाग में जहां वरुण देवता अथवा सुग्रीव का घर पड़े वहीं बनाई जानी चाहिए जैसा कि स्पष्ट कहा गया है-**'भोजनं पश्चिमायां च वायव्यं धनसंचयम्।'** [17]

**26. परीक्षा विभाग (Examination Department)**

परीक्षाप्रक्रिया अधिगम और क्षमताओं के मूल्यांकन का आधार होता है। अतः निष्पक्षता और पारदर्शिता परीक्षा विभाग का मुख्य प्राथमिकता होनी चाहिये। अतः परिसर के पूर्वी भूखण्ड में सूर्य और इन्द्र के आधिपत्य वाले क्षेत्र पर, प्रशासनिक भवन के निकट बनाया जाना चाहिये। है। जिससे स्वस्थ वातावरण के साथ साथ मूल्यांकन में निष्पक्षता और पारदर्शिता बनी रहेगी।

**27. जलपान गृह ( Cafeteria/ Canteen)**

परिसर में कैंटीन कैफेटेरिये की आवश्यकता होती है। इसके लिये आग्नेय अथवा पश्चिम दिशा शुभ है। यहाँ के स्वामी शुक्र हैं और देवता अग्नि है। अतः परिसर में अग्नि कोण जलपान

17. बृहद्वास्तुमाला श्लो. 150 पृ सं.-71

गृह के लिये सर्वश्रेष्ठ है। जैसा कि बृहद्वास्तुमाला में कहा गया है कि- **'पूर्वस्यां श्रीगृहं प्रोक्तमाग्नेयं स्यान्महानसम्'।**[18]

## 28. शौचालय

किसी भी शैक्षणिक संस्थान परिसर में शौचालय मुख्य रूप से वास्तु के अनुसार नैर्ऋत्य-दक्षिण के मध्य में करने का विधान है। परन्तु शौचालय पश्चिम में वायव्य की और अथवा पश्चिम में ही नैर्ऋत्य की ओर भी बनाये जा सकते हैं। परिसर के सभी स्नान घर पूर्व दिशा में बनाना चाहिये जैसा कि नारद संहिता में कहा गया है कि-**'स्नानागारं दिशिं प्राच्यां आग्नेयां पचनालयम्'।**[19]

यदि विद्यालय अथवा किसी भी शिक्षण संस्थान की भूमि, वास्तु के सिद्धान्तों के अनुसार अपनी गुणवत्ता व दिशाओं में ढलान के अनुरूप है तो इस प्रकार के भूखण्ड व उसमें निर्मित संस्थान विद्यार्थियों को स्वस्थ व सकारात्मक ऊर्जामय वातावरण प्रदान करते हैं, जो सर्वश्रेष्ठ होते हैं। अनुकूल वातावरण और प्राकृतिक सकारात्मक ऊर्जा के समन्वयन से संस्थान ही नहीं, अपितु यहां पढ़ने वाले छात्र, अध्यापक व कर्मचारीगण हमेशा प्रसन्नचित्त, उत्साही, स्वस्थ और दत्तचित्त रहकर कार्य करेगें व सफल होंगे। साथ ही संस्थान उच्चस्तरीय शिक्षण संस्थान के रूप में जाना जायेगा। ऐसे संस्थानों में पढ़ने वाले छात्र, अध्यापक व कर्मचारीगण सफलता के शिखर को प्राप्त करते हुये यश, मान-सम्मान और ख्याति को प्राप्त करते हैं।

सारांश रूप में विश्वविद्यालय संरचना में मुख्यप्रवेश द्वार पूर्व में होना उत्तम माना गया है। कक्षाओं के लिये कक्षाकक्ष पश्चिम दिशा में नैऋत्य से वायव्य पर्यन्त बनाना चाहिये अथवा दक्षिण दिशा में आग्नेय से नैऋत्य तक बनाये जा सकते हैं। पुस्तकालय भवन उत्तर में, सभागार उत्तर वायव्य के मध्य, प्रशासनिक भवन पूर्व में तथा क्रीड़ास्थल ईशान कोण में सर्वश्रेष्ठ माने गये हैं। इस प्रकार उपर्युक्त सभी विषयों का विचार वास्तुशास्त्रीय सिद्धान्तों के अनुसार करना चाहिये।

इस प्रकार के वास्तुशास्त्रसम्मत शैक्षणिक संस्थाओं के होने से न केवल छात्रों का, अपितु अध्यापकों एवं कर्मचारियों का भी शारीरिक और मानसिक विकास होता है। साथ ही उनके उज्ज्वल भविष्यनिर्माण में भी वास्तुशास्त्रोक्त प्राकृतिक ऊर्जाओं का महत्त्वपूर्ण योगदान होता है। अतः वास्तुसम्मत एक आदर्श शिक्षणसंस्थान की परिकल्पना के आधार पर शिक्षण संस्थानों का निर्माण होना चाहिये, जिससे समाज, उन्नति की दिशा में अग्रसर होता रहेगा।

---

18. बृहद्वास्तुमाला श्लो. 149 पृ सं.-71
19. नारद संहिता वास्तुलक्षणाध्याय श्लो. 50

# नैषधीयचरितम् महाकाव्य में वास्तुशास्त्रीय विमर्श

डॉ. पीयूष पाण्डेय

पूर्वकाल से ही सुख प्रदान करने वाले घर की मनुष्य परिकल्पना करता आया है। पारिवारिक जीवन के सुखोपभोग हेतु धर्म, अर्थ एवं काम का प्रदाता, शीतातप एवं वृष्टि से तथा शत्रुओं से रक्षा करने वाला, मांगलिक एवं धार्मिक कृत्यों का स्थान तथा सुख को देने वाला सभी प्राणियों का विश्राम स्थल अपना आवास ही होता है। 'वास' स्थान को ही वास्तु कहा गया है।

वास्तुशास्त्र के स्वरूपान्तर्गत एक वास्तुपुरुष की कल्पना की गयी है। भूमि में वास्तुपुरुष के शरीर के विभिन्न अंगों की उपस्थिति की परिकल्पना है। वराहमिहिर[1] के मतानुसार बहुत पहले अपने शरीर से पृथ्वी और आकाश को व्याप्त करने वाले अज्ञात पुरुष की उत्पत्ति हुई, जिसे देवताओं ने सहसा पकड़ कर पृथ्वी पर अधोमुख स्थापित करते हुए उसके अंगों पर अपना स्थान बना लिया। इस प्रकार वह देवमय अज्ञात पुरुष ब्रह्मा जी द्वारा 'वास्तुपुरुष' कहलाया। वास्तुसार संग्रह[2] में वास्तुपुरुष में देवताओं के स्थान को बताते हुए कहा गया है कि ईशान कोण में सिर तथा नैर्ऋत्य कोण में पैर कर अधोमुख सोए हुए उसके अंगों में सिर के स्थान में शिखी, मुख पर आप, स्तन पर अर्यमा, उरु और वक्षस्थल पर आपवत्स, नेत्र, श्रवण, स्कन्ध पर पर्जन्यादि देव, भुज पर सत्यादि पाँच देव, हाथ पर सविता व सावित्र, पार्श्व पर वितथ व बृहत्क्षत, जठर पर विवस्वान्, उरु, जानु, जंघा स्थानों पर अर्यमादि देवता निवास करते हैं। हृदय में ब्रह्मा, लिङ्ग में शुक्र व जयन्त, पैरों में पितृ देवों का वास होता है। इस प्रकार वास्तुपुरुष का स्वरूप अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

वास्तुपुरुष की संकल्पना के आधार पर बना गृह अथवा महल साधारण जन हो या राजा, सब को सुखी एवं समृद्धशाली बनाता है। नैषधीयचरितम् महाकाव्य में श्रीहर्ष ने राजा नल एवं भीम के महलों का वर्णन किया है जिसमें महाकवि ने यह तो स्पष्ट रूप से नहीं कहा कि उनके महल या राजप्रासाद वास्तुशास्त्र में प्रतिपादित तथ्यों के आधार पर ही बना है किन्तु यदि हम वास्तुशास्त्र

---

1. किमपि किल भूतमभवद्रुन्धानं रोदसी शरीरेण।
तदमरगणेन सहसा विनिगृह्याधोमुखं न्यस्तम्।।
यत्र च येन गृहीतं विबुधेनाधिष्ठितः स तत्रैव।
तदमरमयं विधाता वास्तुनरं कल्पयामास।। – बृ.सं. 53/2-3

की दृष्टि से उन राजप्रासादों की शुभता या अशुभता का विचार करें तो निश्चय ही उनका वास्तुशास्त्रानुसार निर्माण स्पष्ट होता है क्योंकि महाकाव्य में वास्तुशास्त्रीय सन्दर्भों का जो वर्णन किया गया है उससे यह प्रतीत होता है कि श्रीहर्ष को वास्तुशास्त्रीय ग्रन्थों में प्रतिपादित सामग्री का यथेष्ट ज्ञान था।

जब कुण्डिनपुरी में राजा नल का दूत हंस प्रवेश करता है तो उसे निष्कलंक भित्ति वाले स्फटिक मणि वाले भवन दिखे[3]। राजप्रासाद नीलमणि तथा सूर्यकान्त मणि से निर्मित थे।[4] प्रासाद या गृह निर्माण हेतु उत्तम भूमि के विषय में मत्स्यपुराण[5] में वर्णन है।

प्रासाद हेतु उत्तम भूमि के सभी वर्णन भीम एवं नल के राजप्रासाद से सम्बन्धित उपवन वर्णन प्रसंग में घटित होते हैं।[6] वराहमिहिर ने भित्ति वर्णन के प्रसंग का भी विवेचन करते हुए कहा है कि पक्की ईंटों से बने सभी गृहों के व्यास का 16वाँ अंश ही उस भित्ति का प्रमाण होता है।[7] कुण्डिनपुर नगरी एवं प्रासाद के चारों ओर सुरक्षा के लिए दीवार एवं जल से भरी परिखाएँ विद्यमान थी,[8] जिससे वह नगरी जलाशय में प्रतिबिम्बित होकर देवनगरी के समान सुशोभित हो रही थी तथा शत्रुओं से सुरक्षित भी थी। अग्निपुराण[9] में भी प्रासाद एवं नगरी के सुरक्षार्थ चारों ओर

---

2. वा.सा.सं. 20/10-13
3. दयितं प्रति यत्र संततं रतिहासा इव रेजिरे भुवः।
   स्फटिकोपलविग्रहा गृहाः शशभृद्धित्तनिरङ्कभित्तयः।। - नैषध. 2/74
4. नृपनीलमणीगृहत्विषामुपधेयत्र भयेन भास्वतः।
   शरणाप्तमुवास वासरेऽप्यसदावृत्युदयत्तमं तमः।। - नैषध. 2/75
5. पूर्वादिं गृह्णीयाद्वर्णानामनुपूर्वशः।
   वास्तुसामूहिको नाम दीप्यते यस्तु सर्वशः।।
   शुभदः सर्ववर्णानां प्रासादेषु गृहेषु च।
   हलकृष्टेऽथवा देशे सर्वबीजानि वापयेत्।।
   त्रिपञ्चसप्तरात्रेण यत्र रोहन्ति तान्यपि।
   ज्येष्ठोत्तमा कनिष्ठा भूर्वर्जनीयेतरामता।। - म.पु. 253/15-18
6. नैषध. 2/106
7. व्यासात् षोडशभागः सर्वेषां सद्मनां भवद्भित्तिः।
   पक्वेष्टकाकृतानां दारुकृतानां तु न विकल्पः।। - बृ.सं. 53/23
8. (i) क्षणनीरवया यया निशि श्रितवप्राबलियोगपट्टया।
   मणिवेश्ममयं स्म निर्मलं किमपि ज्योतिरबाह्यमीक्ष्यते।। - नैषध. 2/78
   (ii) विललास जलाशयोदरे क्वचन द्यौरनुबिम्बितेव या।
   परिखाकपटस्फुटस्फुरत्प्रतिबिम्बानवलम्बिताम्बुनि।। - नैषध. 2/79
   (iii) परिखावलयच्छलेन या न परेषां ग्रहणस्य गोचरा।
   फणिभाषितभाष्यफक्किका विषमा कुण्डलनामवापिता।। - नैषध. 2/95
9. नेमिः पादेन विस्तीर्णा प्रासादस्य समन्ततः। परिधिस्त्रयंशको मध्यो रथकांस्तत्र कारयेत्।। - अ.पु. 104/7

दीवार बनाने का वर्णन मिलता है। कुण्डिनपुर में महल अत्यन्त ऊँचे आकार में निर्मित थे। महल की ऊँचाई के विषय में अग्नि पुराण में वर्णन है।[10] महलों की भित्तियों एवं स्तभों पर चित्ताकर्षक पुत्तलिकाएँ निर्मित थीं।[11] श्रीहर्ष ने प्रासाद की आकृति रचना के आधार पर उसे स्वर्ग एवं पाताल से भी श्रेष्ठ कहा है।[12] राजमंदिर का वर्णन करते हुए महाकवि ने कहा है कि वे इतने विशाल एवं ऊँचे थे कि उनके कण्ठ प्रदेश मेघखण्डों के स्पर्श के कारण श्याम वर्ण के दिखाई पड़ते हैं।[13]

महाकवि श्रीहर्ष कुण्डिनपुर की भवन अट्टालिकाओं का वर्णन करते हुए कहते हैं कि वहाँ के भवनों की छतें चन्द्रकान्तमणियों से जटित थीं।[14] इस नगर के राजमार्गों का निर्माण भी इस प्रकार था कि यात्रियों को शिशिर और ग्रीष्म दोनों ऋतुओं में कष्ट का अनुभव नहीं होता था।[15] यथा–

**रविकान्तमयेन सेतुना सकलाहं ज्वलनाहितोष्मणा।**

अग्निपुराण में उल्लिखित वास्तुशास्त्रीय विवरण प्रासाद की स्थिति निर्धारण में महत्त्वपूर्ण है।[16] भीम के प्रासाद में एक ऊँचे क्रीडागृह के साथ ही दमयन्ती के क्रीडागृह होने का वर्णन नैषध

---

10. शिखरेण समं कार्यमग्रे जगति विस्तरम्।
द्विगुणेनापि कर्त्तव्यं यथाशोभानुरूपतः।। – अ.पु. 42/5
11. बहुरूपकशालभञ्जिकामुखचन्द्रेषु कलङ्करङ्कवः।
यदनेककसौधकंधराहरिभिः कुक्षिगतीकृता इव।। – नैषध. 2/83
12. बलिसद्मदिवं स तथ्यवागुपरि स्माह दिवोऽपि नारदः।
अधराथ कृता ययेव सा विपरीताऽजनि भूमिभूषया।। – नैषध. 2/84
13. लिलिहे स्वरुचा पताकया निशि जिह्वानिभया सुधाकरम्।
श्रितमर्ककरैः पिपासु यन्नृपसद्मामलपद्मरागजम्।।
अमृतद्युतिलक्ष्म पीतया मिलितं यद्वलभीपताकया।
वलयायितशेषशायिनस्सखितामादित पीतवाससः।। – नैषध. 2/100–101
14. यदगारघटाट्टकुट्टिमस्त्रवदिन्दूपलतुन्दिलापया।
मुमुचे न पतिव्रतौचिती प्रतिचन्द्रोदयमभ्रगङ्गया।। – नैषध. 2/89
15. रविकान्तमयेन सेतुना सकलाहं ज्वलनाहितोष्मणा।
शिशिरे निशि गच्छतां पुरा चरणौ यत्र दुनोति नो हिमम्।।
विधुदीधितिजेन यत्पथं पयसा नैषधशीलशीतलम्।
शशिकान्तमयं तपागमे कलितीव्रस्तपति स्म नातपः।। – नैषध. 2/93–94
16. शिखरार्थं हि सूत्राणि चत्वारि विनिपातयेत्।
शुकनासोर्ध्वतः सूत्रं तिर्यग्भूतं निपातयेत्।।
शिखरस्यार्द्धभागस्थं सिंहं तत्र तु कारयेत्।
शुकनासां स्थिरीकृत्य मध्यसन्धौ विधारयेत्।।
तदूर्ध्वन्तु भवेद् वेदी सकण्ठासनसारकम्।।

में मिलता है।[17] कुण्डिनपुरी के प्रासाद में ही सखियों के साथ हास-परिहास के लिए बैठने हेतु एक मणिजटित वेदिका का वर्णन भी श्रीहर्ष ने किया है।[18] अग्निपुराण में भी प्रासाद में वेदिका होने का वर्णन मिलता है।[19] भीम के प्रासाद में दमयन्ती का एक लीलागृह भी था जिसमें दमयन्ती अपने मनोनुरूप सर्वोत्तम एवं सुन्दर किन्हीं दो प्रिय एवं प्रेयसी के चित्र बनवाने का आदेश चित्रकार को देती है।[20]

निषधदेश एवं कुण्डिनपुरी दोनों में राजप्रासाद के साथ-साथ दमयन्ती का अलग-अलग महल था।[21] इस प्रकार श्रीहर्ष ने यह स्पष्ट किया है कि उस काल में स्त्री एवं पुरुषों के अलग-अलग महल हुआ करते थे। अग्निपुराण[22] के प्रासाद वर्णन प्रसंग में विभिन्न प्रकार के महलों का वर्णन मिलता है।

---

स्कन्धभग्नं न कर्त्तव्यं विकरालं तथैव च।
ऊर्ध्वं तु वेदिकामानात्कलशं परिकल्पयेत्।।
विस्तारादि्द्वगुणं द्वारं कर्त्तव्यं तु सुशोभनम्।
उदुम्बरौ तदूर्ध्वं चन्यसेच्छाखां सुमङ्गलैः।।
द्वारस्य तु चतुर्थांं शेकार्यौ चण्डप्रचण्डकौ।
विष्वक्सेनो वत्सदण्डो शाखार्धोदुम्बरे श्रियम्।।
दिग्गजैः स्नाप्यमानां तां घटैः साब्जां सुरूपिकाम्।
प्रासादस्य चतुर्थांशैः प्राकारस्योच्छ्रयो भवेत्।। - अ.पु. 42/15-21

17. स्वप्राणेश्वरनर्महर्म्यकटकातिथ्यग्रहायोत्सुकं
पाथोदं निजकेलिसौधशिखरादारुह्ययत्कामिनी।
साक्षादप्सरसो विमानकलितव्योमात एवाभवद्यत्र
प्राप निमेषमभ्रतरसा यान्ती रसादध्वनि।।
वैदर्भीकेलिशैले मरकतशिखरादुत्यितैरंशुदर्भै-
ब्रह्माण्डाघातभग्नस्यदजमदतया ह्रीधृतावाङ्मुखत्वैः।
कस्या नोत्तानगाया दिवि सुरसुरभेरास्यदेशं गताग्रै-
र्यद्गोग्रासप्रदानव्रतसुकृतमविश्रान्तमुज्जृम्भते स्म।। - नैषध. 2/104-105

18. सखीशतानां सरसैर्विलासैः स्मरावरोधभ्रममावहन्तीम्।
विलोकयामास सभां स भैम्यास्तस्य प्रतोलीमणिवेदिकायाम्।। - नैषध. 6/58

19. तृतीये वेदिका त्वग्ने सकण्ठोऽमलसारकः।
वैराजः पुष्पकश्चान्यः कैलासो मणिकस्तथा।। - अ.पु. 104/11

20. प्रियं प्रियां च त्रिजगज्जयिश्रियौ लिखाधिलीलागृहभित्ति कावपि।
इति स्म सा कारुतरेण लेखितं नलस्य च स्वस्य च सख्यमीक्षते।। - नैषध. 1/38

21. पद्भ्यां नृपः संचरमाण एष चिरं परिभ्रम्य कथं कथञ्चित्।
विदर्भराजप्रभवानिवासं प्रासादमभ्रङ्कषमाससाद।। - नैषध. 6/57

22. प्रासादः प्रथमो मेरुर्दितीयो मन्दरतस्तथा। विभानश्र्च तथा भद्रः सर्वतोभद्रएव च...।। - अ.पु. 104/14-16

वास्तुविद् टोडरमल[23] ने भी प्रासाद में सभी श्रेष्ठ पुरुषों के महल अलग-अलग होने का वर्णन किया है। राजप्रासाद में पतद्ग्रह (पीकदान) होने का निर्देश भी श्रीहर्ष ने किया है[24] जो कि स्वच्छता बनाए रखने का साधन था।

भीम के प्रासाद वर्णन के साथ-साथ श्रीहर्ष ने नल प्रासाद का वर्णन करते हुए कहा है कि उनका राजप्रासाद सुमेरु गिरि से भी बढ़ कर था। नल के प्रासाद के अन्तःकक्ष में अनेक सुवासित अगर (धूप) तथा तेलों के दीपक जल रहे थे।[25] नल की शय्या पुष्पमयी थी।[26] अग्निपुराण[27] में शय्यागृह की दिशा का निर्धारण किया गया है।

प्रासाद में चित्रों की प्रतिमाओं का अभिनय तथा उनका रंग विधान इतना स्वाभाविक था कि उन्हें देखकर महाशिल्पी भी आश्चर्यचकित रह गए।[28] साथ ही प्रासाद में पुत्तलियों के आश्चर्यकारी नृत्य अभिनय बहुत ही उपयुक्त लगे।[29]

शयनकक्ष में खूटियों पर बैठी कामशास्त्र ज्ञानोपदेशक सारिकाओं का उद्‌बोधन तो मुग्धकारी था ही, साथ ही गौरैया पक्षी के जोड़े अत्यन्त सुखदायी थे।[30] श्रीहर्ष द्वारा वर्णित यह तथ्य

23. प्रथमतः उत्तरमध्यमाधमादिभैदैः नृपस्य, महिष्याः, युवराजस्य, अनुजसामन्तसचिवाध्यक्षाधिकृतानाञ्च पञ्चगृहणां चातुर्वर्ण्यग्य गृहाणां च प्रमाण पूर्वकं वर्णनं प्राप्यते। - वा.सौ., पृ. 9

24. दिवस्पतेरादरदर्शिनाऽदराददौकि यस्तं प्रति विश्वकर्मणा।
तमेकमाणिक्यमयं महोन्नतं पतद्ग्रहं ग्राहितवान् नलेन सः।
नलेन ताम्बूलविलासिनोज्झितैर्मुखस्य यः पूगकणैर्भृतो न वा।
इति व्यवेचि स्वमयूखमण्डलादुदञ्चदुच्चारुणतारुचा चिरात्।। - नैषध. 16/27-28

25. धूपितं यदुदराम्बरं चिरं मेचकैरगुरुसारदारुभिः।
जालजालंधृतचन्द्रचन्दनक्षोदमेदुरसमीरशीतलम्।।
क्वापि कामशरवृत्तवर्त्तयो यं महासुरभितैलदीपिकाः।
तेनिरे वितिमिरं स्मरस्फुरद्दोःप्रतापनिकराङ्कुरश्रियः।। - नैषध. 18/5-6

26. नैषधाङ्गपरिमर्दमेदुरामोदमार्दवमनोज्ञवर्णया।
यद्भुवः क्वचन सूनशय्ययाऽभाजि भालतिलकप्रगल्भता।। - नैषध. 18/8

27. शय्यायां मण्डपे प्राच्यां मण्डले हरिमर्चयेत्।
जुहुयाज्जनयित्वाग्निं समिधो द्वादशार्णतः।। - अ.पु. 41/9

28. चित्रतत्तदनुकार्यविभ्रमाधायिनैकविधरूपरूपकम्।
वीक्ष्य यं बहु धुवन् शिरो जरावातको विधिरकल्पि शिल्पिराट्।। - नैषध. 18/12

29. भित्तिगर्भगृहगोपितैर्जनैर्यः कृताद्भुतकथादिकौतुकः।
सूत्रयन्त्रजविशिष्टचेष्टयाऽऽश्चर्यसञ्जिबहुशालभञ्जिकः।। - नैषध. 18/13

30. यत्र पुष्पशरशास्त्रकारिका शारिकाऽध्युषितनागदन्तिका।
भीमजानिषधसार्वभौमयोः प्रत्यवैक्षत रते कृताकृते।।
यत्र मत्तकलविङ्कशारिकाश्लेष्यकेलिपुनरुक्तिवत्तयोः।
क्वापि दृष्टिभिरवापि वापिकोत्तंसहंसमिथुनस्मरोत्सवः।। - नैषध. 18/15-16

वास्तुशास्त्रानुरूप है क्योंकि अग्निपुराण[31] में कहा गया है– शुकान् प्राग्द्वारविन्यासे पादान्तःस्थान् यजेत् सुरान्। यहाँ राजमहल में प्रवेश एवं अन्तःपुर में शुक सारिकाओं के स्थापना की बात कही गयी है। साथ ही गवाक्षों से युक्त प्रासाद के अन्तःकक्ष में रति एवं काम की प्राण प्रतिष्ठा की हुई दो प्रतिमाएँ रखी थीं।[32] राजप्रासाद की भित्तियाँ पुराण प्रसिद्ध कथाओं से चित्रित थीं।[33] श्रीहर्ष ने कहा है कि नल का राजप्रासाद इन्द्र के वैजयन्त प्रासाद से भी सुन्दर था।[34] राजप्रासाद में मणिजटित पूजा गृह होने का वर्णन भी कवि ने किया है, जो नैष्ठिक ब्रह्मचारियों तथा विविध पूजा सामग्रियों एवं प्रमुख देवताओं की प्रतिमाओं से सुसज्जित था।[35] अग्निपुराण[36] में भी पूजागृह के बारे में उल्लेख प्राप्त होता है कि जो मन से देव मन्दिर का निर्माण करने की सोचता है वह उसी दिन सारे पापों से मुक्त हो जाता है। देव मन्दिर तथा देव प्रतिमा का निर्माण कराने वाला समस्त अभिलषित वस्तुओं को प्राप्त करता है।

इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि महाकवि श्रीहर्ष ने नैषधीयचरितम् महाकाव्य में वास्तुशास्त्र के जिन तथ्यों का वर्णन किया वह अग्निपुराण तथा समरांगणसूत्रधार आदि ग्रन्थों पर आधारित है। कवि ने राजप्रासाद तथा महलों की दीवारों, शयनकक्ष, क्रीडागृह तथा पूजागृह आदि का जो वर्णन किया उससे यह तो स्पष्ट ही है कि श्रीहर्ष अन्य शास्त्रों के साथ-साथ वास्तुशास्त्र के भी ज्ञाता थे।

---

31. शुकान्प्राग्द्वारविन्यासे पादान्तः स्थान्यजेत् सुरान्। - अ.पु. 42/8
32. भित्तिचित्रलिखिताखिलक्रमा यत्र तस्थुरितिहाससङ्कथाः।
    पद्मनन्दनसुतारिरंसुताऽमन्दसाहसहसन्मनोभुवः।।
    पुष्पकाण्डजयडिण्डिमायितं यत्र गौतमकलत्रगामिनः।
    पारदारिकविलाससाहसं देवभर्तुरुदटङ्कि भित्तिषु।। - नैषध. 18/19-20
33. यत्र वैणरववैणवस्वरैहूङ्कृतैरुपवनीपिकालिनाम्।
    कङ्कणालिकलहैश्च नृत्यतां गोपितं सुरतकूजितं तयोः।।
    सीत्कृतान्यशृणुतां विशङ्क्योर्यत्प्रतिष्ठितरतिस्मरार्चयोः।
    जालकरपवरान्तरेऽपि तौ त्याजिनैः कपटकुड्यतां निशि।। - नैषध. 18/17 (क)
34. उच्चलत्कलरवालिकैतवाद् वैजयन्तविजयार्जिता जगत्।
    यस्य कीर्तिरवदायति स्म सः कार्त्तिकीतिथिनिशीथिनीस्वसा।। - नैषध. 18/21
35. पूतपाणिचरणः शुचिनोच्चैरध्वनाऽनितरपादहतेन।
    ब्रह्मचारिपरिचारिसुरार्चावेश्म राजऋषिरेष विवेश।।
    क्वापि यन्नभसि धूपजधूमैर्मेचकागुरुभवैर्भ्रमराणाम्।
    भूयते स्म सुमनः सुमनः स्त्रग्दामधामपटले पटलेन।। - नैषध. 21/20-21
36. देवागारं करोमीति मनसा यस्तु चिन्तयेत्। तस्य कायगतं पापं तदह्ना हि प्रणश्यति।।
    कृते तु किं पुनस्तस्य प्रासादे विधिनैव तु। अष्टेष्टकासमायुक्तं यः कुर्य्याद् देवतालयम्।। - अ.पु. 41/33-34
    पूजयित्वा प्रदद्याद् यः पूजाद्रव्यं स सर्वभाक्।
    देवालयं च प्रतिमां कारयन् सर्वमाप्नुयात्।। - अ.पु. 211/65

# वास्तु एवं प्राकृतिक शक्तियाँ

डॉ. रीतिका जैन

वास्तु का सामान्य अर्थ स्थापत्य, भवन, मकान, गृह, देवालय आदि की रचनाओं के निर्माण से है। इसमें कला एवं वास्तु विज्ञान समाहित है। कलापक्ष में सूक्ष्म एवं स्थूल शिल्पकला का समावेश है जबकि मूल नैसर्गिक भाव विज्ञान से सम्बद्ध है। उसका मूल आधार पञ्च तत्त्व पृथ्वी, आकाश, वायु, अग्नि एवं जल है। वास्तु का ज्ञान कराने वाले शास्त्र को वास्तुशास्त्र कहते हैं। हलायुध कोष में वास्तुशास्त्र के विषय में कहा गया है–

**वास्तु संक्षेपतो वक्ष्ये गृहादौ विघ्ननाशनम्।**
**ईशानकोणादारभ्य ह्योकाशीतिपदे त्यजेत्।।**

अर्थात् वास्तु संक्षेप में ईशानादि कोण से प्रारम्भ होकर गृहनिर्माण की वह कला है जो गृह को विघ्न, प्राकृतिक उत्पातों एवं उपद्रवों से बचाती है।[1]

वास्तुशास्त्र में पृथ्वी के चुम्बकत्व, वायुप्रवाह की दिशाओं, सौर विकिरणों, गुरुत्व बल इत्यादि का समायोजन है। वास्तुसम्मत भवन में रहने वाले मनुष्य सुख शान्ति, समृद्धि, स्वास्थ्य आदि प्राप्त करते हैं। इस ब्रह्माण्ड में सबसे शक्तिशाली प्रकृति है। प्रकृति ही सृष्टि का आधार है। प्रकृति की शक्तियाँ अनन्त हैं जिसके माध्यम से सृष्टि की उत्पत्ति, उसका विकास एवं विनाश ये सारी प्रक्रियायें चलती रहती हैं। इन अनन्त शक्तियों में से मुख्य रूप से प्रकृति की तीन शक्तियाँ परिलक्षित होती हैं– (1) गुरुत्व शक्ति (2) चुम्बकीय शक्ति और (3) सौर ऊर्जा।

इन तीन प्रकार की शक्तियों का उपयोग कर शरीर, मन एवं जीवन को सक्षम और संतुलित बनाने के लिये आवास के जिन नियमों, सिद्धान्तों एवं प्रविधियों का प्रतिपादन किया गया है उसका संकलित रूप ही वास्तुशास्त्र कहलाता है।[2] वास्तुशास्त्र प्रकृति की अन्य शक्तियों को नकारता नहीं है, किन्तु इसकी दृष्टि भवननिर्माण और उसमें रहने वाले प्राणियों तक ही सीमित है। अतः यह भूमि एवं उसके आस-पास में विद्यमान उक्त तीन शक्तियों का ही मुख्यतः विचार

---

1. वास्तुशास्त्र, प्रो.वी.वी. रमण, पृ. 34
2. भारतीय वास्तु शास्त्र, पृ. 7

करता है।[3] यद्यपि पृथ्वी में शब्द, स्पर्श, रस, रूप एवं गन्ध ये पाँच गुण विद्यमान होते हैं, किन्तु इसका विशेष गुण गन्ध होता है। पृथ्वी में दो प्रकार की शक्तियाँ हैं–गुरुत्व शक्ति एवं चुम्बकीय शक्ति।

**(1) गुरुत्व शक्ति**–गुरुत्व शक्ति ही गुरुत्वाकर्षण शक्ति कहलाती है। गुरुत्वाकर्षण का अर्थ है कि पृथ्वी में आकर्षण शक्ति है, जिससे वह आकाशस्थ वस्तुओं को अपनी ओर खींच लेती है। सिद्धान्त शिरोमणि में भास्कराचार्य ने लिखा है–

**आकृष्टशक्तिश्च मही तया यत् खस्थं गुरुं स्वाभिमुखं स्वशक्त्या।**

**आकृष्यते तत्पततीव भाति समे समन्तात् क्व पतत्वियं खे।।**[4]

अर्थात् पृथ्वी में अपनी आकर्षण शक्ति के कारण आकाश में स्थित भारी पदार्थ पृथ्वी की ओर स्वशक्ति से आकर्षित होकर उस पर गिरते हुये दिखाई देते हैं। यही गुरुत्वाकर्षण होता है। गुरुत्व का अर्थ है भार वाला। जिस वस्तु में वजन होगा, पृथ्वी उस वस्तु को अपनी ओर खींचती है। उदाहरणार्थ–किसी भवन की छत से समान आयतन वाला एक पत्थर का टुकड़ा एवं एक थर्मोकोल का टुकड़ा धरती पर एक साथ फेंका जाये तो सबसे पहले पत्थर का फिर थर्मोकोल का टुकड़ा धरती पर गिरेगा क्योंकि थर्मोकोल के टुकड़े से ज्यादा घनत्वयुक्त पत्थर का टुकड़ा है। जिसमें ज्यादा घनत्व एवं वजन होता है पृथ्वी उसे सबसे पहले अपनी ओर खींचती हैं। इसमें वायु का दबाव कार्य करता है।

पृथ्वी का यह गुरुत्वाकर्षण चन्द्रमा द्वारा पृथ्वी की परिक्रमा, पृथ्वी द्वारा सूर्य की परिक्रमा आदि को भी प्रभावित करता है। गुत्वाकर्षण शक्ति यदि पृथ्वी पर न होती तो इस जगत में गति शून्यता होती और नगर, गाँव, भवनों का निर्माण नहीं होता। वास्तुशास्त्र में भूमि की इसी गुरुत्व शक्ति को ध्यान में रखकर भवनों के स्थायित्व का वर्गीकरण किया गया है। इस विषय में वास्तुशास्त्र ने चार प्रकार के मकानों (1) झोपड़ी या पर्णकुटी (2) मिट्टी से बने कच्चे घर (3) ईंट, चूने से बने पक्के घर और (4) पत्थर से बने पक्के घरों[5] का विवेचन करते हुये कहा कि स्थायित्व, परिमाण एवं रख-रखाव की दृष्टि से झोपड़ी से कच्चे घर, उससे ईंट के बने घर और उससे पत्थर से बने घर उत्तरोत्तर अधिक टिकाऊ और सुविधाजनक होते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि जो वस्तु जितनी ठोस व वजनी होगी वह पृथ्वी की गुरुत्व शक्ति के प्रभाववश उतनी ही टिकाऊ या स्थायी होगी।

वास्तुशास्त्र में पृथ्वी की गुरुत्व शक्ति का उपयोग भवन निर्माण की सामग्री के साथ ही भवन निर्माण के लिये प्रयुक्त भूखण्ड की मिट्टी के घनत्व की जाँच के लिये भी किया गया है।

---

3. वास्तुविद्या, डॉ. गोपीलाल अमर, पृ. 59
4. सिद्धांत शिरोमणि गो. भुवन कोश-6
5. कोटिघ्नं तृणजे पुण्यं मृण्मये दशसंगुणम्।
   एष्टिके शतकोटिघ्नं शैलेऽनन्तं फलं गृहे।। –बृहवास्तुमाला श्लोक-5

उदाहरणार्थ- वास्तु ग्रन्थों में खात की विधि का विवेचन करते हुये आचार्य कहते हैं कि यदि भवन निर्माण के लिये खोदते समय भूमि में दीमक, अजगर, भूसा, हड्डी, राख, रूई, जली हुई लकड़ी या लोहा मिले, तो वहाँ आवास नहीं करना चाहिये।[6]

यदि भूखण्ड की मिट्टी में ये सभी वस्तुयें मिलती हैं तो इस का तात्पर्य है कि उस स्थान की मिट्टी ठोस नहीं अपितु पोली है। जहाँ मिट्टी पोली होगी वहाँ बना मकान कमजोर होगा। इसलिये वास्तुशास्त्रियों ने खात विधि माध्यम द्वारा गृह के स्थायित्व का विचार करने हेतु भूमि की गुरुत्व शक्ति का उपयोग करने का प्रयास किया है। वास्तुशास्त्रियों की दृष्टि से पृथ्वी की यह गुरुत्वाकर्षण शक्ति इस पर बनने वाले भवनों को स्थिरता एवं स्थायित्व प्रदान करती है।

**(2) चुम्बकीय शक्तिः**–सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड एक चुम्बकीय क्षेत्र है। इस बह्माण्ड में स्थित सभी ग्रह, नक्षत्र, तारे इत्यादि चुम्बकीय तरंगों की शक्ति से परस्पर जुड़े हुये हैं। चुम्बकीय शक्ति प्रकृति की वह शक्ति है जिससे वह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को संचालित व नियन्त्रित करती है। चुम्बक के दो ध्रुव होते हैं–(1) उत्तर ध्रुव (2) दक्षिण ध्रुव। जब दो चुम्बकों के समान ध्रुवों को सामने लाया जाता है तो वे एक दूसरे से दूर हो जाते हैं और जब दो अलग ध्रुवों को सामने लाया जाता है तो वे एक दूसरे के परस्पर खिंच (चिपक) जाते हैं। तात्पर्य यह है कि दो चुम्बकों के विजातीय ध्रुवों में आकर्षण एवं सजातीय ध्रुवों में विकर्षण होता है। चुम्बक के इन आकर्षण एवं विकर्षण से ब्रह्माण्ड व सौर परिवार की गतिविधियाँ प्रभावित होती हैं। उसी प्रकार से ये हमारे जीवन की गतिविधियों को भी प्रभावित करते हैं। चुम्बक के समान पृथ्वी के भी दो ध्रुव होते हैं–(1) उत्तरी ध्रुव (2) दक्षिणी ध्रुव। भू चुम्बकीय पारशक्ति तरंगों का प्रवाह उत्तरी ध्रुव से दक्षिणी ध्रुव की ओर रहता है। पृथ्वी के समान ही मानव शरीर के दो ध्रुव होते हैं–सिर की तरफ उत्तरी एवं पैर की तरफ दक्षिणी ध्रुव। इसी कारण दक्षिणी की ओर सिरहाना न करके सोने की बात शास्त्रों में कही गयी है। इससे पृथ्वी का दक्षिणी चुम्बकीय ध्रुव एवं मानव शरीर का उत्तरी ध्रुव एक ही दिशा में होता है। जिस कारण उद्विग्नता, आकर्षण होता है। जैसे कि कहा गया है–

**'नोत्तरापर शिरः न च नग्नो नैव चार्द्रचरणः श्रियमिच्छन्।'**[7]

इससे नकारात्मक ऊर्जा का संचार होता है। इससे शरीर के रक्त संचार में बाधा होने से अनिन्द्रा, सिरदर्द, तनाव, दुःस्वप्न एवं वात व्याधियाँ हो सकती हैं।[8] अतः उत्तर की ओर सिर करके

---

6. पिपीलिका षोडशपक्षनिद्रा भवन्ति चेत्तत्र वसेन्न कर्ता।।
तुषास्थिचीराणि तथैव भस्मान्यण्डानि सर्पाः मरणप्रदााः स्युः।
वराटिका दुःख कलिप्रदात्री कार्पास एवाति ददाति दुःखम्।
काष्ठं प्रदग्धं त्वतिरोगभीतिर्भवेत्कलिः खर्परदर्शनेन।
लौहेन कर्तुर्मरणं निगद्यं विचार्य वास्तु प्रदिशन्ति धीराः।। –बृहद्वास्तुमाला श्लोक 114-115
7. बृहत्संहिता वा.वि.अ
8. भारतीय वास्तुशास्त्र, पृ. 22

नहीं सोना चाहिये। इन चुम्बकीय तरंगों का प्रभाव मानव जीवन पर पड़ता है इसलिये वास्तुशास्त्र में गृह निर्माण के समय भवन में उत्तर दिशा की ओर खिड़कियाँ, अधिक खुला स्थान, दरवाजे, झरोखें, जमीन का ढलान, भवन की ऊँचाई कम, ऊँचे पेड़ व किसी अन्य भवन का निर्माण न करने का प्रावधान किया गया है ताकि चुम्बकीय तरंगों का मार्ग बाधित न हो। गृह का समस्त भारी सामान दक्षिण की ओर रखने का नियम है। इन सबसे व चुम्बकीय शक्ति के उचित प्रभाव से मनुष्य का बौद्धिक विकास होता है व मनुष्य तन व मन से स्वस्थ रहता है।

**( 3 ) सौर ऊर्जा**–पृथ्वी पर ऊर्जा का मुख्य स्रोत सूर्य है। सूर्य अपनी विकिरणों के माध्यम से पृथ्वी पर ऊर्जा, ऊष्मा (ताप) एवं प्रकाश देकर हमारे जीवन को गतिशील बनाता है। सूर्य से निरन्तर निकलने वाली विकिरणों को मुख्यतः तीन वर्गों में वर्गीकृत किया गया है–

(1) पराबैंगनी किरणें
(2) वर्णक्रम प्रकाश
(3) रक्ताभ किरणें।

पराबैंगनी किरणें शीतल होती हैं और इनमें विषाणुओं को नष्ट करने की क्षमता होती है। ये किरणें बैंगनी, नीले व आसमानी रंगों के मिश्रण से बनती हैं। वर्णक्रम प्रकाश में इन्द्रधनुष के सात रंग होते हैं–बैंगनी, नीला, आसमानी, हरा, पीला, नारंगी व लाल। ऋग्वेद में कहा गया है कि–

**''अधुक्षत् पिप्युषीमिषम् ऊर्ज सप्तपदीमरिः सूर्यस्य सप्तरश्मिभिः।''**[9]

रक्ताभ किरणें सबसे उष्ण होती है ये नारंगी व लाल किरणों से बनती है। सात रंगों की रश्मियों का प्रभाव अलग-अलग होता है। मुख्य रूप से परा बैंगनी, नीले व आसमानी रंग की रश्मियाँ शीतल होती हैं जैसे-जैसे लाल रंग की ओर बढ़ते हैं। वैसे-वैसे उष्णता बढ़ती जाती है। प्रातः कालीन सूर्य की रश्मियों में बैंगनी किरणें अधिक व रक्ताभ किरणें कम होती हैं। इसलिये प्रातः कालीन सूर्य की किरणें शीतलता प्रदान करती है व पराबैंगनी किरणें सभी विषाणुओं को नष्ट कर देती हैं। ऋग्वेद के अनुसार उदित होता हुआ सूर्य हृदय के सभी रोगों को, पीलिया व रक्ताल्पता को दूर करता है।

**''उद्यन्नद्य मित्र मह आरोहन्नुत्तरा दिव''**
**हृद्रोगं मम सूर्य हरिमाणं च नाशय''**[10]

श्रीमद्भागवत में भी कथन है–

**''आरोग्यं भास्करादिच्छेत्''**

अर्थात् यदि निरोगी रहना चाहते हो सूर्य की शरण में जाओ। सूर्य हमारे जीवन को गतिशीलता प्रदान करता है व हमारी दिनचर्या को नियन्त्रित, व्यवस्थित भी करता है। सारावलीकार ने ग्रन्थ के आरम्भ में कहा है–

9. ऋग्वेद 8/72/1
10. ऋग्वेद 1/50/11

**''यस्योदये जगदिदं प्रतिबोधमेति मध्यस्थिते प्रसरन्ति प्रकृतिक्रियासु।**
**अस्तंगते स्वपिति चोच्छवसितैकमात्रं भावत्रये स जयति प्रकटप्रभावः।।[11]**

अर्थात् जिसके उदय होने पर संसार जाग जाता है तथा मध्याकाश में पहुँचने पर अपने स्वाभाविक कर्मों में लग जाता है और अस्त होने पर केवल श्वास-प्रश्वास मात्र जिसमें रह जाये ऐसे सो जाता है। इस प्रकार के प्रकट प्रभाव वाले भुवन-भास्कर भगवान सूर्य की जय हो। प्रातःकाल सूर्य की पराबैंगनी किरणें हमारे घर व आंगन में प्रसारित हो तो इससे उस घर में रहने वाले लोगों को पर्याप्त लाभ मिलता है। इस हेतु वास्तुशास्त्र में घर की पूर्व दिशा में खुला स्थान, द्वार, खिड़की, झरोखे आदि बनाना शुभ माना गया है। परन्तु गृह के पूर्व भाग में वृक्षों को लगाना अच्छा नहीं कहा गया है। पूर्वोत्तर में ढ़लान बनाना इत्यादि नियमों का उल्लेख भी सूर्य प्रकाश के अधिक उपयोग की दृष्टि से ही कहा गया है। इसी प्रकार अपराह्न एवं सायंकालीन रक्ताभ किरणों की उष्णता से होने वाली हानि से बचने के लिए दक्षिण व पश्चिम में वृक्षारोपण का विधान किया गया है। इस प्रकार हमारे ऋषि-मुनियों ने प्राकृतिक शक्तियों का उपयोग करने के लिये वास्तुशास्त्र के सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है।

---

11. सारावली मंगलाचरण

# वास्तुपुरुष उत्पत्ति सिद्धान्त- एक अध्ययन

डॉ. विजय कुमार

विश्व में भोजनवस्त्रादि की आवश्यकता की पूर्ति हेतु व निवास व्यवस्था के लिए एक आश्रय (आवास) की महती आवश्यकता होती है। शीत-वर्षा-गर्मी व प्राकृतिक आपदाओं से बचने व धर्म-अर्थ-कामादि पुरुषार्थ प्राप्ति के लिए भी आवास की आवश्यकता होती ही है। देव असुरादि स्थान विशेष में निवास करते हैं। जिस प्रकार वैकुण्ठ में विष्णु, कैलाश में शिव, स्वर्ग में इन्द्रादि देवता, पाताल में दानव रहते हैं, उसी प्रकार पृथ्वी में मानवादि समस्त प्राणी निवास करते हैं। प्रकृति द्वारा निर्मित गुफाओं में गज-अश्व-ग्राम्य व वन्य पशु आदि निवास करते हैं। समुद्र में जलचर, वृक्ष के कोटरों में पक्षी, गुफाओं में सिंह व्याघ्रादि व बिलों में साँप-मूषक-चींटियां आदि निवास करती हैं। इससे स्पष्ट होता है कि आवासादि की आवश्यकता न केवल मनुष्यों के लिए अपितु समस्त जीवों को रही है।

वैदिक काल से ही हमारे ऋषियों का चिन्तन मानव कल्याण व मानव सुख हेतु ही रहा है, जिसके फलस्वरूप कृत्रिमावास की कल्पना हुई। वहीं वास्तु के निचले स्तर से उत्कृष्ट स्तर तक के विकास की परम्परा कालान्तर में देखने को मिलती रही है। पर्णकुटी- लकडी के घर-मिट्टी के घर-ईंट के घर व पत्थर के घर का क्रमशः निर्माण इस परम्परा को प्रतिपुष्ट करता है।

**'वास्तु'** शब्द के पारिभाषिक अर्थ को बताते हुए मुनि यास्क ने स्पष्ट किया है कि निवास योग्य स्थान ही वास्तु है।[1] महर्षि पाणिनि के अनुसार वस् निवासार्थक धातु में **वसेस्तुन् वसेर्णिच्च**[2] सूत्र से तुन् प्रत्यय लगने पर वस्तु शब्द बनता है, पुनः वस् धातु में **णित्वादुपधावृद्धिः**[3] तुन् प्रत्यय लगने पर वास् शब्द निष्पन्न होता है। वास् शब्द में पुनः तुन् प्रत्यय लगने पर वास्तु शब्द की व्युत्पत्ति होती है। जो प्राणी जहाँ निवास करता है, वही उसका वास्तु कहा जाता है। निवासयुक्त भूमि को वास्तु की संज्ञा दी गई है। आचार्य विश्वकर्मा के अनुसार देव-नर-गजादि प्राणियों के निवासयुक्त भूमि वास्तु कही गई है।[4] इस मत से स्पष्ट होता है कि न केवल मानवों के रहने का स्थान अपितु देवताओं के रहने का स्थान भी वास्तु संज्ञा से जाना जाता था। इस मत की पुष्टि

---

1. निरुक्त 10.02.06
2. उणादिप्रकरण सूत्र- 75
3. द्रष्टव्य वास्तुशास्त्रविमर्श दशम पुष्प पृ. 3
4. देवतानां च नराणाञ्च गजगोवाजिनामपि।
   निवासभूमिशिल्पज्ञैर्वास्तु संज्ञमुदीरितम्।। विश्वकर्मवास्तुशास्त्रम् अ.07 श्लो.01

मानसार[5] व विश्वकर्मवास्तुशास्त्र[6] ग्रन्थ में भी प्राप्त होती है। आचार्य कौटिल्य द्वारा सेतु बाँध[7] को भी वास्तु की संज्ञा दी गई है। कालान्तर में वास्तु का परिष्कृत रूप देखने को मिलता है। समय के साथ साथ वास्तु का यह परिवर्तन अपने इतिहास की यात्रा में अहम भूमिका निभा रहा था। **'वेश्मभूर्वास्तुस्त्रियाम्'**[8] वास्तु का परिवर्तित रूप देखने को मिलता है। वास्तु का अर्थ जहाँ निवास युक्तभूमि कहा है वहीं उस भूमि का अधिपति वास्तुपुरुष कहा जाता है। इस विषय में बहुत से मत शास्त्रीय ग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं, जिनमें से कुछ मतों का प्रतिपादन करने का प्रयास किया गया है।

वास्तु विद्या का उद्भव वैदिक काल[9] से ही माना जाता है। क्योंकि वैदिक काल से ही मानव निवास के लिए प्रयासरत हो गया था। पर्वतों, वृक्षों व गुफाओं में निवास के बाद एक सुव्यवस्थित गृह का आवास हेतु प्रयोग होना, वैदिक वास्तु में भी देखा जाता है। वैदिक वास्तु का जो आधार रहा है वह प्रकृति से किसी भी रूप में अछूता नहीं है। पञ्चतत्त्वों का प्रभाव जैसा ब्रह्माण्ड में देखा जाता है, वैसा ही पिण्डों में देखा जाता है। पञ्चतत्त्वों व आकर्षण शक्ति का उपयुक्त समायोजन ही वैदिकवास्तु का मुख्याधार रहा है, ऐसा वैदिककालीन वास्तु उदाहरणों से प्रतीत भी होता है।

हमारे भारतीय दार्शनिक चिन्तकों की परम्परा के अनुसार समस्त सृष्टि पञ्चभूतात्मिका है। मानवशरीर भी पञ्चतत्त्वों के सम्मिश्रण से बना है, अतः परोक्ष या अपरोक्ष रूप से इन शक्तियों का चुम्बकीय प्रभाव व भू-गर्भादिबल का प्रभाव मानव शरीर पर देखा जाता है। क्योंकि न केवल पर्यावरण पर अपितु मानव शरीर पर भी इन शक्तियों का प्रभाव[10] पडता है। उत्तरी एवं दक्षिणी ध्रुवों से पृथ्वी के ऊपर चुम्बकीय क्षेत्र के केन्द्रस्थ ऊर्जा का प्रभाव का चिन्तन भारतीय वास्तुशास्त्र की परिकल्पना का मुख्य आधार है। पृथ्वी की चुम्बकीय शक्ति का प्रभाव व आकर्षण का प्रतिपादन भास्कराचार्य[11] ने भी किया है।

---

5. तैतिलाश्च नराश्चैव यस्मिन्यस्मिन् परिस्थिताः।
   तद्वस्तु सूरिभिः प्रोक्तं तथा वै वक्ष्यतेऽधुना।। मानसार अ.03 श्लो.01
6. इष्टिका च शिला दारूरयः कीलादयोप्यमी।
   वास्तु कर्मणि चान्यत्र वास्तु संज्ञमुदीरितम्।। विश्वकर्मवास्तुशास्त्रम् अ.07 श्लो.61
7. गृहं क्षेत्रमारामः सेतुबन्धस्तटाकमाधारो वा वास्तुः।। अर्थशास्त्र अधिकरण03, अध्याय 08
8. अमरकोष, काण्ड-02.19
9. ऋग्वेद 07.54.02
10. वास्तुप्रवोधिनी पृष्ठ 04
11. आकृष्टिशक्तिश्च मही तया यत्खस्थं, गुरुस्वाभिमुखं स्वशक्त्या।
    आकृष्यते तत्पततीव भाति, समे समन्तात् क्व पतत्वियं खे।। सिद्धान्तशिरोमणि गोलाध्यायः, श्लो.04

इन्हीं प्राकृतिक शक्तियों का परिचिन्तन वास्तोष्पति के रूप में किया गया है। समस्त ब्रह्माण्ड एक ही पिण्ड से उत्पन्न होकर विस्तार को प्राप्त कर रहा है। जिसका वर्णन हिरण्यगर्भ सूक्त से हमें प्राप्त होता है। इस ब्रह्माण्ड में स्थित पञ्चतत्त्वों की परिकल्पना जिस प्रकार बृहत् स्तर पर की जाती है, उसी प्रकार लघुस्तर पर भी उन्हीं प्राकृतिक शक्तियों व पञ्चतत्त्वों की परिकल्पना वास्तुपुरुष के रूप में की जाती है। सम्पूर्ण पृथ्वी के वास्तु में भी उसी वास्तुपुरुष की परिकल्पना है जो एक नगर, भवन या एक कक्ष के लिए है। वैज्ञानिक दृष्टि से यदि देखा जाए तो चुम्बक के एक विशाल खण्ड में भी वही गुण प्राप्त होता है जो चुम्बक के एक छोटे से टुकडे में स्थित है। एक निश्चित स्तर पर इन प्राकृतिक शक्तियों का समायोजन ही वास्तुपुरुष की उत्तम स्थिति को प्रदर्शित करता है। इसीलिए वास्तुशास्त्र में विभिन्न वास्तुपदों[12] का वर्णन प्राप्त होता है, जहाँ छोटे झोंपडी-भवनादि से लेकर बडे प्रासाद या महल बडे स्तर के वास्तु निर्माण का वर्णन मिलता है, किन्तु एक वास्तुनिर्माण में एक ही वास्तुपुरुष की कल्पना की जाती है। वास्तुपदमण्डल में पैंतालीस[13] देवताओं की परिकल्पना भी की गई है। देवताओं की यह स्थिति एक ही पदमण्डल में विविध दैवीय शक्तियों (घनत्व) के प्रभाव को दर्शाती है। जिस प्रकार वैज्ञानिक परिप्रेक्ष्य में परमाणु के केन्द्र में नाभिक (न्यूक्लिअस) होता है जिसका घनत्व बहुत अधिक होता है। इसी के चारों ओर न्यूट्रॉन व प्रोटॉन चक्कर लगाते रहते हैं, जिससे परमाणु धन या ऋणावेशित[14] होकर ऊर्जा उत्पन्न करता है। जो उत्तर दिशा से दक्षिण की ओर बहने वाली चुम्बकीय तरंगों से भी प्रभावित होता है। अधिक घनत्व वाला पदार्थ अधिक आकर्षण शक्ति के साथ पृथ्वी के साथ जुडा रहता है। इसलिए पृथ्वी का घनत्व अन्य वस्तुओं की अपेक्षा अधिक है। अतः मानव जीवन की अनुकूलता का चिन्तन कर मय ने भी भूमि को ही मुख्य वास्तु[15] की संज्ञा दी है।

वास्तुशास्त्र में इस सिद्धान्त को प्रत्यक्ष देखा जा सकता है, जहाँ दिशाओं के साथ तत्वों का उचित समायोजन न होने पर ऋण (आसुरी) एवं धनात्मक (दैवीय) शक्तियों का प्रादुर्भाव होता है व जन सामान्य को प्रभावित करती हैं। वास्तोष्पति के रूप में वेदों में जो प्रार्थना मन्त्र प्राप्त होता है उसमें भी मानव हित व मानव हित व रक्षा की कामना[16] की गई है। जिससे हमें प्रतीत होता है कि हर वो ऊर्जा के स्रोत (सूर्य-अग्नि-जल-वायु-वनस्पति आदि) जो मानव कल्याण में प्रयुक्त थी, या जिसकी शक्ति को मानव ने पहचाना उसे देवता की कोटि में रखा जाने लगा। इसी तरह गृह की परिकल्पना में पञ्चतत्त्वों-गुरुत्व व प्राकृतिक शक्तियों का समायोजन कर उस शक्ति पुञ्ज को वास्तुपुरुष के रूप में वास्तु देवता जाना गया।

12. मयमतम् अ.07
13. तत्रैव श्लो.34-42
14. परमाणु विकीपीडिया https%//hi-m-wikipedia-org
15. मयमतम् अ.02 श्लो.02
16. वास्तोष्पते: प्रतिजानीह्यस्मान् स्वावेशो अनमीवो भवा नः।
यत्वेमहे प्रति तन्नो जुषस्व शन्नोभव द्विपदे चतुष्पदे।। ऋग्वेद 07/54/01

सृष्टि के आदिकाल से ही मानव जीवन को अस्तित्त्व में आने के लिए कई लाख वर्षों का समय लगा। मानव जीवन सम्भवतया अन्धकार युग के बाद ही अस्तित्त्व में आया होगा। वैदिक ज्ञान अपौरुषेय होने के कारण सृष्टि उत्पत्ति व वास्तु उत्पत्ति मत को कहीं न कहीं परस्पर सम्बन्धित करते हैं। वेदों में वास्तु की उत्पत्ति के विषय में कोई स्पष्ट मत प्राप्त नहीं होता है किन्तु बहुत से पौराणिक मतों से यह स्पष्ट होता है कि वास्तु की उत्पत्ति या वास्तुपुरुष की उत्पत्ति सतयुग व त्रेतायुग के सन्धिकाल[17] में हुई है। किन्तु कुछ समय पूर्व की बात की जाए तो और आज के वैज्ञानिक मत 'बिग-बैंग' थ्योरी का सम्बन्ध हिरण्यगर्भ सूक्त के **हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्**[18] मन्त्र से सम्बन्धित प्रतीत होता है। सम्भवतः हिरण्यगर्भ, जो समस्त भूतों का अधिपति है, वही वास्तु का आदि रूप कहा जा सकता है। क्योंकि यह घटना जितनी सृष्टि उत्पत्ति से सम्बन्ध रखती है उतनी ही वास्तु से सम्बन्धित है। जब सृष्टि उत्पत्ति की कल्पना की गई तभी काल की उस अवस्था का ज्ञान हुआ जिसके अन्तर्भूत होकर ही सृष्टि की गणना का क्रम शुरू हुआ। किन्तु देश और दिक् का सम्बन्ध बनने के लिए कई हजार वर्षों का समय लगा होगा क्योंकि वास्तु की कल्पना या वास्तुपुरुष की उत्पत्ति का कल्पना, बिना दिशाओं के असम्भव सी प्रतीत होती है। वैदिक काल जब देश व दिशा के महत्त्व को भली प्रकार समझा जा चुका था, तब वास्तु के सन्दर्भ[19] चाहे वो प्रार्थना क्रम में हों या एक मात्र परम्परा क्रम में, प्राप्त होने लगे थे। शुक्लयजुर्वेद में प्राप्त इस मत के आधार पर यह समझा जा सकता है कि वास्तु का सम्बन्ध सबसे पहले अधिष्ठाता शिव से है। जिनके द्वारा कैलाश पर्वत पर निवास योग्य वास्तु निर्माण करने से उन्हें वास्तु अधिष्ठाता[20] के रूप में जाना जाता है। इसी सन्दर्भ में दूसरा मत भी वास्तु का सम्बन्ध भगवान शिव[21] से जोड़ता है। जिसमें वास्तु पुरुष की उत्पत्ति भगवान शिव के स्वेदकण से बताई गई है। पृथ्वी पर इस कण के गिरने से यह कण फैलता चला गया। जिसे एक अन्तिम रूप में आते-आते वास्तुपुरुष के नाम से जाना जाने लगा।

आचार्य विश्वकर्मा के अनुसार वास्तुपुरुष की उत्पत्ति भाद्रपद मास के कृष्णपक्ष की तृतीया शनिवार कृत्तिका नक्षत्र में व्यतीपात योग तथा विष्टि करण में मानी गई है।[22] राजवल्लभवास्तुशास्त्रम् नामक ग्रन्थ में प्राप्त होता है कि भगवान रुद्र और अन्धकासुर के बीच युद्ध हुआ। कृतयुग के अन्त व त्रेता के आदि के सन्धिकाल में युद्ध के दौरान भगवान शिव के मस्तक से स्वेदकणभूमि पर गिरा जिससे आकार में बृहद्भूत की उत्पत्ति हुई। पृथ्वी को भक्षण करने हेतु उद्यत उस दैत्य को ब्रह्मा की आज्ञा से देवताओं द्वारा पृथ्वी में अधोमुख गाढ दिया गया व उसे ब्रह्मा द्वारा वास्तुपुरुष

17. बृहद्वास्तुमाला अध्याय मिश्रप्रकरण श्लोक 01
18. ऋग्वेद 10-12-07
19. नमः वास्तव्याय च वास्तुपाय च।। रुद्राष्टाध्यायी पञ्चम अध्याय
20. वास्तुशास्त्र विमर्श सप्तम पुष्प पृ. 9
21. प्रासादमण्डनम् अ.08श्लो. 96-98
22. विश्वकर्मप्रकाश पृ.19-20

की संज्ञा दी गई[23]। इस सन्दर्भ को यदि आधुनिक स्ट्रिंग सिद्धान्त से जोडा जाए तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी। जहाँ कण के रूप में इलैक्ट्रोन-प्रोटोन व न्यूट्रान से पिण्डों का निर्माण व गुरुत्वाकर्षण सिद्धान्त से सम्बन्ध को दर्शाया गया है। इलेक्ट्रॉनस प्रोटॉन आदि मूलभूत कणों को पहले बिंदु सदृश पदार्थ समझा जाता था। इसी के विषय में आज कहा जाता है कि मूलभूत कण तन्तु की तरह हैं और ब्रह्माण्ड तंत्रियों से भरा पडा है, जो गुरुत्वाकर्षण पर आधारित है, इसी सिद्धान्त से गुरुत्वाकर्षण से उत्पन्न ऊर्जा का मापन किया गया जो क्वाँटम सिद्धान्त के बराबर ऊर्जा को दर्शाता है। जिसमें वास्तु के इस कण रूप को स्पष्ट करते हुए उसकी पृथ्वी पर अवस्थिति को दर्शाया जा सकता है, जो वस्तुतः गुरुत्वशक्ति व सौरशक्ति जैसी प्राकृतिक शक्तियों के समन्वय को दर्शाए हुए है।[24] किन्तु इन सब मतों की प्रतिपुष्टि करने के लिए वास्तुशास्त्र का एक मुख्य बिन्दु है, दिग्, देश एवं काल का निर्धारण। इन तत्त्वों के समायोजन से मिलने वाली ऊर्जा का लाभ प्रत्यक्ष रूप से मानवकल्याण हेतु प्रयोग की जा सकती है।

वास्तुपुरुष की उत्पत्ति के पश्चात् उस स्थान में वास्तु पदों का निष्पादन किया गया जिसमें एक पद से लेकर एक हजार तक के वास्तु पदों के विन्यास का वर्णन प्राप्त होता है[25]-

**एकपदादितो वास्तुर्यावत् पदसहस्रकम्।**
**द्वात्रिंशमण्डलानि स्युः क्षेत्रतुल्याकृतीनि च॥**

**एकाशीति पदो वास्तु चतुषष्टिपदोऽथवा।**
**सर्ववास्तुविभागेषु पूजयेन्मण्डलद्वयम्॥**

वास्तुपुरुष की उत्पत्ति के पश्चात् कालान्तर में वैदिक काल में ही तत्सम्बन्धी प्रार्थना मन्त्र भी प्राप्त होते हैं। जिसमें वास्तुपुरुष को विश्वरूप के रूप में माना गया है-

**अमीवहा वास्तोष्पतेः विश्वा रूपाण्यविशन्। सुखा सुशेव एधि नः॥**[26]

वास्तु का मुख्य प्रयोजन निवास की अवधारणा को आगे बढाते हुए वास्तु के सदुपयोग व मङ्गलार्थ वास्तुपुरुष के पूजन व रक्षा प्रार्थना भी मानवहित कर्म के रूप में सिद्ध होता है। वास्तुशास्त्र में जहां वास्तुपुरुष की कल्पना की गई है वहीं सृष्टि आदि से ही उसकी सत्ता को हम उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर मान सकते हैं। वहीं दूसरी और अध्यात्म व पौराणिक मतों में वास्तु उत्पत्ति एक कथानक के रूप में प्राप्त होता है।

---

23. बृहद्वास्तुमाला मिश्र प्रकरण श्लो. 01
24. इलैक्ट्रानिकी आपके लिए- सटीफन हाकिंग्स विशेषांक में शुकदेव प्रसाद द्वारा लिखित दिक् और काल के सजग प्रहरी लेख से।
25. प्रासादमण्डनम् अ.08, श्लो101-102
26. ऋग्वेद 07-55-01

# गृह निर्माण में वास्तु सम्मत द्वार

डॉ. प्रभाकर पुरोहित

जीवन सुखी, सुरक्षित एवं शान्तिमय बनाने के लिए आचार्यों ने गृहनिर्माण हेतु उपदेश दिया है।[1] गृह निर्माण को न केवल सुविधा और सुरक्षा की दृष्टि से महत्व दिया गया है, अपितु शास्त्रीय मान्यताओं के अनुसार गृह निर्माण से गृह स्वामी को अनन्त पुण्यों की प्राप्ति होती है–

**कोटिघ्नं तृणजे पुण्यं मृण्मये दशसंगुणम्।**

**ऐष्टिके शतकोटिघ्नं शैलेऽनन्तफलं गृहे।।[2]**

परन्तु जो दूसरे के भवन में रहता है उसकी धार्मिक क्रियायें निष्फल हो जाती हैं। यथा–

**परगेहकृतास्सर्वाः श्रौतस्मार्तक्रियाः शुभाः।।**

**निष्फलाः स्युर्यतस्तासां भूमीशः फलमश्नुते।।[3]**

दूसरों के घर के अन्न का भक्षण करने वाला, दूसरों के वस्त्र धारण कर अपनी शोभा बढ़ाने वाला, दूसरों की स्त्रियों में आसक्त रहने वाला, दूसरों के यान में बडे ठाठ से बैठने वाला तथा दूसरों के घर में सतत निवास करने वाला कोई भी व्यक्ति सिर उठाकर स्वाभिमानपूर्वक समाज में नहीं रह सकता। ऐसा करने वाला यदि कदाचित् सर्वसामर्थ्यवान् साक्षात् इन्द्र भी हो तो उसकी भी श्री (प्रतिष्ठा) धूमिल हो जाती है। अतः समाज में स्वाभिमानपूर्वक जीवनयापन के लिए अपने सामर्थ्यानुसार कच्चा या पक्का अपना घर होना चाहिए। परन्तु अपना घर होने पर भी घर का निर्माण शास्त्रसम्मत रीति से नहीं किया तो गृहपति सन्तप्त रहता है। पञ्चमहाभूतों के साथ समुचित तालमेल के अभाव में तथा प्राकृतिक शक्तियों का प्रबन्धन ठीक तरह से नहीं करने के कारण घर में अशान्ति, कलह, क्लेश, आलस्य, रोग, दुर्घटना आदि अशुभ फल देखने को मिलते हैं। बौद्धिक विकृति एवं मानसिक विकृति भी आती है। जिससे मनुष्य को भले–बुरे का विवेक नहीं रहता। मनमाने निर्माण के

---

1. बृ.वा.मा. 1/3
2. बृ. वास्तुमाला प्र. 1, पृ. 2
3. बृ. वास्तुमाला 1-7 / शंखस्मृति 13
   परान्नं परवस्त्रञ्च परयानं परस्त्रियः।
   परं वेश्मनि वांसश्च शक्रस्याऽपि श्रियं हरेत्।।

कारण ही सब तरह के भौतिक संसाधनों से युक्त रहते हुए भी आज समाज में असंतोष, हताशा, निराशा, हिंसा, तनाव, भटकाव, भय, भ्रान्ति, अशान्ति तथा असुरक्षा की भावना बढ़ रही है। वास्तव में जिस गृह की संरचना में प्राकृतिक शक्तियों के समुचित प्रबन्धन तथा पञ्चमहाभूतों के संतुलन का ध्यान नहीं रखा जाता, उस घर में निवास करने से मनुष्य सुख-शान्ति प्राप्त नहीं कर पाता है।

भारतीय मनीषियों ने भारतीय वास्तुशास्त्र में भवन निर्माण के सिद्धान्तों, नियमों तथा प्रविधियों का विवेचन किया है। सुविधा एवं सुरक्षा की कामना से हर व्यक्ति अपने सामर्थ्य एवं शक्ति के अनुसार गृह निर्माण करने को प्रवृत्त होता है। भूखण्ड का दिक्शोधन, विविध विधियों से भूमि का शुभाशुभत्व एवं प्लवत्व विचार, शल्य-शोधन, गृह-निर्माण में दिक् सम्मुख खनन-स्थान निर्णय, राहु मुख-पुच्छ विचार, वास्तुनाग विचार एवं द्वार निर्णय, किस देव पद पर कौन सा भवनाङ्ग वर्ज्य है, इत्यादि निर्माण के विविध पक्षों पर विचार तभी संभव हो सकता है, जब हम भारतीय वास्तुशास्त्र को भली प्रकार हृदयङ्गम कर तदनुरूप निर्माण कार्य में प्रवृत्त होगें। प्रस्तुत पत्र में द्वार की स्थापना के विषय में वास्तुसम्मत चर्चा प्रस्तुत है–

**गृहेश की राशि के आधार पर द्वार दिग्विभाग :**

गृहेश की राशि के आधार पर भवन के द्वारदिशा के निर्धारण में वास्तुशास्त्रियों के यद्यपि अलग-अलग मत उपलब्ध हैं, तथापि उन सभी मत मतान्तरों का उल्लेख करते हुए बहुसम्मत मत को यहाँ प्रस्थापित किया जा रहा है–

(i) कर्क, वृश्चिक और मीन राशि वालों के लिए पूर्व दिशा में, कन्या, मकर और मिथुन राशि वालों के लिए दक्षिण दिशा में, तुला, कुंभ और वृष राशि वालों के लिए पश्चिम दिशा में एवं मेष, सिंह और धनु राशि वालों के लिए उत्तरदिशा में द्वार उत्तम फलदायक होता है।[4]

(ii) वृश्चिक, मीन और सिंह राशि वालों के लिए पूर्व दिशा में, कन्या, कर्क और मकर राशि वालों के लिए दक्षिण दिशा में, धनु, तुला और मिथुन राशि वालों के लिए दक्षिण दिशा में और कुम्भ, वृष तथा मेष राशि वालों के लिए उत्तरदिशा में भवन का द्वार बनाना उत्तम होता है।[5]

(iii) ब्राह्मण राशि (4/8/12) वालों को पूर्व दिशा में, वैश्य राशि (2/6/10) वालों के लिए दक्षिण दिशा में, शूद्रराशि (3/7/11) वालों के लिए पश्चिम दिशा में एवं क्षत्रिय राशि (1/5/9) वालों के लिए उत्तरदिशा में घर का द्वार बनाना उत्तम होता है।[6] यद्यपि उपर्युक्त कई विकल्प भेद शास्त्रों में उपलब्ध होते हैं तथापि यह अन्तिम भेद ही बहुसम्मत माना जाता है और इसी प्रकार की पुष्टि के लिए अधिक वचन भी मिलते हैं, जैसा कि वास्तुप्रदीप में भी वर्णन है–

4. पूर्वे ब्राह्मणराशीनां वैश्यानां दक्षिणे शुभम्।
शूद्राणां पश्चिमे द्वारं नृपाणामुत्तरे स्मृतम्।। (बृहद्दैवज्ञर. 86/354)

5. राशिनामलिमीनसिंह भवनं पूर्वानतं शोभनं कन्या कर्कटनक्रराशिगृहिणां याम्यायनं मन्दिरम्। राशेर्धन्वितुलायुस्य सदनं शस्तं प्रतीचीमुखं पुंसां कुम्भवृषाजराशिजनुषां सौम्यायनं स्याद् गृहम्। (वास्तुराज ब. 1/21)

6. ज्योतिर्निबन्ध 6.11

**स्यात्प्राङ्मुखं ब्राह्मणराशिसद्म वोदङ्मुखं क्षत्रियराशिकानाम्।**
**वैश्यस्य ज्ञेयं याम्यदिङ्मुखं हि शूद्राभिधानां खलु पश्चिमास्यम्।।** इति।।[7]

**राशियों के अनुसार द्वार-दिशा बोधक चक्र**

| **द्वारदिशा/पूर्व** | **दक्षिण** | **पश्चिम** | **उत्तर** | |
|---|---|---|---|---|
| कर्कट | कन्या | तुला | मेष | ज्योतिर्निबन्धोक्त |
| वृश्चिक | मकर | कुम्भ | सिंह | |
| मीन | मिथुन | वृष | धनु | |
| वृश्चिक | कन्या | धनु | मेष | बृहद्दैवज्ञरञ्जनोक्त मत |
| मीन | कर्कट | तुला | वृष | |
| सिंह | मकर | मिथुन | कुम्भ | |
| **ब्राह्मणराशि** | **वैश्यराशि** | **शूद्रराशि** | **क्षत्रियराशि** | |
| 4/8/12 | 2/6/10 | 3/7/11 | 1/5/9 | |

**ध्वजादि आयों के आधार पर द्वार की दिशा :**

ध्वजादि आठों आय अपनी-अपनी दिशा (पूर्वादिप्रदक्षिणाक्रम) से गृह द्वार में शुभ होते हैं। अर्थात् जिस गृह के भूखण्ड का क्षेत्रफल जिस आय के अनुसार निर्धारित होगा, उस निर्धारित आय वाली दिशा में ही भवन का मुख्य द्वार होना चाहिए। जैसे जिस गृह भूखण्ड का क्षेत्रफल ध्वज आय के अनुसार निर्धारित होगा उस गृह का मुख्य द्वार पूर्व में होना चाहिए। ध्वज आय के वैशिष्ट्य के कारण कहा गया है कि-**'ध्वजः सर्वगतो देयः'**[8] अर्थात् ध्वज आय वाले गृह का प्रवेश द्वार इन चारों दिशाओं में से किसी एक या किन्ही दो या किन्हीं तीन या चारों ही दिशाओं में बनाया जा सकता है। इस प्रकार ध्वज आय अन्य समस्त आयों की अपेक्षा अधिक महत्वपूर्ण है। सिंह आय द्वारा निर्धारित क्षेत्रफल वाले गृह का प्रवेश द्वार उत्तर, दक्षिण, पूर्व दिशाओं में किसी एक या किन्ही दो या तीनों दिशाओं में, वृष आय द्वारा निर्धारित क्षेत्रफल वाले भवन का मुख्य द्वार केवल वृष की अपनी दिशा पश्चिम में ही (वृषं नान्यत्र दापयेत्) शुभ है। गज आय द्वारा निर्धारित क्षेत्रफल वाले गृह का प्रवेश द्वार पूर्व एवं दक्षिण दिशाओं में से किसी एक या दोनों दिशाओं में बनाने का वास्तुशास्त्र में ही निर्देश है।[9] टोडरमल द्वारा विरचित 'वास्तुसौख्यम्' ग्रन्थ के अनुसार ब्राह्मण को ध्वज आय वाले घर में पश्चिमाभिमुख, क्षत्रिय को सिंह आय वाले भवन में उत्तराभिमुख, वैश्य को वृष आय वाले भवन में पूर्वाभिमुख तथा शूद्र को गज आय वाले गृह में दक्षिणाभिमुख मुख्यद्वार

7. वास्तुप्रदीप 86
8. वृ.वा.मा.आय.वि. 27-28
9. वृ.वा.मा.आ.वि. 23-26

वाले गृह का निर्माण करना चाहिए।[10]

(i) सामान्यतः मकान के लिए सिंह, गज, ध्वज और वृष ये चार आय शुभदायक होती हैं। गज आय वाले मकान में सिंह और ध्वज आय की दिशाओं (अर्थात सिंह आय की दिशा दक्षिण और ध्वज आय की दिशा पूर्व) में द्वार (मुख्य दरवाजा) बनाना उत्तम होता है। ध्वज आय वाले मकान में सिंह आय (दक्षिण दिशा) का द्वार बनाना शुभदायक नहीं होता है।[11]

(ii) ध्वज आय वाले मकान का मुख्य द्वार चारों ओर, सिंह आय वाले मकान का द्वार पश्चिम दिशा को छोडकर अन्य तीनों (पूर्व, दक्षिण और उत्तर) दिशाओं में गज आय वाले मकान का मुख (दरवाजा) पूर्व और दक्षिण दिशा में और वृष आय वाले मकान का मुख (द्वार) पूर्व दिशा में बनाना उत्तम होता है।[12]

(iii) ब्राह्मण के लिए ध्वज आय वाले मकान में और पश्चिम दिशा में, क्षत्रिय को सिंह आय वाले मकान में और उत्तर दिशा में, शूद्र को गज आय वाले मकान में दक्षिण दिशा में और वैश्य को वृष आय वाले मकान में और पूर्व दिशा में मुख्य द्वार बनाना उत्तम होता है यथा–

**ध्वजे परास्यं विप्राणां राज्ञां सिंहायोदङ्मुखम्।**

**गजे शूद्रस्य याम्यास्यं विशः पूर्वमुखं वृषे।।**[13]

इस सन्दर्भ में मुहूर्तचिंतामणि में राम दैवज्ञ ने भी लिखा है–

**ध्वजादिकाः सर्वदिशि ध्वजे मुखं कार्यं हरौ पूर्वयमोत्तरे तदा।**

**प्राच्यां वृषे प्राग्यमयोर्गजेऽथवा पश्चादुदक्पूर्वयमे द्विजादितः।।**[14]

**गृहारम्भ मास के आधार पर द्वार :**

(i) कर्क नक्र (मकर), सिंह और कुम्भ राशि के सूर्य में गृहारम्भ हो तो पूर्व और पश्चिम मुख (द्वार) का मकान बनवाना चाहिए। तुला, मेष, वृष और वृश्चिक राशि के सूर्य में यदि गृह बनाना हो तो दक्षिण और उत्तर मुख का मकान बनवाना उत्तम होता है। इसके विपरीत जो व्यक्ति मकान बनवाता है वह व्यक्ति शारीरिक रोग, शोक और धननाश का अनुभव करता है। मीन, मिथुन और कन्या इन राशियों के सूर्य में कदापि मकान बनाना अच्छा नहीं है।[15]

---

10. ध्वजे प्रतीच्या मुख्यमग्रजानामुदङ्मुखं भूमिभृतां च सिंहे विशो वृषे प्राग्वदनं गजे तु शूद्रस्य याम्यां हि समामनन्ति।। (वास्तुसौख्यम् श्लोक 103)
11. वृ.वा.मा.आय.वि. 24-26
12. सर्वद्वारे ध्वजो देयः पश्चिमास्यं विना हरिः।
    प्राङ्मुखे दक्षिणे चैव गजः पूर्वमुखे वृषः।। (ज्योतिर्निबन्ध)
13. वृ.वा.मा.आ.वि. 7-8
14. वृ.वा.मा.आ.वि. 12
15. मु. चि. वा. प्र. 21

(ii) फाल्गुन महीना और कुम्भ राशि के सूर्य में, श्रावण महीना और कर्क या सिंह राशि के सूर्य में, पौष महीना और मकर राशि के सूर्य में गृहारम्भ हो तो पूर्वाभिमुखी या पश्चिमाभिमुखी भवन निर्माण उत्तम होता है। मार्गशीर्ष (अगहन) महीना और तुला या वृश्चिक राशि के सूर्य में, वैशाख महीना और वृष या मेष राशि के सूर्य में दक्षिणाभिमुख भवन बनवाना श्रेष्ठ होता है। इसके विपरीत नेष्ट होता है।[16]

**वास्तु नाग एवं वत्स के मुख की स्थिति के अनुसार द्वार निर्धारण :**

(i) भाद्रपद से आरम्भ करके 3-3 महीनों के क्रम से वास्तु नाग का सिर पूर्व आदि चारों दिशाओं में रहता है। अर्थात् भाद्रपद, आश्विन और कार्तिक महीनों में पूर्व दिशा में, मार्गशीर्ष, पौष और माघ महीनों में दक्षिण दिशा में, फाल्गुन, चैत्र और वैशाख महीनों में पश्चिम दिशा में और ज्येष्ठ, आषाढ तथा श्रावण महीने में उत्तर दिशा में राहु का सिर रहता है। इसलिए वास्तु नाग के सिर की दिशा में भवन का मुख्य द्वार बनाना चाहिए। इसके विपरीत भवन में मुख्य द्वार बनाने से दुःख, शोक और नाना प्रकार का भय होता है। परन्तु यदि चारों ओर घर का द्वार हो तो यह उपर्युक्त प्रतिबन्ध नहीं होता। यह क्रम सौर मास के आधार पर ही कहा गया है।[17]

(ii) कन्या, तुला और वृश्चिक राशि के सूर्य में पूर्व दिशा में, धनु, मकर और कुम्भ राशि के सूर्य में दक्षिण दिशा में, मीन, मेष और वृष राशि के सूर्य में पश्चिम दिशा में और कर्क एवं सिंह राशि के सूर्य में उत्तर दिशा में वत्स का मुख रहता है। वत्स के मुख की दिशा में भवन का मुख्य द्वार बनाना उत्तम नहीं होता, और विपरीत (अर्थात् सामने की) दिशाओं में भी चारों दिशाओं में द्वार बनाना उत्तम होता है।[18]

**गृहारम्भ तिथि के आधार पर द्वार :**

गृहारम्भ का मुहूर्त यदि पूर्णिमा से लेकर कृष्णपक्ष की अष्टमी के भीतर हो तो मकान का मुख्य (द्वार) पूर्व दिशा में न बनवायें। यदि कृष्णपक्ष की नवमी से चतुर्दशी के भीतर गृहारम्भ का दिन निश्चित हो तो पश्चिम दिशा में द्वार न बनायें। पुनः शुक्लपक्ष की नवमी से चतुर्दशी के अन्दर गृहारम्भ का दिन निश्चित हो तो दक्षिण दिशा में मकान का मुख्य द्वार न बनावें।[19]

---

16. कुम्भेऽर्के फाल्गुने मासि श्रवणे सिंहकर्कयोः,
पौषे नक्रे गृहं कुर्यात् पूर्वपश्चिमदिङ्मुखम्।
मार्गे तुलाऽलिगे भानौ वैशाखे वृषभाजयोः,
दक्षिणे दिङ्मुखं श्रेष्ठं मन्दिरं नेष्टमन्यथा।। (रत्नमाला 17/14/15)
17. मु. चि. वा. प्र. 23-25 एवं बृ. वा. मा. अहिबलचक्रम्, पृष्ठ 37
18. बृ. वा. मा. द्वारनिर्णय, पृष्ठ 145-147
19. पूर्णिमातोऽष्टमीं यावत्पूर्वास्यं वर्जयेद्गृहम्।
उत्तरस्यां न कुर्वीत् नवम्यादि चतुर्दशीम्,
अमातश्चाष्टमी यावत्पश्चिमास्यं विवर्जयेत्।

विभिन्न विधियों के आधार पर द्वार दिशा के निर्धारण के उपरान्त द्वार का निवेश गृह-पार्श्व के किस विशेष भाग में करें? इसका वास्तुशास्त्र के आचार्यों ने निवेश्य भूभाग के प्रत्येक भाग में द्वारनिवेश के आधार पर शुभाशुभ फलों का विस्तारपूर्वक प्रतिपादन किया है।

महर्षि वसिष्ठ के अनुसार अष्टपद पूर्वी-पार्श्व के ईशान कोण से तृतीय, चतुर्थ और पञ्च, दक्षिण पार्श्व के बाएं से (आग्नेय की ओर से) चतुर्थ, पञ्चम और षष्ठ भागों में से किसी एक भाग में, पश्चिमी पार्श्व में तृतीय, चतुर्थ, पंचम एवं षष्ठ भाग तथा उत्तरी पार्श्व में चतुर्थ एवं पञ्चम भाग में मुख्य द्वार का निवेश शुभ होता है।[20]

**विप्रादिवर्ण के आधार पर द्वार :**

ब्राह्मणादि वर्गों के लिए उत्तरादि दिशाओं में द्वार वाला मकान शुभदायक होता है। अर्थात् ब्राह्मण को उत्तर मुँह का, क्षत्रिय को पूर्व दिशा का, वैश्य को दक्षिण दिशा का और शूद्र को पश्चिम दिशा का द्वार बनाना चाहिए।[21]

**भवन के दक्षिण वायु भाग के आधार पर द्वार**

सामान्यत: मकान के दाहिने तरफ का 5 हिस्सा और बायें ओर 3 हिस्सा छोड़कर बीच वाले हिस्से में द्वार बनाना चाहिए। मकान का दाहिना भाग वही है जो मकान से निकलने के समय मनुष्य का बायां भाग होता है। हम यदि पूर्व की ओर मुख करके खडे हो जाएं तो हमारा दाहिना अङ्ग दक्षिण दिशा की ओर और बायाँ अङ्ग उत्तर दिशा की ओर होगा परन्तु हमारे सामने खडे मनुष्य का विपरीत होता है। अर्थात हमारा दायाँ हाथ उसके बाएं हाथ की ओर एवं उसका दाहिना हाथ हमारे बाएं हाथ की ओर पड़ता है।[22]

वास्तुशास्त्र में द्वार सम्बन्धी कुछ दोषों का भी वर्णन मिलता है। जिनमें निम्न दोषों का विचार अवश्य करना चाहिए–

1. गृह स्वामी की राशि, वर्ण या ध्वजादि आय के आधार पर निर्धारित दिशा में द्वार स्थापित न करना।[23]
2. निर्धारित दिशा वाले गृह पार्श्व में भी उस पार्श्व के द्वार हेतु निर्दिष्ट विशिष्ट भाग पर द्वार का न होना।[24]
3. द्वार की लम्बाई (ऊँचाई) एवं चौडाई का वास्तुशास्त्र सम्मत न होना।[25]
4. द्वार के ऊपरी या पाश्ववर्ती भाग में झुकाव या वक्रता आदि का होना।[26]

---

20. वसि. सं. वास्तु अ. 17-20
21. बृ. वा. मा. द्वारनिर्णय, पृष्ठ 149
22. तत्रैव
23. तत्रैव, पृष्ठ 154
24. तत्रैव, पृष्ठ 155
25. तत्रैव, पृष्ठ 156
26. तत्रैव, पृष्ठ 158

# रामायणकालीन गृहवास्तुकला

सुश्री नीतू कुमारी

आदिकवि महर्षि वाल्मीकि द्वारा विरचित रामायण को लौकिक साहित्य के आदिकाव्य के नाम से भी सम्बोधित किया जाता है। रामायण 24,000 पद्यों में निबद्ध एक महाकाव्य भी है।[1] कालिदास के रघुवंश एवं मेघदूत, भास के प्रतिमा नाटक, भवभूति के उत्तररामचरित इत्यादि रचनाओं के प्रेरणा स्रोत के रूप में यह लौकिक वाङ्मय का एक अमूल्य ग्रन्थ है।

रामायण में प्रतिपादित प्रत्येक निर्माण कार्य हेतु दक्ष वास्तु विशारदों एवं कुशल शिल्पियों को वरीयता प्रदान की गई थी। विविध महत्वपूर्ण निर्माण कार्यों का सम्पादन हो जाने पर शिल्पियों तथा वास्तुविदों को नामोल्लेख के साथ सम्मान दिए जाते थे। रामायणकालीन जीवन में मानवों के गृहविन्यास में भी वास्तुशास्त्र का प्रयोग दृष्टिगोचर होता हैं। रामायण में समावेशित इस गृहवास्तु कला के ज्ञान से पूर्व वास्तु की परिभाषा आदि को समझना आवश्यक है। वास्तु शब्द ''वस्, निवासे'' धातु से निष्पन्न होता है। इसका व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ ''वसन्ति प्राणिनो यत्र'' अर्थात् जिसमें मनुष्य निवास करते हैं, इस प्रकार किया गया है।[2] नगर, गृह, भवन, महल, मन्दिर आदि आवास जिसमें मनुष्य रहते हैं, वास्तु के नाम से जाने जाते है।[3] वास्तु के वैदिक देवता को ऋग्वेद में वास्तोष्पति के नाम से अभिहित किया गया है।[4]

ऋग्वेद में गृहवास्तु के सम्बन्ध में कथन है कि जो मनुष्य सब ओर से अत्यन्त अवकाश वाले घर को बनाकर रहता है, वह रोग रहित होकर स्वयं को तथा अन्य लोगों को सुख प्रदान करता है। सुन्दर गृह के लिए सुवास्तु[5] एवं गृह के अभाव अर्थ में कुवास्तु[6] शब्द का प्रयोग प्राप्त होता हैं।

---

1. संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ. 205
2. शब्दकल्पद्रुम, भाग 4, पृ. 248
3. हिन्दीसंस्कृतकोश, पृ. 923
4. ऋग्वेद, 7,54.1
5. वहीं, 8.19.37.
6. अथर्ववेद, 12.9.7

रामायणकालीन गृहनिर्माणकला को मुख्य रूप से युग्म गृह, सामुदायिक गृह, व्यवसायिक गृह एवं प्रशासनिक गृह इन चार भागों में बाँटा जा सकता है। रामायण काल के गृहों को वास्तुविदों द्वारा अत्यन्त सुशोभित किया गया था। समस्त गृहों में वास्तुशास्त्रीय सिद्धान्तों का प्रयोग उनके द्वारा भली प्रकार से किया गया था।

**(1) युग्म गृह**–अयोध्या नगरी कोशल राज्य के इक्ष्वाकुवंशीय राजाओं की राजधानी थी। यह नगरी बारह योजन लम्बी एवं तीन योजन चौड़ी थी। इस नगरी का सम्पूर्ण जनपद से सम्पर्क स्थापित करने के लिए राजमार्गों का निर्माण करवाया गया था।[7] प्रत्येक वर्ग के लोगों को सुख-सुविधा प्रदान करने के लिए गृह विन्यास पर अत्यन्त ध्यान दिया गया था। नगरवासियों के कल्याण के लिए समुपयुक्त स्थानों पर आवास प्रदान करने हेतु महापथों, वीथिकाओं आदि का निर्धारित विभाजन किया गया था। नाना वर्ग के अधिकारियों एवं कर्मचारियों के लिए निवास स्थलों की व्यवस्था भी निश्चित की गई थी। सुन्दर युग्म गृह में थे। आज के वास्तुज्ञाताओं के लिए अत्यन्त महत्वपूर्ण प्रेरणा स्रोत सामग्री कही जा सकती है।

रामायण काल में राजा एवं राजकुमार भी वास्तुशास्त्र के नियमों का ज्ञान रखते थे। जब भगवान श्रीराम सीता और लक्ष्मण के साथ चित्रकूट पर्वत पर पहुंचे, तब उनके मन में कुटी बनाकर विश्राम करने का विचार आया। अतः दारु (काष्ठ) की विशेषताओं से परिचित होने के कारण वे लक्ष्मण से कहते हैं– हे सौम्य। तुम जंगल से श्रेष्ठ मजबूत दारु (काष्ठ) को लाकर रहने के लिए कुटिया का निर्माण करो।

**लक्ष्मणानय दारुणि दृढ़ानि च वराणि च।**
**कुरुष्वावसथं सौम्य वासे मे अभिरतं मनः॥**[8]

दारु (काष्ठ) का प्रयोग वास्तुशास्त्र के अनुसार भी कुटी निर्माण हेतु श्रेष्ठ माना जाता है। अतः सिद्ध होता है कि रामायण काल में गृहनिर्माण के लिए वास्तुशास्त्र के नियमों का पालन किया जाता था।

किष्किन्धा नगरी का वर्णन भी वास्तुशास्त्र की सुन्दर कला को प्रदर्शित करता है। भगवान श्रीराम अपनी पत्नी सीता को खोजते हुए लक्ष्मण के साथ किष्किन्धा के निकट पम्पासर पहुँचते हैं। वहां उनकी मित्रता महाराज सुग्रीव से हो जाती है। बालीवध के उपरान्त सुग्रीव द्वारा किष्किन्धा नगर में रहने का अनुरोध करने पर श्रीराम अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार मानव सुख सम्पन्न नगर स्थान का निषेध करते हुए वहीं वन में किसी सुरम्य गुफा में रहने की बात करते हैं। भगवान श्रीराम वास्तुशास्त्र के मूल सिद्धान्तों के अनुरूप वायु, जल इत्यादि की सुलभता को देखते हुए पर्वतीय भूभाग में ही अपने लिए गिरिगुहा का चयन कर लेते हैं। यथा–

---

7. वाल्मीकि रामायण, बालकाण्ड, 5.7-8
8. वहीं, अयोध्याकाण्ड, 56.19

**इयं गिरिगुहा रम्या विशाला युक्तमारुता।**

**प्रभूतसलिला सौम्य प्रभूतकमलोत्पला।।**[9]

भगवान श्रीराम के अनुज लक्ष्मण जब सुग्रीव के अन्तःपुर में जाने के लिए सात कक्षों के घेरों को पार करते हुए वहां के महलों के वास्तुशिल्प को देखते हैं तो अत्यन्त आश्चर्यचकित हो जाते हैं। विशिष्ट घुमावदार कक्षों के दीवार युक्त भीतरी पक्षों के बाद जो राजकक्ष था उसमें समस्त वस्तुओं की सुमनोहर व्यवस्था थी। वहाँ अन्तःपुर की स्थिति का वर्णन करते हुए कहा गया है कि चाँदी एवं सोने के पलंग यथास्थानानुकूल पर्याप्त मात्रा में थे। विविध श्रेष्ठ आसन बहुमूल्य बिछौनों से व्याप्त थे। जिसके कारण अन्तः पुर अत्यन्त सुसज्जित दिखाई दे रहा था।

**''हेमराजतपर्यङ्कर्बहुभिश्च वरासनैः।**

**महास्तरणोपेतैस्तत्र तत्र समावृतम्।।''**[10]

अन्तःपुर की सुसज्जा व्यवस्था को देखकर स्पष्ट कहा जा सकता है कि जिन वास्तुविदों ने वानरपति के उस अन्तः पुर एवं अन्तः कक्षों का निर्माण किया था उन्हें वास्तुशास्त्रीय सिद्धान्तों का समुचित ज्ञान था।

रामायणकालीन गृहवास्तुकला का सुमनोहर दर्शन रावण के अन्तपुर के सुन्दर परकोटे में भी दिखाई देता है।[11] माता सीता की खोज करते हुए जब हनुमान रावण के अन्तःपुर में पहुँचे, तब सुन्दर परकोटे का निरीक्षण करने लगे। उन्होंने देखा कि उस परकोटे का निर्माण किसी वास्तुशास्त्री मर्मज्ञ द्वारा साधारण सोने के साथ जाम्बूमद कोटि के सोने से युक्त मुक्ता मणियों का विचित्र संयोजन करके किया गया था।[12] जाम्बूमद कोटि के सोने से अभिप्राय सुमेरु पर्वत के मद से निर्मित सोने से है। यह सोना उत्कृष्ट कोटि का माना गया है।

**(2) सामुदायिक गृह**–अष्टपदाकार अयोध्या पुरी को निर्मित करने हेतु वास्तुशास्त्रीय नियम ही सर्वोपरि थे। इस नगरी के मध्य में नृप प्रासाद के चारों ओर राजमार्ग थे। इन राजमार्गो द्वारा युग्म गृहों, सामुदायिक गृहों, प्रशासनिक गृहों इत्यादि में आवागमन सुलभ था। महलों की शुद्धि के लिए उन पर स्वर्णमय लेप करके उस नगरी को सुन्दर रूप प्रदान किया गया था। वास्तुशास्त्र की समतल भूमि पर आवास निर्माण की संस्तुति को रामायणकाल में नगर नियोजक वास्तुविशारदों द्वारा भी अंगीकृत किया गया था। शिल्पियों द्वारा समुचित रूप देने के पश्चात् यह नगरी नाना वाद्ययन्त्रों से गुञ्जायमान रहती थी–

---

9. वहीं, किष्किन्धाकाण्ड, 26.16
10. वहीं, 33.20
11. वहीं, सुन्दरकाण्ड, 4.30
12. वहीं, 2.14–20

**''दुन्दुभीभिर्मृदङ्गैश्च वीणाभिः पणवैस्तथा।**
**नदितां भृशमव्यर्थं पृथिव्यां तामनुत्तमाम्।।''**[13]

आधुनिक समय के भवन में जिस आन्तरिक सुसज्जा की बात होती है उसके सुनियोजन, निर्माण एवं कलात्मक सौन्दर्य आदि से रामायणकालीन गृहनिर्माणकला पूर्णरूपेण परिचित थी। रामायण काल के श्रेष्ठजनों, साहूकारों, प्रशासनिक अधिकारियों इत्यादि के लिए बनाए गए भवनों से वास्तुविदों के कुशल कार्यों का परिचय प्राप्त होता है।[14] ब्राह्मण वर्ण के लिए नित्य हवन के निमित्त नगर के समुपयुक्त स्थलों पर वेदीनिर्माण की जाती थी। रामायण काल में वास्तुविदों को वसतिविधान का भी सम्यक् ज्ञान था। अतः उन्होंने आग्नेय इत्यादि दिशाओं में तत्सम्बन्धित लोगों को आवास स्थल प्रदान किए थे। वे इस बात को भली प्रकार जानते थे कि आवास नियोजन अच्छा होने पर नगर में सुख साधनों के साथ ही शान्ति भी स्वयं ही आ जाएगी। यथा–

**''तस्मिन् पुरवरे दृष्टाः धर्मात्मानो बहुश्रुताः।**
**नरास्तुष्टा धनैः स्वैः स्वैरलुब्धाः सत्यवादिनः।।''**[15]

सामुदायिक आवास योजना के अन्तर्गत वास्तुविदों द्वारा तीन आश्रयों का निर्माण किया गया था। उसमें गृह निर्माण कला के वास्तुशास्त्रीय समस्त सूत्र प्रयुक्त होते थे। सामुदायिक निवास से तात्पर्य ऐसे गृहों आश्रमों इत्यादि से है, जहाँ सभी प्राणी सुरक्षा प्राप्त करके आनन्द से निवास कर सके।[16] रामायणकालीन आश्रमों में अग्निहोत्र करके देवताओं को हव्यपदार्थों द्वारा पूजित करके प्रसन्न किया जाता था। उन आश्रमों की शोभा कमलपुष्पों से शोभायमान पुष्करिणी द्वारा बहुत बढ़ जाती थी।[17]

किष्किन्धापुरी में वानर, आवासों की सुन्दर व्यवस्था से सुखमय आनन्दित जीवन व्यतीत कर रहे थे। इस पुरी के भवन विन्ध्य एवं सुमेरू पर्वत के सदृश ऊँचे थे। भवन बहुमंजिल बने थे, जिनमें वानरों का एक बड़ा भाग आसरा लिए हुए था। वहाँ चारों ओर ही नदियों एवं पहाड़ियों का जाल था, जिससे वहाँ की वानर प्रजा को आसानी से फल और भोजन प्राप्त हो जाता था। वानरों के प्रमुख अधिकारियों के घर राजमार्ग के निकट थे। लक्ष्मण ऐसे ही शुभ वास्तु गुणों से युक्त वानरों के आकर्षक भवनों को देखकर हैरान थे।[18] वहां श्वेत वर्णी भव्य महलों पर की गई चित्रकारी को देखकर लक्ष्मण ने शिल्पियों की कला की सराहना की।

---

13. वहीं, बालकाण्ड, 5.18
14. वहीं, 6.6
16. वहीं, अरण्यकाण्ड 1.3
17. वहीं, 1.6
18. वहीं, किष्किन्धाकाण्ड, 33.8-12

**(3) व्यवसायिक गृह**–अयोध्यानगरी में व्यावसायिक गृहों के अन्तर्गत पण्यकेन्द्रों को समाहित किया गया था। ''अन्तरापण'' शब्द भी इन्हीं व्यावसायिक गृहों का पर्याय शब्द है। विविध व्यवसायों के द्वारा ही वहां निवास करने वाली प्रजा का आर्थिक विकास संभव होता था।[19] उस काल में कर देने वाले लोग सामन्त राजाओं के समूहों को सर्वदा घेरे रहते थे। विविध देशीय वैश्य अयोध्या नगरी की शोभा को बढ़ाते थे।

**''सामंतराजसंघैश्च बलिकर्मभिरावृताम्।**

**नानादेशनिवासैश्च वणिभिरुपशोभिताम्।।''[20]**

वास्तुशास्त्र निर्देशित रामायणकालीन वास्तुकलाविदों ने फल-फूल का उत्पादन करने वाले तथा दूध, दही, घी आदि का विक्रय करने वाले व्यापारियों की व्यवस्था उत्तर व पूर्व दिशा के मध्य में निर्धारित की थी।

गिरीगुहा में बसी हुई किष्किन्धापुरी की रमणीयता, उसकी गृहकल्पना से वास्तुकला अत्यन्त पल्लवित दिखाई देती थी। जिन वास्तुज्ञाताओं ने इस गिरिगुहा में सन्निवेशित रमणीय किष्किन्धापुरी को बनाया होगा, वह अवश्य ही वास्तुशास्त्र ज्ञान के पारखी रहे होंगे। इन्हीं दक्ष आचार्यों ने इस पुरी को नवीन भव्य रूप प्रदान करके वैभवपूर्ण बनाया होगा। हर्म्यों, प्रासादों, अट्टलिकाओं आदि से यह पुरी अत्यन्त घिरी हुई थी। विविध रत्नों से इसकी शोभा को बढ़ाते हुए समस्त कामनाओं की पूर्ति करने वाले फूलों के वृक्षों से वह नगरी सुशोभित हो रही थी–

**''हर्म्यप्रासादसंबाधां नानारत्नोपशोभिताम्।**

**सर्वकामफलैर्वृक्षैः पुष्पितैरुपशोभिताम्।।''[21]**

रावण की लंकापुरी भी वास्तुशास्त्र के प्रवर्तकाचार्य मय द्वारा निर्मित थी। लक्ष्मण ने इस पुरी का दर्शन करते हुए कहा कि ऊँचे शिखरयुक्त त्रिकूट पर्वत विशाल मेघों की घटा वाला दिखाई देता है। वहाँ बुद्धिमान एवं पराक्रमी हनुमान ने रात के समय प्रवेश किया।[22]

**(4) प्रशासनिक गृह**–रामायण काल में प्रशासनिक गृहों का निर्माण भी वास्तुशास्त्र निर्देशित था। वीर सैनिकों के लिए अयोध्या नगरी एवं कोशल राज्य में सुव्यवस्थित निवास व्यवस्था थी। इसका उल्लेख करते हुए महर्षि वाल्मीकि द्वारा कहा गया है कि अयोध्या के वीर सैनिक अपने हाथों से लक्ष्य को सरलता से भेदते थे। हजारों महापराक्रमी महारथियों से यह नगरी-भरी पड़ी थी। राजा दशरथ ने भी अपने वास्तु विशारदों से परामर्श करके इन वीर सैनिकों की आवास व्यवस्था

---

19. वहीं, बालकाण्ड, 5.10-11
20. वहीं, 5.14
21. वहीं, किष्किन्धाकाण्ड, 33.5
22. वहीं, सुन्दरकाण्ड, 3.1-2

सुनिर्धारित करवायी थी।[23] रामायणकालीन किष्किन्धा में भी प्रशासनिक भवनों की योजना दिखाई देती थी। सुग्रीव के राज्याभिषेक के समय उसके वास्तु कौशल की अभिव्यक्ति प्राप्त होती हैं।[24]

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि इस काल में गृहनिर्माणकला में वास्तुशास्त्र नियमों का अनुपालन किया जाता था। वहाँ वास्तुशास्त्र द्वारा अनुमोदित भूमि पर जलाशय, नदियाँ, भोजन आदि की व्यवस्था को देखकर ही नाना वर्गो के आवास स्थानों का कार्य पूर्ण किया गया था। रावण का निवास भवन लंकापुरी पर्वत पर स्थित था। लंकापुरी के चारों ओर समुद्र व्याप्त था। जो सुरक्षा की दृष्टि से अत्यन्त उत्तम था। वस्तुतः रामायणकालीन गृहनिर्माणकला वास्तुशास्त्र के नियमों व सिद्धान्तों के अनुरूप थी।

---

23. वहीं बालकाण्ड, 5.20-22
24. वहीं, किष्किन्धाकाण्ड 26.18

# वास्तुशास्त्रानुसार राजगृहप्रमाण

**नवीन पाण्डेय**

गृह शब्द (गृह्+क)[1] शब्द से बना है जिसका अर्थ है घर, निवास, आवास, भवन। घर स्थायित्व का प्रमाण होता है। प्रागैतिहासिक काल में हमारे पूर्वजों ने जब जलाशयों में जीवों को विहार करते देखा होगा, रेंगने वाले जीवों को बिल में आवास करते देखा होगा, पक्षियों को घोसला बनाते देखा होगा तब उनके मन में भी अपने लिए आश्रय का प्रश्न खड़ा हुआ होगा। जब मानव ने सभी जलचर, स्थलचर एवं नभचर प्राणियों को अपने लिए घर बनाते या आश्रय स्थल में देखा होगा तो उसके मस्तिक में यह विचार अवश्य आया होगा कि अब अपने लिए भी आवास की व्यवस्था बनाए। इसी आवास की व्यवस्था ने मानव के भीतर वास्तु की लालला को जन्म दिया होगा और वह इसके महत्त्व को समझा होगा। आज जब पुरातत्त्व विभाग सर्वेक्षण करता है तो उसमें हजारों हजार साल पुरानी सभ्यता एवं संस्कृति को समझने में बहुत सहायता मिलती है।

वास्तु के सिद्धान्तों के अस्तित्व में आने से पूर्व मानव के मन में अच्छे आवास और सुख-सुविधाओं, संसाधनों से सम्पन्न आश्रय-स्थल की कामना ने जन्म लिया होगा। इसीलिए वैदिक वास्तोष्पति के ऋग्वेदीय सूत्रों में एवं तैत्तरीयसंहिता के सूत्रों में यही कामना ध्वनित होती है। ऋषि प्रार्थना करता है कि हे वास्तोष्पते गृहपालक देव आप हमें जगाएँ। हमारे गृह में पुत्र-पौत्रादि द्विपदों, गौ, अश्व आदि चतुष्पदों को नीरोग एवं सुखी करें। जो धन हम आपसे माँगें वह हमे प्रदान कीजिए। हे वास्तोष्पते! आप हमारे लिए कल्याणकारी धन का विस्तार-प्रसार करें। हे वास्तोष्पते! हम आपसे सुखकर, रमणीय और ऐश्वर्ययुक्त स्थान प्राप्त करें। हमें सदा कल्याणकारी साधनों-उपस्करों से सुरक्षित रखें। पुराण में आवास विचार को बहुत ही रुचिकर ढंग से वर्णित किया है कि प्रजा पहले जिस प्रकार वृक्षों के आश्रय में आवास करती थी, वैसे ही उसने घरों का भी बार-बार सोच विचार कर निर्माण नियोजन किया। वृक्ष की शाखा जिस प्रकार आगे-पीछे, ऊपर-नीचे, इधर-उधर फैली रहती है, वैसे ही लकड़ियों को फैलाकर लोगों ने अपने और अपने परिजनो के लिए उत्तम आवास बनाए। वृक्ष शाखाओं की तरह विन्यस्त होने से वैसे ही घरों का नाम शाला रखा गया। शाखा के आकार में बनाए जाने के कारण गृह शाला के नाम से प्रसिद्ध हुए, यही शाला शब्द योगार्थ है। इसका कारण यह है कि शाखाओं से ही शाला और शालत्व बने है। जिस गृह से चित्त का रंजन हो और जो मन को मुदित करें ऐसे गृह और शाला का नाम प्रासाद रखा गया। यही प्रासाद - देव

---

1. संस्कृत हिन्दी शब्दकोश- वामन शिवराम आप्टे पृ. 365

प्रासाद एवं राजप्रासाद के रूप में कहे गये हैं। जिनमें राजप्रासाद राजगृह या महल हैं। इनके निर्माण का विशिष्ट सिद्धान्त एवं नियम वास्तुशास्त्र में वर्णित है।

वास्तुशास्त्र के नियमानुसार विभिन्नगृह निर्माण में सर्वप्रथम राजा के घर का प्रमाण बतलाया गया है। राजमहल को इक्यासीपद वास्तु पद विभक्त के अनुसार कल्पित किया जाना उचित होता है। यह राजमार्गाश्रित और वास्तु का द्वार उत्तराभिमुख रखा जाता है–

**एकाशीत्या पदैर्भक्तं विधेयं नृपमन्दिरम्।**
**राजमार्गसमाश्रित्य वास्तुद्वारमुदङ्मुखम्।।[2]**

राजमहल के निवेश के लिए सर्वप्रथम वास्तुपदों का विन्यास पुर निवेश की भाँति ही करना चाहिए। इसके बाद, मैत्रपद पर राजा के प्रासाद का निवेश करना चाहिए। यथा–

**वास्तौ विभक्ते पुरवत् क्लृप्तेऽमरपदव्रजैः।**
**तत्र मैत्रपदस्थाने निवेशायावनीपतेः।।[3]**

बृहत्संहिता ग्रन्थ में वराहमिहिर ने राजा के पाँच प्रकार के घरों का प्रमाण दिया है।[4] राजा के प्रासाद का निर्माण राजा की इच्छानुसार सर्वतोभद्रादि में से एक का चयन करके करना चाहिए–

**श्रीवृक्षं सर्वतोभद्रं मुक्तकोणमथापरम्।**
**यमेच्छेन्नृपतिः कुर्यात् प्रासादं शुभलक्षणम्।।[5]**

राजप्रासाद के अन्तर्गत शालाएं, कार्य कक्ष एवं राजगृह सूर्य के पद पर संश्रित होना चाहिए। इसी क्रम में राजा के पश्चात् राज्य की रक्षा का कार्य भार एवं राज्य अथवा देश को सदैव विजय के पथ पर अग्रसर रखने हेतु सेनापति को घर सदैव दुर्ग के जयपद पर बनाई जाए। सेनाध्यक्ष के कक्ष को अर्यमा के पद पर परकोटा सहित बनाना प्रशस्त कहा गया है। यथा–

**जये सेनापतेर्वेश्म विधेयं विजयप्रदम्।**
**द्वारं प्राकारमाश्रित्य पदेऽर्यम्णः प्रशस्यते।।[6]**

अर्यमा के पद पर ही पूर्व दक्षिणाभिमुखाश्रित शस्त्रकर्मान्त या शस्त्रधारी कर्मचारियों, सैनिकों व सिपाहियों का आवास रखना चाहिए। वराहमिहिर ने सेनापति के प्रकार के आवासों का

---

2. समराङ्गणसूत्रधार 5.9
3. समराङ्गणसूत्रधार 5.15
4. बृहत्संहिता वास्तुविद्याध्याय 4
5. समराङ्गणसूत्रधार 15.17
6. समराङ्गणसूत्रधार 5.46

प्रमाण दिया है।[7]

राजगृह की सुन्दरता अपने आप में अद्वितीय होनी चाहिए। राजा के महल को राजधानी में होना चाहिए। यदि दुर्ग में राजमहल के निवेश का प्रयोजन हो तो उसे भूमि की यथा उपलब्धता के अनुसार बनाना चाहिए। राजमार्ग पश्चिम में बनाया जा सकता है। यथा–

**दुर्गेषु भूवशात् कार्य यद्वा दिक्ष्वपरास्वपि।**
**विवस्वद्भूधरार्यम्णां कार्यमन्यतमे पदे।।[8]**

राजप्रासाद मुख्यतःतीन प्रकार के होते है–

**त्रिचत्वारिंशता युक्ते ज्येष्ठं स्याद् द्वे धनुःशते।**
**मध्यं शतं तु द्वाषष्टिः शतं साष्टकमन्तिमम्।।[9]**

1. ज्येष्ठ प्रासाद 243 धनुष प्रमाण वाला होता है।
2. मध्यम प्रासाद 162 धनुष प्रमाण वाला होता है।
3. कनिष्ठ प्रासाद 108 धनुष प्रमाण का होता है।

यदि पुर ज्येष्ठ हो तो वहाँ पर ज्येष्ठ पुर, मध्यम में मध्यम पुर एवं कनिष्ठ में कनिष्ठ पुर बनायें।

**ज्येष्ठे पुरे विधातव्यं ज्येष्ठं राजनिवेशनम्।**
**मध्यमे मध्यमं कार्य कानिष्ठं च कनीयसि।।[10]**

जो प्रासाद राजा के लिए बनाए जाते है वह परकोट एवं परिखाओं से गुप्तित तथा सुन्दर प्रभा वाले होने चाहिए। महल के अङ्गों को नाना प्रकार के (परिक्रमण पथ या घूर्णिकाएँ, नालियाँ) निर्व्यूह अथवा प्रासाद विच्छित्तियाँ हो एवं उसे सुदृढ़ अट्टालिकाओं से युक्त किया जाना चाहिए।

राजमहल का गोपुर द्वार भल्लाट के पद पर होना चाहिए।

**युक्तयानयैव कर्तव्यमन्यदिक्संश्रयेऽपि च**
**भल्लाटपदवर्त्यस्य गोपुरद्वारमिष्यते।।[11]**

---

7. बृहत्संहिता वास्तुविद्याध्याय 1–5
8. समराङ्गणसूत्रधार 15.5
9. समराङ्गणसूत्रधार 15.6
10. समराङ्गणसूत्रधार 15.7
11. समराङ्गणसूत्रधार 15.10

उक्त पुर के द्वार के विस्तार एवं ऊँचाई के बराबर ही अभीष्ट महेन्द्र द्वार भूधर के पद पर निवेशित किया जाता है। इसी प्रकार विवस्वान् के अन्तर्गत पुष्पदन्त, अर्यमा के अन्तर्गत गृहक्षत और अन्यान्य प्रदक्षिण पदों के अन्तर्गत अपरतः निवेश्य होंगे। इसी क्रम से अन्य द्वार भी उनकी अपनी-अपनी दिशा के अनुसार कल्पित किये जाने चाहिए। इन सभी द्वारों के अभिमुख या आगे की ओर गोपुरों का निर्माण किया जाना प्रशस्त कहा गया है–

**अन्यान्यपि स्वासु दिक्षु द्वाराण्येवं प्रकल्पयेत्।**
**आभिमुख्ये च सर्वेषां शस्यन्ते गोपुराणि च।।**[12]

ये द्वार सभी दिशाओं से आने जाने का वैकल्पिक मार्ग होते है। इसी क्रम में मुख्य द्वार के साथ उपद्वारों की कल्पना की गयी है। यदि पुर में पक्षद्वारों की रचना करनी हो तो पूर्वोक्त मुख्य द्वारों की ऊँचाई चौड़ाई की अपेक्षा बीस अंश कम रखते हुए सुग्रीव, जयन्त एवं मुख्य देवों के पद पर पक्षद्वार का निवेश करें। इसी प्रकार से वितथ के पद से प्रदक्षिणतः भ्रमों का निर्माण होगा। राजमहल के निवेश के लिए सर्वप्रथम वास्तुपदों का विन्यास पुर निवेश की भाँति ही करना चाहिए।[13] राज प्रासादों के अन्तर्गत परिक्रमतः शालाएँ और काम करने वालों के कक्ष कार्यशालाएँ आदि बनानी चाहिए। इसमें पूर्व दिशागत आदित्य (सूर्य) के पद पर राजगृह संश्रित होना चाहिए–

**शालापरिक्रमोपेतकर्मान्तैरपि चान्वितम्।**
**तत्र प्राच्यां भवेद् गेहमादित्यपदसंश्रितम्।।**[14]

राजभवन में न्याय की व्यवस्था को ध्यान में रखते हुए मुख्य न्यायाधीश एवं न्यायालय भवन को पूर्व दिशा में सत्य के पद पर स्थापित करना चाहिए। जबकि कोष्ठागारों- कोठारों- भण्डारों को भृश के पद पर और मृगशाला- पक्षीशाला को आकाश के पद पर बनाना चाहिए।

**धर्माधिकरणं सत्ये व्यवहारेक्षणाय च।**
**भृशे च कोष्ठागारं स्यादम्बरे मृगपक्षिणाम्।।**[15]

राजभवन में अग्निकोण में पाकशाला होनी चाहिए। राजभवन में पूषा के पद पर बृहद् राजदरबार की व्यवस्था होनी चाहिए, जहां पर बैठ कर राजा अपने मंत्रियों के साथ विचार विमर्श कर सके।

**अग्नेः ककुभमाश्रित्य कार्य वायोः महानसम्।**

---

12. समराङ्गणसूत्रधार 15.13
13. समराङ्गणिसूत्रधार 15.15
14. समराङ्गणसूत्रधार 15.18
15. समराङ्गणसूत्रधार 15.19

**सभाजनाश्रयं पूष्णि विदध्याद् भोजनास्पदम्।।[16]**

राजा के लिए संगीत मनोरजंन इत्यादि के लिए वाद्यशाला सावित्र के पद पर होनी चाहिए। बन्दी जनो (सूत, मगध, गायक) की शाला सवितृ के पद पर होना चाहिए। राजभवन में चर्म (चर्मकवच, ढाल, जीन), राजा के वस्त्र, आभूषण, सुरक्षा सम्बन्धित कवच इत्यादि वितथ के पद पर होना चाहिए।

**सावित्रे वाद्यशाला स्यात् सवितृस्थश्च वन्दिनः।**
**चर्माणि वितथे कुर्यात् तद्योग्यान्यायुधानि च।।[17]**

विश्वकर्मावास्तुशास्त्र में वर्णित है कि राजाओं के लिए वसन्त गृह अर्थात् आमोद–प्रमोद के लिये, मधुसेवन (वसन्त) के क्रीडाकाल के निमित्त इस गृह का निर्माण करना चाहिए। इसलिए नगर के उद्यान या राजभवन के अन्दर इस स्थल की परिकल्पना करनी चाहिए। इस भवन को यदि पूर्वमुखी बनाया जाए तो यह प्रशस्त एवं प्रीतिदायक सिद्ध होता है।

**सार्वभौमादिभिर्भूपैर्मोदाय मधुसेवनम्।**
**काले कार्यमिति प्रोक्तं तन्त्रं तन्त्रविद्भिर्मुनीश्वरैः।।**

**तस्मात्तत्कल्पयेत्पुर्यामुद्याने भवनान्तरे।**
**परितस्तु चतुश्शालं जलकुम्भादिशीतलम्।।**

**प्राङ्मुखं कल्पनं शस्तं तदेव प्रीतिदायकम्।**
**चतुर्दण्डप्रमाणेन हीनं नोत्तममीरितम्।।[18]**

इसी प्रकार महिलाओं के लिए ऐसी विशिष्ट शालाओं को अलग से नियोजित किया जाना चाहिए। इसमें मित्रों अपने स्नेहीजनों के बैठने के लिए नाना प्रकार के आसन पूरी तरह से स्वच्छ होने चाहिए इनका मुख्य स्थान पूर्व दिशा में होनी चाहिए।

**योषिता तु पृथक् शाला कल्पनीया विशेषतः**
**नानासनसमोपेता सुहृदादिविभेदतः।।[19]**

---

16. समराङ्गणसूत्रधार 15.20
17. समराङ्गणसूत्रधार 15.21
18. विश्वकर्मावास्तुशास्त्रम् 24–1,2,3
19. तत्रैव–24–7

राजभवन में स्वर्ण, रजत का काम करने वाले के लिए गृहक्षत के पद पर भवन होगा। राजभवन में दक्षिण दिशा में गुप्त कोठार निवेशित करें। नाटक, नृत्यादि के लिए प्रेक्षागृह, संगीतसभा स्थल और वस्त्रादि के लिए आगार गन्धर्व के पद पर स्थापित होने चाहिए।

**स्वर्णरूप्यादिकर्मान्तान् विदधीत गृहक्षते।**
**याम्ये दक्षिणतो गुप्तिं कोष्ठागारं च कल्पयेत्॥**[20]

वैवस्वत के पद पर रथशाला बनानी चाहिए। राजभवन के पश्चिमोत्तर क्षेत्र में सीढ़ीदार कूप (बावड़ी) का निर्माण किया जाना चाहिए। राजभवन में अन्तःपुर (रनिवास) वायु एवं सुग्रीव के पद पर बनाना चाहिए। इसका आकार घेरे से आबद्ध होना चाहिए अर्थात् वलय वृत्त की तरह इसकी योजना होनी चाहिए। इन अन्तःपुर (रनिवास) के लिए जो द्वार बना होगा वह जय नामक देव के पद पर उत्तराभिमुख बनाया जाए। जिस दिशा में राजगृह मुख हो उसी दिशा में रनिवास का मुख भी रखना चाहिए।

**वायुसुग्रीवपदयोर्गन्धर्वस्य च बाह्यतः।**
**कुर्यादन्तःपुरस्थानं प्रकारवलयावृतम्॥**[21]

बृहद्वास्तुमालाकार ने कहा है कि ऐश्वर्य के इच्छुक राजा को चाहिये कि वह नैर्ऋत्यकोण में सूतिकागृह बनायें। जब प्रसवकाल समीप हो तदनुसार शास्त्रों मे सूतिकागृह का निर्माण कराना चाहिये। यथा–

**नैर्ऋत्यां सूतिकागेहं नृपाणां भूतिमिच्छताम्।**
**आसन्नप्रसवे मासि कुर्याच्चैव विशेषतः॥**

**तद्वत्प्रसवकाले स्यादिति शास्त्रेषु निश्चयः।**
**मासे तु नवमे प्राप्ते पूर्वपक्षे शुभे दिने॥**
**प्रसूतिसम्भवे काले गृहारम्भणमिष्यते॥**[22]

राजभवन में भृंगराज के पद पर राजकुमारियों के लिए भवन, उनके अनुरंजन के लिए क्रीड़ांगन एवं हिण्डोला (झूला) आदि का प्रबन्ध किया जाना चाहिए। राजभवन में पिता के पद पर अवस्कर (पाणेरा, जल से भरे हुए पात्र का स्थल) हो। विद्वान शिल्पी को राजस्त्रियों के लिए उपस्थान, गृहादि इन्द्र के पद पर बनाने चाहिए। सुग्रीव के पद पर सूतिकागार इष्ट कहा गया है।

---

20. समराङ्गणसूत्रधार 15.22
21. बृहत्संहिता वास्तुविद्याध्याय 4
22. बृहद्वास्तुमाला 1.156 से 158

**क्रीडादोलालयान् भृङ्गे कुमारीभवनं तथा।**
**नृपान्तःपुरमिच्छन्ति मृगे पितरि त्ववस्करम्॥**
**नृपस्त्रीणामुपस्थानगृहमिन्द्रपदे विदुः।**
**सुग्रीवपदसंसक्तमरिष्टारमिष्टदम् ॥[23]**

राजभवन में दौवारिक और सुग्रीव के तृतीयांश भाग के उपरान्त मनोहर, चित्ताकर्षक अशोक वाटिका और स्नानगृह बनाना चाहिए। यह वाटिकाएं स्नानगृह जैसी रचनाएँ, लता मण्डप से संयुक्त होनी चाहिए। वहाँ पर लता कुंज भी होने चाहिए। लकड़ी के शोभित शैल-शिखर (मंच-मचान) सहित जल से भरी हुई बावड़ियाँ, पुष्पों के गलियारों में सुन्दर ढंग से कल्पित किये गये चित्र एवं वनस्पतियाँ होनी चाहिए। राजभवन में जलादि यन्त्र व उनके संचालकों, बागवानों के लिए निवेश और पुष्पों के वेश्म (फूलघर) पुष्पदन्त के पद पर होने चाहिए। वरुण के पद पर प्याऊ, बावड़ी, जल के छोटे झरने आदि होने चाहिए।[24]

कोष्ठागार या कोठार को असुर के पद पर बनाया जाए और शोष के पद पर आयुधागार (असला, बारूद) कल्पित करें। स्थपति को राजप्रासाद के भाण्डागार- (भण्डार) को रौद्र नामक पद पर कल्पित करना सम्पत्तिकारक होता है। पापयक्ष्मा के पद पर उलूखल (धान कूटने की औखली) बनाए वहीं पर शिलायन्त्र (अनाज पीसने की चक्की, घरट) बनाए। राजभवन में जो काष्ठादि का कार्य करते है उनके लिए गृह का न्यास राजयक्ष्मा के पद पर करना श्रेयस्कर होता है।[25]

राजभवन में औषधि हेतु औषधालय रोग के पद पर वायु दिशा में बनाना चाहिए। राजभवन में नागों का स्थान नाग के पद पर करना चाहिए। राजभवन में मुख्य के पद में व्यायामशाला, अखाड़ा, नाट्यशाला तथा चित्रशाला बनानी चाहिए। भल्लाट के पद पर गायों का स्थान (गोशाला, गोष्ठ) और दूध संग्रह घर बनाया जाए। उत्तर दिशा में सौम्य के पद पर राजपुरोहित का भवन बनाना चाहिए। यहीं पर राजा के अभिषेक का स्थान, दान, अध्ययन और शान्ति के लिए भी स्थान रखना चाहिए। राजभवन में राजा के लिए चामर, छत्र निशान, मेघाडम्बर एवं परामर्शकक्ष भूधर के पद पर कल्पित किया जाना चाहिए। वहीं पर स्थित होकर राजा को अपने अधीनस्थ जनों के कार्यो का पर्यवेक्षण करते रहना चाहिए। राजभवन में दक्षिणोन्मुखी अश्वशाल उत्तर दिशा मे पृथ्वीधर के पद पर यथोचित रूप से कल्पित किया जाना चाहिए। सर्वत्र राजगृहों मे इस प्रकार से अश्वशाला को बनाए कि जब राजा प्रासाद में प्रवेश करें तो वह दक्षिण पार्श्व में हो और वामभाग में गजशाला

---

23. समराङ्गणसूत्रधार 15.26, 27
24. समराङ्गणसूत्रधार 28.30
25. समराङ्गणसूत्रधार 15.31,32

भी हो। राजकुमारों का आवास स्थल चरक के स्थान पर होना चाहिए। वहीं पर उनके विद्यार्जन के लिए अधिगमशाला का निवेश किया जाए। चरक का स्थान ईशान कोण के बाहर होता है।[26]

राजा की माता के लिए गृह का निवेश अदिति के स्थान पर किया जाना चाहिए। वहीं पर पृथक् से शिबिका (पालकी), शय्याओं और आसनों के लिए विद्वानों को स्थान बनाना चाहिए। वास्तु पद न्यास के अन्तर्गत जहाँ आपवत्स का पद हो वहाँ पर हंस, क्रौंच, सारस जैसे जलीय पक्षियों के कलरव से गुञ्जायमान, विकसित कमलों के वन तुल्य, स्वच्छ जल वाले जलाशयों को बनाना चाहिए।[27] पितृभ्य (ताऊ-चाचा), मातुल आदि निकट के सम्बन्धियों के लिए आवास दिति के पद पर बनाए। उक्त दिति के पद पर ही राज्य के अन्यान्य सामन्तगणों, दरबारियों के भवन बनाने चाहिए। ईशान कोण के भाग में वह्नि के पद पर ऊँचे स्तम्भों और उन्नत वेदिकाओं सहित सुश्लिष्ट मणियों से जटित भव्यतम देवकुल (कुलदेवता, पूजास्थल) की रचना की जानी चाहिए।

यदि राजा का प्रासाद इन सभी वास्तुशास्त्रीय सिद्धान्तों से निर्मित होता है तो वह सपरिवार प्रजासहित सुखपूर्वक निवास कर उत्तम भोगों का भोग करता है। इसी तरह देवताओं के पदों के अन्तर्गत बनाए जाने वाले आवासों को निर्देशित किया गया है। इस प्रकार शास्त्र सम्मत विधान के सहित सुरप्रासाद तुल्य राज भवन को जो सदैव अनुष्ठित करता है, वह राजा अवश्य ही सुखोपभोग करता है। आधुनिक युग में इस प्रकार के भवन राष्ट्रपति, प्रधानमन्त्री, मुख्यमन्त्री, न्यायाधीश, राज्यपाल आदि के लिए उत्तम एवं प्रमाणित होंगे।

---

26. समरागणसूत्रधार 15.33, 34, 35, 36, 37, 38, 39
27. समराङ्गणसूत्रधार 15.40, 42

# शिव तथा शिव-परिवार : एक विमर्श

ज्योतिप्रसाद गैरोला

शिव भारतीय त्रिमूर्ति परम्परा के अंतिम विग्रह के रूप में जिस आराध्य देव के रूप में पूजित हैं वह रूप परमकारुणिक, अनुग्रह, प्रसाद तथा शान्तभाव से युक्त है। भारतीय वाङ्मय में शिव के कार्य पांच प्रकार के हैं। उनके कार्यों की विभिन्न अभिव्यक्तियां उन्हीं से संयुक्त है जिनका चरम लक्ष्य कल्याण है। कलाओं के प्रवर्तक शिव जीवधारियों के स्वामी है। इनकी माया अनन्त है इसी कारण अनेक विशेषताओं और पौराणिक गाथाओं का मूल उनके चरित्र के साथ जुड़ा हुआ है। भंयकर, विध्वसंक शिव कल्याणकारी भी है। ताण्डव और लास्य से युक्त अर्धनारीश्वर रूप शिव की इच्छा शक्ति महामाया है। जो पौराणिक युग में आकर श्री दुर्गा या श्री पार्वती बनी। संपूर्ण विद्याओं और कलाओं के प्रभव श्री शिव की शक्ति शिवा नगाधिप हिमालय की पुत्री है और उनकी शक्ति का प्रसार प्रथम पूज्य के रूप में गणपति गणेश तथा देव सेनानायक षडानन कार्तिकेय है। इन सभी पौराणिक संदर्भों को शिव परिवार के रूप में मान्यता मिलती है। प्रसिद्ध है–प्रकृति, अन्तःकरण, चिदाभास और ब्रह्म की प्रतिकृति भगवती पार्वती, भगवान् श्री गणेश, भगवान् षडानन और भगवान् शिव हैं जिनकी अन्तर्बहिलीला की प्रवृद्ध लता यह सम्पूर्ण जड़ चेतन जगत् है।[1]

भगवान शिव का अद्‌भुत परिवार भारतीय परम्परा का एक विशेष परिवार है। जिसमें कल्याण शक्ति निहित है। देवत्व की असुरत्व पर विजय प्राप्त करने वाली सेना का संचालक और ऋद्धि-सिद्धि का स्वामी शुभ-लाभ का संयोजक 'गणपति' जिसके साथ है, ऐसा अदभुत परिवार भारतीय संस्कृति का एक विशिष्ट पक्ष प्रस्तुत करने में समर्थ हैं। इस परिवार का प्रत्येक पक्ष वैदिक परम्परा से लेकर परवर्ती कालों में विकसित होता हुआ भारतीयता का रूप प्रस्तुत करता है।

**भगवान् शिव–**

शिव भारतीय संस्कृति के एक ऐसे आराध्य हैं जिनका वैदिक युग से लेकर परवर्ती काल तक विभिन्न रूपों में विकास हुआ है। प्रारम्भ में भयावह और उग्र रूप में इनको ऋग्वेद में 'रुद्र' कहा गया और विनाशकारी झंझावात युक्त घने बादलों में चमकती हुई विध्वंसक बिजली का प्रतीक

1. लालता प्रसाद, शिव परिवारं कल्याण, शिवांक, वर्ष-8, अंक-1 (गोरखपुर, गीता प्रेस, अगस्त 1933) पृ. 195.

माना गया। आगे चलकर अथर्ववेद में पशुओं का संरक्षक होने के कारण उन्हें 'पशुपति' कहा गया। यही पशुपति उत्तर वैदिक काल के आरण्यक और उपनिषद् युग में जनसाधारण के साथ प्रगतिशील वर्ग के आराध्य बने और 'महादेव' कहलाए। श्वेताश्वेतर उपनिषद् में यही महादेव महेश्वर बने और उन्हें कल्याणकारी 'शिव' का रूप दिया गया। उपनिषदों के पश्चात् रामायण और महाभारत काल में भय और आंतक की अपेक्षा कल्याण और मंगल के देवता के रूप में शिव संज्ञा सार्थक हुई और यह शंकर तथा त्र्यम्बक बने।

वैदिक रुद्र, पश्चाद्वर्ती काल में पशुपति, शिव, शंकर और महादेव का नाम धारण कर एक ऐसे उपास्य देव का रूप ग्रहण करते हैं जो महाशक्तिशाली और महासंहारकारी होने के साथ-साथ परम मंगलकारी महाकल्याणप्रद और अमोघ फलदाता है। कुपित होने पर वह पलभर में सृष्टि का संहार करने की शक्ति रखते हैं और कृपालु होने पर क्षणभर में ही सृष्टि के समस्त दुर्लभ प्रदार्थों के प्रदाता बन जाते हैं। भयावह होने के कारण वही रुद्र हैं और कल्याणकारी होने के कारण शिव-शम्भु। यही शिव जो कभी रुद्र और पशुपति थे वही पौराणिक युग में विकास पाते हैं।[2]

वैदिकोत्तर विशेषकर पौराणिक युग में शिव-परिवार की कल्पना की गई। इनके साथ पत्नी रूप में पहले अम्बिका फिर शक्ति, सती, उमा, पार्वती, आर्या, भगवती के साथ दुर्गा, महाकाली और महायोगिनी को जोड़ा गया। पत्नी रूप में यह आदिशक्ति का स्वरूप मंगलकारी और संहारकारी द्विधा कल्पित किया गया। उनका एक पुत्र विनायक माना गया जिसका स्वरूप बाद में सिद्धिदाता गणेश हुआ। स्कन्द, कार्तिकेय, षण्मुख, विशाखु, सुब्रह्मण्यम्, महासेन, मुरगुन के रूप में द्वितीय पुत्र की कल्पना की गई जो परवर्ती युग में शिव के बड़े पुत्र माने गए। शिव का वाहन बैल और शस्त्र त्रिशूल माना गया। निवास स्थान हिमालय और कैलाश जहां यह परमयोगी अपने परिवार संग निवास करते हैं। ऐसे अद्भुत भाव का विकास क्रमशः मानवीय जीवन के विविध भावों के साथ जुड़कर कल्याण प्रद साधना का प्रतीक माना जाता है।

कल्याणेच्छु भगवान् शिव अपनी कल्याण भावना से ही अपने अर्थ को सार्थक करते हैं। ऐसी अवस्था में शिव को कल्याण कहना विलक्षण कल्पना नहीं है किन्तु तत्वज्ञ इन्हें शिव ही नहीं 'सदाशिव' भी कहते है। निःसंदेह शिव शब्द वैदिक देवता रुद्र का ही पर्याय है।

शैवों[3] द्वारा शिव के लिए गिरीश, पशुपति, कपर्दिन, शर्व, भूतनाथ, शंकर, भव, महादेव, बम-भोला, भोलानाथ, भवानीपति पार्वतीश्वर आदि सम्बोधन प्रयुक्त किए गए हैं। ये सभी वेदों में वर्णित गुण और कर्मादि द्वारा निर्दिष्ट किए गए।

उपनिषत् साहित्य में श्वेताश्वेत्तर उपनिषद् में उनके महत्त्व को पूर्णतः स्वीकार किया जाता है–

---

2. प्रभुदयाल मित्तल, ब्रज के धर्म सम्प्रदायों का इतिहास, भाग-2 (दिल्ली, नेशनल पब्लिशिंग हाऊस, 1968), पृ. 65.
3. शिव के अनन्य उपासक या शिव सम्बन्धी विचारक।

**सर्वाननशिरोग्रीवः सर्वभूतगुहाशयः।**

**सर्वव्यापी स भगवांस्तस्मात् सर्वगतः शिवः।।**[4]

श्वेताश्वेतर के अतिरिक्त अथर्वशिरस उपनिषद् में भी इनका विकास मिलता है। उपनिषद साहित्य के अतिरिक्त पास्कर गृह्यसूत्र में भी शिव के प्रभंजन रूप की स्तुति की है पर इनके पशुपति रूप की उपासना उपनिषद् काल में प्रारम्भ होती है।

**शिव परिवार के प्रमुख सदस्य**—शिव-परिवार ऐतिहासिक दृष्टि से पौराणिक युग में विकसित हुआ। यद्यपि इसके सूत्र पूर्ववर्ती काल में मिलते हैं परन्तु महाकाव्य काल में आकर जब शिव का सम्बन्ध लोक-जीवन से अधिक हुआ तभी से उनके परिवार का विस्तार मिलता है। दक्ष पुत्री सती अपने दूसरे जन्म में पर्वतराज हिमालय की पुत्री बन पार्वती के रूप में उनकी सहधर्मिणी बनती है। आदि शक्ति के रूप में विविध रूपों का विकास और फिर देव सेनापति कार्तिकेय और गणनायक गणपति और गण के रूप में नंदी उनके परिवार में माने गए। इसी संदर्भ में गंगा की कथा भी आती है।

**1. पार्वती**—वैदिक रुद्र भावना के व्यवस्थित औपनिषदिक शैव मत के रूप में जब सौम्य रूप में रुद्र को महादेव की उपाधि मिली, तब पारस्कर गृह्यसूत्र में सर्वप्रथम रुद्र पत्नी के रूप में देवी शक्ति को मान्यता मिली और उन्हें बौद्धायन ग्रह में दुर्गा कहा गया।[9] इसी को आगे चलकर विभिन्न रूपों में स्थापित किया गया।

---

4. ईशादि नौ उपनिषद् (गोरखपुर, गीता प्रेस, 1964), पृ. 383
5. वैदिक युग से लेकर महाकाव्य काल तक शिव सम्बन्धी निम्न नाम—क्रिवि, भीषक, गिरिशंत, गिरित्र, गिरीश, गिरिशय, क्षेत्रपति, वणिक, देवाधिपति, गवेधुक होम, परमेश्वर, परमपरमेश्वर, सहस्रपात, अशनि, त्र्यम्बक, शिव, शिवत्तर, सभा, गणपति, व्रात, व्रातपति, रक्षक रथकार, कुलाल, कर्मकार, कृतिवासाः, सोमारौद्र, दैत्य, भाष्कार, महादेव, देवाधिदेव, व्रात्यस्तोम, ध्वंसक, हानिकर, वास्तव्य, अष्टादशभुज, निशाचरपति, ब्रह्मद्विष-संहातिन्, प्रवरायुध-योधी (पिनाक, शूल, व्रज के कारण) उर्ध्वरेत, त्रिपुरधन्, त्रिनेत्र, नीलकंठ आदि नाम उनके विभिन्न रूपों के साथ मिलते हैं इस सम्बन्ध में विस्तृत विवेचन के लिए द्रष्टव्य—

(i) रामकृष्ण गोपाल भंडारकर, वैष्णव शैव और अन्य धार्मिक मत (वाराणसी, भारतीय विद्या मंदिर, 1967), पृ. 142-160

(ii) सामांतर कोश (खंड-2) संदर्भ खंड, अरविन्द कुमार (नई दिल्ली, नैशनल बुक ट्रस्ट, 1977), पृ. 414-415

(iii) हिन्दू धर्म कोश, राजबलि पांडेय (लखनऊः उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान, 1978), पृ. 628-629

6. लीलाधर वियोगी उपपुराण दिग्दर्शन (अम्बाला छावनी, आई.बी.ए पब्लिकेशन, 2007), पृ. 3
7. पौराणिक कोश, राणाप्रसाद शर्मा (वारणसी, ज्ञानमंडल, 1971), पृ. 313
8. वीरवरदाचार्य, संस्कृत साहित्य का इतिहास (इलाहाबाद, रामनारायण लाल, ति.न.), पृ. 83
9. सुरेन्द्र मोहन प्रसाद, शाक्त दर्शन और हिंदी के वैष्णव कवि (पटना, अनुपम प्रकाशन, 1981), पृ. 16

देवताओं की शक्ति की कल्पना बहुत पुरानी है। उसके विविध स्वरूप माने गए हैं। शिव के साथ सम्बन्धित दक्ष पुत्री सती का प्रसंग विवेच्य पार्वती के रूप का विकास स्रोत है। इस रूप में जब सती दक्ष यज्ञ में आत्मदाह कर लेती है तो उसके शरीर को विष्णुचक्र 51 खंडों में विभाजित करता है और जहां-जहां ये खण्ड गिरे, वहां-वहां शक्तिपीठों की स्थापना शाक्त भक्ति के अन्तर्गत होने लगी। यह शक्ति अपने पुनजन्म में पर्वतराज हिमालय के यहां जन्म लेती है, तब यह पार्वती कहलाती है।

शक्ति की वैदिक साहित्य में परिकल्पना विभिन्न देवताओं के साथ है। उसमें भी मूल रूप से इनका सम्बन्ध वाक् देवी के रूप में है। तत्पश्चात् देवताओं की सम्मिलित शक्ति के रूप में सिंहवाहिनी मूर्ति महिषासुरमर्दिनी का रूप आता है और शुंभ-निशुंभ के साथ सम्बन्धित चण्डी रूप।

उपनिषदों में शक्ति सर्वव्यापी, चिन्मय, पराशक्ति के रूप में आती है। शाक्त मत शक्ति की सर्वव्यापकता को स्वीकार करते हुए इष्ट विग्रह के साथ इस तत्त्व की व्याख्या. करते हैं। ब्रह्मसूत्र में भी इस रूप की व्याख्या हुई है। परवर्ती काल देवी भागवत में आकर इस परमशक्ति को पूर्ण विकास मिलता है।[10]

इसका विशेष विकास पौराणिक युग में मिलता है। पार्वती, उमा, सती एवं दुर्गा की धाराएं आकर पुराणों एवं तंत्र-ग्रंथों में मिलकर एक महादेवी का रूप धारण कर लेती है। महाभारत में अर्जुन ने दुर्गा की पूजा की। अनेक देवताओं के भीतर एक तत्त्व की प्रतिष्ठा की चेष्टा देवी के साथ ही घटित हुई है किन्तु उपरिलिखित प्रवाहमान विभिन्न देवियों की धाराओं के साथ एक धारा काली की भी आकर मिल जाती है। विद्वानों की मान्यता है कि ऋग्वेदोक्त रात्रिसूक्त ही इसका मूल रहा होगा। ऋग्वेद में रात्रि को परा चिच्छक्ति रूपा कहा गया है, जो ब्रह्मविद्यामयी उषादेवी को प्रकट करने वाली है। इस प्रसंग में वैदिक देवी का नाम भी लिया जा सकता है जिनका उल्लेख ब्राह्मण ग्रंथों में हुआ है। इस देवी का स्वरूप भी घोर कृष्ण है। मुण्डक और अथर्ववेद के मन्त्रभाग में अग्नि की सप्तजिह्वाओं में काली का उल्लेख है। महाभारत काल में काली रक्ताक्तनयना, रक्तानुलेपिता, पाशहस्ता एवं भयंकरी थी। काली का भीषण स्वरूप संहार का प्रतीक है। महाभारत काल तक काली के इसी रूप की प्रतिष्ठा जन साधारण तक हो चुकी थी।

मार्कण्डेय पुराणोक्त देवी माहात्म्य में ब्रह्मा द्वारा देवी की स्तुति तन्त्रोक्त रात्रिसूक्त के रूप में की गई। बाद में तंत्र रूपों में देवी का दार्शनिक पक्ष दिखाई देता है। काली को आदिशक्ति कहा गया। देवी माहात्म्य के सातवें तथा दशम अध्याय में भगवती अम्बिका और काली का तादात्म्य दिखाया गया है। संभव है कि भय निवारणार्थ हिमालयवासिनी के संयुक्त रूप की कल्पना की गई। पारस्कर गृह्यसूत्र में देवी के इन्द्राणी, रुद्राणी, शर्वाणी, भवानी रूप के साथ रुद्र का उल्लेख किया गया। महाभारत काल में अर्जुन द्वारा रणविजय की कामना से दुर्गा की पूजा में देवी कन्याकुमारी, काली, कृपाली, महाकाली, चण्डी, कात्यायनी, कराला, विजया, कौशिकी, कान्तारवासिनी आदि

10. द्रष्टव्य-कल्याण, शक्ति अंक, वर्ष-9, अंक-1 (गोरखपुर गीता प्रेस, 1934), पृ. 261-301

रूपों से इच्छा पूर्ति की प्रार्थना की गई।

हरिवंशपुराण में ये 'योगनिद्रा' तथा 'आप्या' रूप में पूजित हुई। मार्कण्डेय पुराण में 'महिषमर्दिनी', 'चण्डी', अम्बिका की स्तुति की गई। आगे के विवरण में इन्हें शुम्भ-निशुम्भ के वध हेतु पार्वती के शरीर कोश से 'कौशिकी' गौर वर्ण और अम्बिका कृष्ण वर्ण की होने के कारण कालिका कहा गया। चंड-मुंड के विनाश हेतु 'चामुण्डा' कहलाई। ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, नारसिंही एवम् ऐन्द्री ये सात शक्तियां पार्वती की ही विभूति कही गई। बाद में यह विन्ध्यवासिनी के रूप में शुम्भ-निशुम्भ का वध करती है। तत्पश्चात् समय-समय पर अपने स्वरूपों-नन्दसुता, शाकम्भरी, भीमा, भ्रामरी आदि को धारण करती है।

देवी की कल्पना में प्रबल तत्त्व शक्ति की भावना, इच्छा, क्रिया, सृजन, मोह आदि की गणना भी की गई। देवी की उपासना के लिए दो प्रमुख रूप आए–एक तो कल्याणकारी दयामय रूप और द्वितीय भयावह रूप। शक्ति की उपासना विशेषकर भयावह रूप में ही हुई। कल्याणकारी रूप में उनका नाम- उमा, गौरी, पार्वती, हेमवती, जगन्माता, भवानी आदि है और भयावह रूप में दुर्गा, काली, चण्डी, चण्डिका, भैरवी आदि। इसी भयावह रूप की पूजा हेतु दुर्गा पूजा के समय पशु-बलि दी जाती थी। देवी को दुर्गा के रूप में दसों हाथों में अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित सिंहवाहिनी के भयंकर मुद्रा के रूप में व्यक्त किया है। काली या कालिका के रूप में नरमुंड-माला एवं सर्पधारिणी मुख से रक्त बिंदु स्रवित करने वाली के रूप में चित्रित किया गया है। शक्ति को जो अपने पति के माध्यम से नाम प्राप्त हुए वह–भगवती, ईशानी, कलमंजरी, कापालिनी, कौशिकी, किराती, महेश्वरी, मृडा, मृडानी, रुद्राणी, शर्वाणी, शिवा, त्रयम्बिका आदि हैं। उत्पत्ति के आधार पर अद्रिजा, कुजा, दक्षजा आदि हैं। शिव को पति रूप में वरण के निमित्त जब पार्वती तप हेतु जाती है तो मां के मना करने पर उमा से अर्पणा तक अभिधान इनको मिले।[11] अपने स्वतन्त्र शक्ति रूप में वह सदा कुमारी है, लक्ष्मी, सती और विजया है, सर्वमंगला है और कात्यायिनी भी है। नव दुर्गा के रूप में इनके निम्न अभिधान मान्य हैं–

**प्रथमं शैलपुत्री च द्वितीयं ब्रह्मचारिणी।**
**तृतीयं चन्द्रघण्टेति, कूष्माण्डेति चतुर्थकम्॥**
**पंचमं स्कन्दमातेति, षष्ठं कात्यायनीति च।**
**सप्तमं कालरात्रीति महागौरीति चाष्टमम्॥**
**नवमं सिद्धिधात्री च नवदुर्गा प्रकीर्तिताः॥[12]**

11. द्रष्टव्य दुर्गा सप्तशती, श्लोक सं. 1-21 तक पृ. 9-12
12. (क) उपर्युक्त, श्लोक सं. 3-5, पृ.19-20.
(ख) नव शक्तियों के रूप में विमला, उत्कर्षिणी, ज्ञान, सत्या. योगा, पयति, ईशाना, अनुग्राहा नाम मिलते हैं। कहीं-कहीं दीप्ता, सूक्ष्मा, जया, भद्रा, विभूति, विमला, अभिधा सर्वतोमुखी और विद्युता नाम मिलते हैं। इन सभी की गणना दुर्गासप्तशती के शतनामस्तोत्र में मिलते हैं। द्रष्टव्य पृ. 9-12.

**2. कार्तिकेय**–कार्तिकेय, स्कन्द, उमासुत, कुमार, देवसेना-पति, द्वादशलोचन, मयूरेश, रुद्रतेज, शरजन्मा, षडानन, षण्मुख, सुब्रह्मण्यम्, मुरगन, महातेज, विशाख प्रभृति नामों से प्रसिद्ध शिव-परिवार के एक ऐसे सदस्य हैं जिनका विकास उत्तरवैदिक काल विशेषकर महाकाव्य काल से हुआ। प्रारम्भ में इनकी पूजा का उल्लेख व्यापक रूप में मिलता है पर धीरे-धीरे इनके उपासक कम रह गए। 'स्कन्द' अभिधान से इनका उल्लेख सर्वाधिक प्राचीन है।[13]

स्कन्द का शाब्दिक अर्थ है दैत्यों का शोषण करने वाला। यह देव सेना के सेनापति हैं और सनातन ब्रह्मचारी होने के कारण इनका नाम कुमार भी है। देव सेना का नेतृत्व ही उनके प्रादुर्भाव का उद्देश्य था। इन्होंने संसार को विताड़ित करने वाले तारक का संहार किया।

प्रसिद्ध है कि चंद्रमा की पत्नी कृत्तिका ने इनका पालन किया था। इसी कारण वह 'कार्तिकेय' कहलाए और छः कृतिकाओं द्वारा पोषित होने के कारण षडानन।[14] दक्षिण में इन्हें सुब्रह्मण्यम् रूप में जाना जाता है। वहां किवदन्ती के अनुसार इनकी पूजा अगस्त्य ऋषि ने प्रारम्भ की थी। तमिल प्रदेश में इन्हें मुरगन भी कहा जाता है वहां इनके छः रूप प्रसिद्ध हैं–तिरूप्परङ्कुनम्, तिरूच्चेन्दूर, पंलनि, स्वामीमलै, तिरूत्तणी, पलमुदिर्च्चाले इन रूपों में स्कन्द को जो प्रसिद्धि दक्षिण में प्राप्त है वह उत्तर में नहीं।

स्कन्द का विग्रह कुमारावस्था में ही निर्मित होता है इसके वस्त्र रक्त वर्ण के होते हैं। इनके हाथों में धनुष-बाण, खड्ग, शक्ति, वज्र और परशु होता है। इनका वाहन मयूर है और ध्वज चिह्न-कुक्कट है। इस रूप में स्कन्द का रूप सोलह (16) वर्ष तक की अवस्था तक का माना जाता है। परम्परा से इन्हें देवसेनापति के रूप में असुरों के नाशकर्त्ता माना गया है। दक्षिण में कार्तिकेय के दर्शन से ब्रह्म हत्या से मुक्ति का संकेत भी मिलता है। शुक्ल पक्ष की सभी षष्ठियों को बच्चों के स्वास्थ की कामना करने वाले इनकी पूजा करते हैं। स्कन्द का असुर विनाशक रूप पौराणिक युग में आकर स्थिर हो जाता है। और उसी रूप में साहित्य में इनका संकेत मिलता है। संस्कृत में कालिदास कृत कुमार संभव इनके जन्म को लेकर सर्वाधिक प्रसिद्ध रचना है। तत्पश्चात् साहित्यिक रचनाओं में जहां भी इनका संकेत मिला वहां देवसेनापति के रूप में असुर विनाशक स्वरूप ही मिलता है।

**3. गणेश–'गणानां त्वा'** द्वारा वेदों में उल्लिखित गणनाथ विनायक आसुरी शक्तियों द्वारा प्रस्तुत विघ्नों के निवाराणार्थ लोक-जीवन के प्रथम पूज्य देव हैं। इनका क्रमिक विकास वेदों से पौराणिक साहित्य में होता रहा। इस दृष्टि से इनके स्वरूप में वैविध्य दृष्टिगत होता है। बाल, तरुण, भक्त, वीर, शक्ति, द्विज, सिद्ध आदि गणपतियों के नाम, रूपों का निर्देश उनकी आकृतियों, वस्त्रों,

---

13. तत् कुमाराय विद्महे कार्तिकेयाय धीमहि।
तन्नः स्कन्दः प्रचोदयात्।। - मै. सं. 2/9/1/5.

14. तत्पुरुषाय विद्महे महासेनाय धीमहि
तन्नः षण्मुख प्रचोदयात्।।. तै,आ.10/1/6.

आयुधों एवं वाहनों के साथ विभिन्न ग्रंथों में निर्दिष्ट हैं। गणपति गणेश के विविध रूप लोक-मानस में पूजित है।

एक पूजित देवता के रूप में इनका शरीर मनुष्य का है और शीश बाल हाथी का। शक्ति और शिव तत्त्व से आर्विभूत गणेश भारतीय मान्यता के अनुसार बुद्धिमत्तता के प्रतीक हैं। इस रूप में इनकी पूजा लोकजीवन में प्रथम पूज्य के रूप में मान्य है।[15]

गणेश प्रत्येक मांगलिक कार्य में प्रथम पूज्य हैं। प्राचीन भारतीय वाङ्मय में इनका नाम इस प्रकार से कहे गये हैं–

**गणेशमेकदन्तं च हेरम्बं विघ्ननायकम्।**

**लम्बोदरं शूर्पकर्णं गजवक्त्रं गुहाग्रजम्॥**[16]

यहां प्रयुक्त आठों नाम–गणपति गणेश के साथ जुड़े विभिन्न पौराणिक संदर्भों के द्योतक हैं।[17] इनसे स्पष्ट होता है कि मूल रूप से गणेश गणों के अधिनायक हैं और बुद्धिमान, विक्रमी, श्री सम्पन्न, ऐसे प्रथम पूज्य देव हैं, जो भारतीय भावों में ही नहीं वरन् हिंदुत्व से प्रभावित सभी स्थानों पर महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं। भारतीय शास्त्रीय परम्परा में तो यह पंचदेवोपासना में स्थान रखते हैं और परम्परा से सिद्धिदाता हैं।

वेदों में 'ब्रह्मणस्पति' नाम से स्मरित है। उन्हें ऋग्वेद में देवगणपति के रूप में याद किया गया। गणेश के विविध अभिधानों में–**महाहस्ति, वक्रतुण्ड, दन्ती** आदि सम्बंधित मन्त्र ऋग्वेद और सामवेद में मिलते हैं। शुक्ल यजुर्वेद में गुणों के अधिष्ठाता के रूप में इनका आह्वान किया गया है। इसके अतिरिक्त वैदिक साहित्य में इनका परवर्ती प्रचारित रूप नहीं मिलता। गणेश के साथ सम्बंधित मूषकादि का वर्णन यजुर्वेद तथा तैत्तरीय ब्राह्मण में शिव के साथ है न कि गणेश के साथ। इस रूप में परवर्ती काल में जब गणेश का सम्बन्ध शिव-परिवार से हुआ तो इन्हें उन सभी अभिधानों से भी विभूषित किया गया जो शिव संग जुड़े थे। इस रूप में यह शिव परम्परा के पैतृक उत्तराधिकारी बने। उपनिषदों में गणेश आराध्य देव के रूप में उल्लिखित नहीं है।[18]

गणेश पुराण में गणेश को ही परमब्रह्म कहा गया है। पुराणकाल तक आते-आते गणेश की उपासना इतनी व्याप्त हो चुकी थी कि प्रायः सभी पुराणों में गणेशोपासना का उल्लेख किया गया है।

---

15. जनार्दन मिश्र, भारतीय प्रतीक विद्या (पूर्वोक्त), पृ. 37.
16. ब्रह्मवैवर्तपुराण (3/44/85)
17. द्रष्टव्य– सर्वदानंद पाठक, भारतीय संस्कृति में श्री गणेश, कल्याण, गणेशांक, वर्ष-48, अंक-1 (गोरखपुर, गीता प्रेस, जनवरी 1974), पृ.104-108.
18. मात्र गणपत्युपनिषद, जिसका सम्बंध गाणपत्य संप्रदाय से है, में इसका उल्लेख मिलता है। यह उपनिषद परवर्ती है। औपनिषदिक वेदांतों में इसका उल्लेख नहीं है।

**भारतीय वाङ्‌मय में शिव**

शिव–परिवार का संस्कृत साहित्य में बड़े व्यापक रूप से वर्णन है। वैदिक परम्परा का रुद्र उपनिषदों में सत्यं शिवं सुन्दरम् की अभिव्यक्ति पाता हुआ पुराणों में विविध कथाओं के संदर्भ में जनमानस को प्रभावित करता है। इसी रूप में शिव शक्ति के विविध रूप और गणपति गणेश की लीलाएं महोत्कट, विनायक, मयूरेश्वर, गजानन, धूम्रकेतु आदि रूपों में वैदिक वाङ्‌मय में प्रस्तुत हुई है। षडानन कार्तिकेय परम्परागत रूप में दक्षिण में मुरगन के रूप में साहित्य में परिचारित हुए और गंगा शिव की जटाओं में सभी जगह पतित पावनी के रूप में चित्रित हुई।

शिव–परिवार के ये सभी सदस्य समग्रतः भारतीय वाङ्‌मय में नाना रूपों में प्रस्तुत हुए हैं। इनके विविध रूप जहां साहित्यिक पक्ष को प्रभावित किए हैं वहीं लोकजीवन में भी इनका स्थान रहा है। लोक–साहित्य के विविध रूपों में लोक गीत, लोक–कथाएं, भजन, कीर्तन आदि विभिन्न रूपों में शिव–परिवार जनमानस को विशेष प्रभावित करता रहा है।

संस्कृत में शिव–काव्य स्तुतिपरक और प्रबंधात्मक रूप में मिलते हैं। स्तुतिपरक काव्यों में फुटकर और स्वतंत्र में वैदिक और पौराणिक साहित्य अधिक आता है, इनमें ऋग्वेद के प्रथम मंडल, यजुर्वेद की वाजसनेयी संहिता और अथर्ववेद के कुछ काण्डों का उल्लेख किया जा सकता है। श्वेताश्वेतर उपनिषद् में शिव का स्तवन बड़े सरस रूप में मिलता है। महाकाव्यों में और पुराणों में भी शिव स्तुतियां मिलती हैं। रचित साहित्यिक ग्रंथों–'रघुवंश', 'मृच्छकटिक' आदि में कालिदास और शूद्रक ने भी शिव–स्तुतियां गाई हैं।

संस्कृत के स्वतंत्र श्रुति–ग्रंथों में शिव और शक्ति की स्तुति को लेकर कई ग्रंथों की रचना की गई। यह परम्परा बाण के चण्डी शतक से प्रारम्भ हुई थी। यद्यपि इसमें देवी चण्डी का स्तवन है पर इसमें शिव–स्वरूप भी मिलता है। शंकराचार्य कृत 'शिवानंद लहरी' भी स्तुतिपरक काव्य है। इसके साथ ही इनकी 'शिव भुजगस्तोत्र' भी प्रसिद्ध रचना है। इस परम्परा में पुष्पदंत की शिव महिम्न स्तोत्र रचना का नाम भी आता है जो नवीं शती की रचना है। इसी परम्परा में रत्नाकर ने शिव और पार्वती के संवाद रूप में वक्रोक्ति पंचाशिका में शिव की स्तुति की है। आनन्दवर्धन कृत देवी शतक में शिव और शक्ति की स्तुति वर्णित है। 14वीं शती में उप्पल देव की 'स्तोत्रावली' का नाम आता है। जिसमें शिव महिमा वर्णित है। 14वीं शती में जगधर भट्ट की 'स्तुति कुसुमांजलि' में शिव की सेना को अपनी भावना समर्पित कर कवि ने शिव स्तुति की है।

शिव सम्बंधी संस्कृत की प्रबंधात्मक रचनाओं में सर्वप्रथम 'शिव पुराण' का नाम आता है जिसमें शिव महिमा वर्णित है। पौराणिक शैली में रचित यह रचना शिव के सम्पूर्ण व्यक्तित्व को प्रस्तुत करती है। कालिदास के कुमारसंभव में शिव और पार्वती के विवाह तथा कार्तिकेय की उत्पत्ति का वर्णन है। भारवि रचित किरातार्जुनीय महाकाव्य में भी किरात के प्रसंग को लेकर कथा कही गई है। रत्नाकर कृत 'हरविजय' में शिव द्वारा अंधकासुर के वध को लेकर काव्य की रचना की गई है। महाकवि मंख की 'श्रीकंठ चरित' में त्रिपुर संहार की कथा को प्रस्तुत करते हुए शिव

के चरित्र को उभारा गया है। विद्या माधव कृत पार्वती रुक्मणीय में शिव पार्वती तथा कृष्ण रुक्मणी के विवाहों का वर्णन है।

जयरथ कृत 'हरचरित्र चिंतामणि' में शिव तीर्थों को लेकर लोक धारणाओं को प्रस्तुत किया गया है। नीलकंठ ने 'शिव लीला वर्णन' में मदुरै में हलास्यनाथ के रूप में पूजित विग्रह की चौंसठ (64) क्रीड़ाओं का वर्णन है। इनके साथ ही उनकी 'शिवोत्कर्ष मंजरी' रचना में शिव महत्त्व प्रस्तुत किया गया है। इन्हीं की 'नीलकंठ विजय' चम्पू काव्य में शिव के पराक्रमों का वर्णन किया गया है। विग्रहराज विशाल देव ने किरातार्जुन युद्ध को लेकर हरकेलिनाटक की रचना भी संस्कृत में की है। 'किरातार्जुनीय' प्रसंग को लेकर वत्सराज की रचना भी मिलती है। वामन भट्ट के 'पार्वती परिणय' में शिव-पार्वती के विवाह का वर्णन है। हर-गौरी के विवाह को लेकर एक संगीतप्रधान नाटक 'जगज्ज्योतिर्मल्ल' काव्य मिलता है। राम कवि ने 19वीं शती में 'मन्मथोन्मंथन' नाटक में शिव कामदेव को लेकर कथा प्रस्तुत की है। इस प्रकार ऐतिहासिक दृष्टि से काव्य और नाटक दोनों ही विधाओं में शिव सम्बन्धि रचनाएं मिलती हैं, जिनका साहित्यिक, धार्मिक एवं ऐतिहासिक महत्त्व है।

संस्कृत के पश्चात् भारत में प्राकृत और अपभ्रंश भाषाएं बौद्ध और जैन सम्प्रदायों से सम्बन्धित रही। इस कारण इसमें शिव सम्बंधी रचनाओं का थोड़ा सा अभाव ही मिलता है, क्योंकि इन दोनों भाषाओं का समय जैन एवं बौद्ध उपदेशात्मक धार्मिक साहित्य का ही रहा। यद्यपि लोक-जीवन में शिव-परिवार पूजा का प्रचार था पर इन विशिष्ट कवियों ने लोक-भावनाओं के स्थान पर अपनी विशिष्ट धार्मिक प्रवृत्तियों को ही अधिक प्रश्रय दिया। पुष्पदंत के 'शिव महिम्नः स्तोत्र' का ही उल्लेख मिलता है। लोक-जीवन में शिव भक्ति काव्य रचना करने वाले अभिजात्य कवियों के अनुकूल नहीं थी। इसी कारण इन भाषाओं में उपलब्ध तथ्यों के आधार पर शिव-काव्य का अभाव है।

महाराष्ट्र क्षेत्र में अपभ्रंश से विकसित मराठी भाषा में दासोपंत का शिव स्तोत्र, गोसावीनंदन का 'त्र्यम्बंकमाष्टक' वामन का 'शिव-स्तुति', बनाजी का 'शिवाष्टक' तथा मोरोपंत का 'हरिहरप्रार्थना' रचनाएं मिलती हैं जिनमें शिव के विविध रूप प्रस्तुत किए गए हैं। बंगला में चैतन्य भागवत का 'शिव गीत' शिव मंगल काव्य की परम्परा का प्रसिद्ध काव्य है। रामकृष्ण राय का 'शिवायन', द्विज कालिदास का 'कालिका विलास', द्विजमणि राय का 'वैद्यनाथ मंगल', हरिचरण आचार्य को 'शिवायन', द्विज रामचरण का 'हर-पार्वती मंगल', रामराज का 'मृगलुब्ध' देव का मृगलुब्ध आदि रचनाओं के नाम मिलते हैं। 'शिव-लीलामृत' श्रीधर स्वामी जी की रचना है, जिसमें शिव-भक्ति के महत्त्व को स्पष्ट किया गया है। श्री समर्थ गुरु रामदास यद्यपि वैष्णव थे पर उनके 'मनोबोध' नामक ग्रंथ में शिवोपासना का उल्लेख है।

कन्नड़ दक्षिण भारत की भाषा है। इसमें नंजुड़ कवि का शंकराष्टक एक प्रसिद्ध रचना है। गुजराती भाषा में शिव-विवाह को लेकर विविध पौराणिक आख्यानों को लेकर वल्लभ, फूड़,

नाकर, रणछोर, जगजीवन, मयाराम छोटम आदि ने 'शिव-विवाह' नाम से रचनाएं की हैं। वल्लभ और फूड़ ने इसे महादेव विवाह का नाम दिया है। कश्मीरी भाषा में भी परमानंद का 'शिवलग्न' और कृष्ण राजदान का 'शिव लग्न' रचनाएं मिलती हैं। साहब कॉल कृत शिव सिद्धि नीति तथा प्रकाश राम का 'शिव लग्न' मिलता है। इनके अतिरिक्त पं. नीलकंठ ने शिवपुराण का कश्मीरी में अनुवाद किया है। तमिल के नयनार संतों की वाणी शिव सम्बंधी साहित्य का उद्‌बोधक रूप है। मणिवाचकर, अप्पर, तिरूज्ञानसंबन्दर और सुन्दर मूर्ति का समय यद्यपि उत्तर भारत के संस्कृत काल का ही समय है पर इन तमिल नयनार शिव भक्तों ने शिव के प्रति अपने भाव अर्पित करते हुए विशेष रूप से भारतीय वाङ्मय के शैव साहित्य को एक सही दिशा दी।

इससे स्पष्ट होता है कि शिव-काव्य परम्परा भारतीय वाङ्मय की एक विशिष्ट परम्परा है जिसमें कश्मीर से लेकर कन्याकुमारी के भारत को एक सूत्र में पिरोया हुआ है।

## शिव परिवार में गौण सदस्य

शिव-परिवार के गौण सदस्यों में भागीरथी गंगा तथा उनके प्रमुख गण नंदी का विग्रह भी सम्मिलित होता है। गंगा भारत की पुण्यसलिला नदी है, जो गंगोत्री से गंगासागर तक भारत भूमि को सिंचित करती है। ऋग्वेद के नदी सूक्त में गंगा भारत की पवित्र नदी के रूप में स्वीकारी गई। हरिद्वार, गणमुक्तेश्वर, प्रयाग, काशी आदि इसी के तट पर स्थित पवित्र तीर्थ है। मनुस्मृति में भी गंगा को पवित्र माना गया है। पौराणिक तथ्यों में इसे विष्णु, ब्रह्मा और शिव तीनों के साथ जोड़ा गया है। भागीरथी, त्रिपथगा, अलकनंदा, मंदाकिनी आदि इसके प्रसिद्ध नाम है। मत्स्य, वायु स्कन्द, भविष्य आदि पौराणिक साहित्य में इसको पर्याप्त महत्ता दी गई है। संस्कृत रीति काव्य परम्परा में इसको लेकर काव्य रचना हुई है। आचार्य नीलकंठ ने 'गंगावतरण' आठ सर्गों में काव्य रचना की है। जयदेव का 'गंगास्तव' नामक गीति काव्य भी गंगा की स्तुति में है। जगन्नाथ पंडित की गंगा लहरी को 'पीयूष लहरी' भी कहा जाता है। जिस में गंगा की स्तुति में 52 पद गाए गए हैं। परवर्ती परम्परा में मराठी में मध्व मुनि का 'गंगाष्टक' रचना मिलती है। लोक--जीवन में गंगा का महत्व स्वीकारते हुए शिव पूजा के संदर्भ में गंगा का उल्लेख प्रायः उत्तर भारत के सभी भाषाओं के लोक-गीतों में मिलता है।

नंदी की गणना शिव-वाहन के रूप में की जाती है और इन्हें धर्म का प्रतीक रूप माना जाता है। शिव-मंदिरों में शिव-विग्रह के अंतराल पर नंदी की मूर्ति भी प्रतिष्ठित होती है। इनका उल्लेख मत्स्य पुराण, वायु पुराण तथा विष्णु पुराण में अधिक मिलता है। वायु पुराण में इन्हें शिव का द्वारपाल माना गया है जो अपने पूर्ण जन्म में शांतकायन ऋषि का पुत्र था। महाभारत के सभा पर्व में ये शिव के दिव्य पार्षद के रूप में मान्य हैं। भागवतानुसार शिव का अपमान करने के कारण उन्होंने दक्ष को श्राप दिया था। ब्राह्मण पुराण के अनुसार-शिव दर्शन से पूर्व इनसे आज्ञा लेना आवश्यक है। इस रूप में प्रतिष्ठित नंदी का उल्लेख प्रायः शिव से सम्बधित सभी रचनाओं में मिलता है। कहीं-कहीं इन्हें संगीत और नृत्य का अधिष्ठाता मानते हुए शिव से सम्बधित विशेष

गन्धर्व माना गया है। इनसे सम्बधित यद्यपि कोई विशिष्ट काव्य रचना नहीं मिलती परन्तु कन्नड भाषा में गोविन्द कृत 'नंदी माहात्म्य' का उल्लेख मिलता है।

इस प्रकार शिव-परिवार के प्रमुख तथा गौण सभी सदस्यों ने वैदिक-परम्परा से लेकर पश्चाद्वर्ती भारत की विभिन्न भाषाओं में अपने लिए जिस प्रकार से स्थान बनाया है, उससे इतना तो स्पष्ट हो जाता है कि शिव, पार्वती, कार्तिकेय, गणेश, गंगा और नंदी अपने-अपने विशिष्ट भावों के साथ भारतीय लोक-मानस को स्पंदित करते रहे हैं और करते रहेगें।

# वास्तुशास्त्र में अश्वशाला विमर्श

पङ्कज सेमल्टी

वास्तु शब्द का अर्थ निवास स्थान से है, जिसमें जीव निवास करता है। इस प्रकार जिस भूमि भवन में जीव रहे उसे वास्तु कहते हैं। वास्तु को तीन भागों में विभक्त किया गया है।

1. आवासीय वास्तु
2. व्यावसायीक वास्तु
3. धार्मिक वास्तु

आवासीय वास्तु के मुख्य रूप से पाँच भेद हैं।

1. पर्णकुटी
2. लकड़ी के घर
3. कच्चे घर
4. ईंट से बने पक्के घर
5. पत्थर से बने पक्के घर

पत्थर से बने पक्के घर भी तीन प्रकार के हैं।

1. मकान
2. हवेली
3. महल

प्राचीन काल से ही राजमहलों के निर्माण का विशेष महत्व रहा है। आज भी प्राचीन राजमहल अपने स्थापत्य के कारण लोगों का आकर्षण का केन्द्र बने हुए हैं। इन्हीं राजमहलों के निर्माणान्तर्गत विविध शालाओं का निर्माण वास्तु शास्त्र में विस्तृत रूप से वर्णित है। वास्तुशास्त्र केवल मनुष्यों के लिए ही आवास व्यवस्था का वर्णन नहीं करता अपितु जीव-जन्तुओं के लिए भी निवास व्यवस्था का निर्देशन करता है।

इसी विषय को ध्यान में रखते हुए प्रत्येक राजभवन में अश्वशाला का निर्माण अश्वों के लिए पूर्ण रूप से शुभाशुभता का विचार कर, सुख-सुविधाओं को ध्यान में रखते हुए किया जाता था। अश्वों की आवश्यकता युद्ध के लिए, सवारी के लिए, सामान को ढोने के लिए थी। चतुरंगिणी सेना में अश्व दो अभिन्न अंगों में विद्यमान रहते थे। अश्व सेना तथा रथ सेना ये दोनों ही अंग कभी-कभी युद्ध का निर्धारण करते थे परन्तु विज्ञानमय इस युग में नित नए-नए आविष्कारों व समय की माँग को लेकर युद्ध या सवारी में तो अश्वों का प्रयोग नाममात्र ही रह गया है। आधुनिक समय में घोड़ों का प्रयोग सेना में गश्त लगाने व प्रदर्शन तक ही सीमित हो गया है परन्तु भारत के राष्ट्रपति की सुरक्षा में तैनात अश्वारोही दल, विवाहादि कार्यक्रमों में घोड़ी व बग्गी का प्रयोग, पोलो, घुड़दौड़ादि खेलों में अश्वों की उपस्थिति आज भी उनका महत्व सिद्ध करती है। मनुष्यों का अश्वों के प्रति प्रेम भारत में ही नहीं अपितु विदेशों में भी देखने को मिलता है। वास्तुशास्त्रीय ग्रन्थ बृहद्वास्तुमाला मे अश्वों के सात भेद बताए गये हैं। यथा–

**षष्ट्या साधुहयोऽङ्गुलैर्निगदितो वेदाङ्गुलेनाधिकाः,**
**श्रीवत्सस्त्वहिलाद एव च मनोहारी द्विसप्ताङ्गुलः।**
**रागाद्र्यङ्गुलकैस्तु वाजिविजयोऽशीत्या तथा वैभवः,**
**शान्ताख्यस्तु युगाष्टमात्र उदये मानं हरेः सप्तधाः।।**[1]

60 अंगुल ऊँचा घोड़ा 'साधु', 64 अंगुल ऊँचा 'श्रीवत्स', 68 अंगुल ऊँचा 'अहिलाद', 72 अंगुल ऊँचा 'मनोहारी', 76 अंगुल ऊँचा 'विजय', 80 अंगुल ऊँचा 'वैभव', 84 अंगुल ऊँचा 'शान्त' संज्ञक होता है।

अश्वों की सुविधा को देखते हुए उनके निवास हेतु अश्वशाला कैसी बनाई जाए? इस प्रश्न का उत्तर भारतीय वास्तु शास्त्र के मानकग्रन्थ समराङ्गणसूत्रधार में प्रतिपादित है–

**अश्वशाला के लिए विचारणीय विषय**

1. अश्वशाला के लिए स्थान।
2. अश्वों के लिए स्थान।
3. स्थान का विस्तार व प्रमाण।
4. पादबन्धन कील स्थापन।
5. अश्वरक्षार्थ उपकरणों का स्थान।
6. पूर्वादि दिशाओं में अश्वशाला विधान।
7. खाद्यभण्डारादि का अश्वशाला में स्थान।
8. चारों दिशाओं में मुख का शुभाशुभ फल।

उपर्युक्त विषयों का महाराज भोज ने समराङ्गण सूत्रधार में साङ्गोपाङ्ग निम्नलिखित प्रकार से विवेचन किया है।

---

1. बृहद्वास्तुमाला, पृ. 111, श्लो. 5

## 1. अश्वशाला के लिए स्थान

**(क) उपयुक्त स्थान**–वास्तुमण्डल में अश्वों के निवास के लिए दक्षिण व पश्चिम दिशा में गन्धर्व तथा पुष्पदन्तसंज्ञकवास्तु पद उपयुक्त माने गये हैं–

**स्ववेश्मवास्तोः कर्तव्यं पदे गन्धर्व संज्ञके।**

**अथवा पुष्पदन्ताख्ये स्थानं वासाय वाजिनाम्।।**[2]

अपराजितपृच्छाग्रन्थानुसार-वास्तुपदमण्डल में सुग्रीव, पुष्पदन्त, वरुण, असुर पद अश्वशाला के लिए प्रशस्त होते है। इन्हीं पद स्थानों में दक्षिण व पश्चिम दिशा में वाजिशाला का निर्माण शुभफलदायक व सैन्यविस्तार में सहायक बताया गया है। यथोक्तम्–

**सुग्रीवपुष्पदन्तयोर्वरुणासुरयोस्तथा।**

**अश्वशाला द्वादशैव कर्तव्याश्च शुभोत्तमाः।।**[3]

वास्तु अनुसार अश्वशाला के लिए विस्तृत रम्य तथा गुप्त स्थान को उपयुक्त बताया गया है तथा इसकी चारों दीवालों को परिक्रमा पथ के समान वृत्ताकार बनाना चाहिए।

**स्थलप्रदेशे विपुले गुप्ते रम्ये शुचौ तथा।।**
**समे च चतुरस्रे च स्थिरे मंगल्यमेव च।**

**स्थानं हयानां कर्तव्यं प्रदेशे सुपरिक्रमे।।**[4]

**(ख) वर्जित स्थान**–वास्तु अनुसार अश्वों के लिए श्मशानभूमि, बाम्बीयुक्तदेश, ग्राम की उपजाऊ भूमि, धान्यखल स्थानों तथा मठ मंदिर आदि विहार की भूमि में हयशाला निर्माण का निषेध किया गया है। महाराजभोज के अनुसार ग्राम,धान्यखल में निर्माण पीडाप्रद तथा श्मशान भूमि में निर्माण मृत्युकारक है–

**चितायतनवल्मीकग्रामधान्यखलेषु च।**
**विहारेषु च कर्तव्यमश्वानां निवेशनम्।**
**भवन्ति स्वामिनः पीडा ग्रामधान्यखलेषु च,**
**श्मशाने वेश्मकरणान्नराणां मृत्युमादिशेत्।।**[5]

---

2. समराङ्गणसूत्रधार, 33, 1
3. अपराजितपृच्छा, 76-22
4. समराङ्गणसूत्रधार, 33, 3-4
5. समराङ्गणसूत्रधार, 33, 10-11

**2. अश्वशाला मे अश्वों के लिए उपयुक्त स्थान**

भारतवर्ष में समयक्रमानुसार छः ऋतुओं का आवागमन होता है, इसलिए उनके अनुकूल ही अश्वशाला का निर्माण करना चाहिए। अश्वशाला में अश्वों का स्थान स्वामी गृह के द्वार के निकट वाम भाग में होना चाहिए। यथा–

**निर्गच्छतः यथा वामे पार्श्वे भर्तुस्तुरंगमाः।**

**भवन्ति कुर्यात् स्थपतिस्तथावाजिनिवेशनम्।।**[6]

**3. अश्वशाला का प्रमाण व भेद**

समराङ्गणसूत्रधार में अश्वशाला तीन प्रकार की बताई गई है।

1. ज्येष्ठशाला, 2. मध्यशाला, 3. अधमशाला। वास्तुराजवल्लभ के अनुसार राजभवन के वामभाग में 64 हाथ लम्बी व 15 हाथ चौड़ी ज्येष्ठशाला, 50 हाथ लम्बी व 13 हाथ चौड़ी मध्यशाला तथा 40 हाथ लम्बी व 11 हाथ चौड़ी अधमशाला होती है–

**तुरङ्गमाणा गृहवामभागे शाला चतुषष्टिकरा विधेया।**

**शतार्धतो माध्यमिका च दैर्घ्ये कनीयसी तैर्दशभिर्विहीना।।**[7]

मयमतनामक ग्रन्थ में इन्हें पाँच प्रकार का बताया गया है। पहली अश्वशाला निर्माण नौ हाथ विस्तार वाली, दूसरी–आठ हस्त चौड़ी, तीसरी–सात हाथ विस्तार वाली, चौथी–छः हस्त विस्तार युक्त तथा पाँचवी–पाँच हाथ विस्तार वाली कही गई है। अश्वशाला में दीवाल का निर्माण भी आवश्यक है। इसका मान तीन, चार या पाँच हाथ हो सकता है–

**नवाष्टसप्तषट्पञ्चहस्ते पञ्चविसारिणि। त्रयभक्त्यायैकविंशद्भक्त्यान्तायाममीरितम्।।**

**चतुर्मुखचतुश्शालाः सग्रीवाश्च शालकाः। दशद्वादशहस्तैर्वा स्तम्भव्यासं प्रकीर्तितम्।।**

**त्रिचतुःपञ्चषडसप्तैः कुडयोत्सेधं विधीयते। अभिन्नानां तु भिन्नानां भित्तिबन्धं यथेष्टतः।।**[8]

**4. पादकीलकल्पनास्थान**

कीलन का अभिप्राय अश्वों के पाद बंधन से है। उन्हें बाँधने के लिए भूमि में कीले गाड़ने से हैं। बाह्यशालाओं में पाद बंधन के लिए वानर के मुख समान तीन कीले गाड़ने का विधान है ताकि बंधन स्वयं न निकल जाए और अश्व कहीं अन्यत्र न चला जाए व सुरक्षित रहे–

---

6. सिमराङ्गणसूत्रधार, 33, 17
7. श्वास्तुराजबल्लभम्, 9.24
8. मयमतम् 29. 184.190

**स्थाने स्थाने त्रयः कीलाः सुदृढाः कपिशीर्षकाः। पञ्चाङ्गीनिग्रहणार्थ तौ पुरतः कल्पयेदुभौ।। पश्चाद् बन्धनार्थमेकं च सुगुप्तं परिकल्पयेत्। चतुर्हस्तायतं त्यक्त्वा शालाकोणचतुष्टयम्।।[9]**

### 5. अश्वरक्षणार्थ उपकरणों का संग्रह

अश्वों की रक्षा, देख-रेख व भोजन इत्यादि के लिए विविध उपकरणों को यथास्थान रखने का विधान बताया गया है। हयशाला का आग्नेय कोण इन सबके लिए निर्धारित किया गया है। अग्नि का स्थान दक्षिण दिशा में और आग्नेय कोण में, जलपूर्ण घड़ा (पानी का पात्र) पूर्व दिशा में, यवस्थान-ब्राह्मी दिशा (मध्यभाग) में उत्तरपश्चिम कोण में ऊखल और नैर्ऋत्यकोण में सुखसञ्चार साधनों का संग्रह करना चाहिए। आग्नेय कोण में अग्नि के ही समीप जल का स्थापन भी करना चाहिए–

**स्थानं दक्षिणपूर्वस्यां दिशि वह्नेः प्रकल्पयेत्,**
**निदध्यादुदकुम्भं च किञ्चिदैन्द्रीसमाश्रितम्।**
**ब्राह्मयां दिशि प्रकर्तव्यं स्थानक यवस्य च,**
**वाजीयां तु प्रकर्तव्यं स्थानमौदूखलं दिशि।।[10]**

### 6. पूर्वादि दिशाओं के अनुसार तुरंगशालाविधान

चारों दिशाओं में जिस तरफ हयशाला का द्वार हो उसकी वही संज्ञा होती है। जैसे पूर्वाभिमुखी, दक्षिणमुखी, उत्तरमुखी तथा पश्चिमाभिमुखी।

**पूर्वाभिमुखी**–पूर्वा दिशा पूजनीय व प्रशंसनीय मानी गई है। होमशान्तिकर्मदान-धार्मिकादि क्रियाओं के लिए इसे प्रशस्त बताया गया है। ऊर्जा के पुञ्ज भगवान सूर्यनारायण का पूर्वदिशा में उदय और पश्चिम दिशा में अस्त होना निर्धारित है। अतः अश्वों को पूर्वाभिमुख रखना अनुकूल है। यथा–

**भवन्ति तेन बहवः पुष्टिं च प्राप्नुवन्ति ते।**
**सा हि दिक् पूजनीया च स्तोतव्या च प्रकीर्तिता।।**
**होमशान्तिकदानेषु धर्म्या याश्च पराः क्रियाः।**
**तासु प्रशस्यते पूर्वा शक्रेणाधिष्ठिता स्वयम्।।**
**तस्यामुदेति दिनकृदनुलोमं ततः पुनः।**
**अश्वानां पृष्टतो याति स प्रतीचीमनुक्रमात्।।[11]**

---

9. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 29-30
10. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 34-35
11. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 43-45

**दक्षिणमुखी**–दक्षिणमुखी अश्वशाला में सूर्यवास्तुपद में घोड़ों को पूर्वाभिमुख करके ही बाँधना चाहिए क्योंकि इस दिशा में अग्नि तत्त्व विद्यमान है और अग्नि ही तुरंगों की आत्मा है। दक्षिणमुखी अश्वशाला वाञ्छित फल देने वाली, शक्तिप्रदाता और वृद्धि देने वाली है। यथा–

> **दक्षिणाभिमुखायां तु शालायां वाञ्छितार्थदम्।**
>
> **स्थानं भवति वाजिनां पदे क्लृप्तं विभावसो॥**
>
> **वह्नाध्यासिता सा दिक् आत्मा वह्निश्च वाजिनाम्।**[12]

**पश्चिममुखी**– भोजदेव के अनुसार पश्चिमदिशा की ओर अश्वमुख प्रशस्त नहीं है। पश्चिममुख होने पर घोड़े के पीछे की ओर सूर्य उदित होगा तथा मुख की ओर सूर्यास्त। जिससे घोड़े अस्वस्थ रहेंगे। अतः यह दिशा समुचित नहीं है–

> **शक्रस्य पृष्ठवर्तित्वात्प्रातिलोम्याच्च भास्वतः।**
>
> **कुप्यन्ति व्याधयस्तेषां तूर्णं देहविनाशनाः॥**[13]

**उत्तरमुखी**–समराङ्गणसूत्रधार के अनुसार उत्तरदिशा अश्वों के मुख हेतु प्रशस्त बताई गई है। उत्तरमुखी वाजीशाला में सूर्य का ताप दक्षिण दिशा से उदय होकर वाम भाग की ओर अस्त होगा इसलिए सूर्य का ताप घोड़ों में पर्याप्त ऊर्जा का संचार करेगा। यह वाजीशाला–सिद्धिप्रदा, पुत्रपौत्रादि वृद्धि कारक, अश्वों में नीरोगता कारक तथा उनकी संतति में वृद्धि कारक होगी। यथा–

> **नृपतिश्च जयं सिद्धिं पुत्रानायुश्च विन्दति।**
> **अरोगाश्च भवन्त्यश्वा वर्धयन्ति च सन्ततिम्॥**[14]

### 7. अश्वों के मुखानुसार दिशाफल

समराङ्गणसूत्रधार में महाराजभोज ने अश्वों के मुख की दिशा के अनुसार निम्नलिखित फल बताया है–

1. आग्नेयदिशा - रक्तपित्तरोग, पराजय व स्वामी मरण
2. दक्षिणदिशा - दैवीयपीड़ा, ग्रहजन्यदोष, भोजन से भय
3. नैऋत्यदिशा - भ्रान्ति, भ्रम उत्पन्न होना
4. पश्चिम दिशा - पराजय, अल्पायु, शीघ्रमृत्यु, शरीर में कम्पन
5. वायव्यदिशा - वातरोग, स्वामी को भय

---

12. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 49
13. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 60
14. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 52-53

6. ईशानदिशा – नाश, व्याधि, स्वामी को अजीर्ण रोग

7. पूर्वदिशा – गृहपति की तेज हानि

8. उत्तरदिशा – कीर्ति-यश-धन-धान्य वृद्धि

अश्वशालाओं के निर्माण में उनके उपचार व रोगनिदान के लिए चार प्रकार के उपभवनों का विधान बताया गया है। यथा–

**हयगारस्य पूर्वेण कार्यं भेषजमन्दिरम्।**

**तस्यैव वामतः सर्वसम्भारान् परिकल्पयेत्।।[15]**

**भेषजागारविधं कुर्याच्चारिष्टमन्दिरम्।**

**भवनं व्याधितानां च कार्यं वासाय वाजिनाम्।।[16]**

1. भेषजमन्दिर (dispensary)
2. अरिष्टमन्दिर (The lining in chamber)
3. व्याधिभवनम् (The Hospital or sick wards)
4. सर्वसम्भरवेश्म (Medical store)

उपर्युक्त वर्णित भवनों का निर्माण भी पूर्व दिशा में करना चाहिए और स्वस्थ अश्वों के साथ अस्वस्थ अश्वों को कदापि नहीं रखना चाहिए। जैसा कि समराङ्गणसूत्रधार में उल्लेख मिलता है–

**न च धार्याः क्षणमपि रोगिणः कल्यसमिधौ।**

**कल्यानामपि रोगाः स्युर्यतो रोगिसमाश्रयात्।।[17]**

इस प्रकार वास्तु सम्मत नियमों को ध्यान में रख कर अश्वशाला का निर्माण करना चाहिए। इससे अश्वों के साथ-साथ अश्वस्वामी की भी सुख-शान्ति में वृद्धि तथा आरोग्यता बनी रहती है।

---

15. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 75
16. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 77
17. समराङ्गणसूत्रधार, 33. 74

